उपरान्त 'अनावृत्ति की यह चर्चा ही निरर्थक है, कारण कि पहली मुक्ति और पीछे अनावृत्ति भी ज्ञानमार्ग में और भक्तिमार्ग में मुक्ति की शक्यता ही कहां है ? कारण कि **'य एनं विदुः'** अर्थात् जिसको इस परमात्मा का ज्ञान होता है 'उसको मुक्ति मिलती है । इस श्रुति वाक्यानुसार ज्ञान के पश्चात् मुक्ति मिलती है, परन्तु **'यतोवाचः'** अर्थात् (यह ब्रह्म इस प्रकार का है कि) जहां वाणी 'और मन नहीं पहुंच सकते। और **'अग्रह्योनहि गृह्यते'** अर्थात् जिसका ज्ञान संभव नहीं उसका ज्ञान किस भांति हो सकता है। आदि श्रुति वाक्यानुसार ब्रह्म का ज्ञान भी संभव नहीं, 'तब फिर यह मुक्ति कहां से संभव ? और इसी कारण कि 'पहले स्नेह और फिर भक्ति । परन्तु जिसका ज्ञान ही संभव न हो उस ओर स्नेह कैसे हो ? **'टिप्पणी-** बांझ को लड़के के प्रति भी प्रेम उत्पन्न हुआ है ? अथवा शशक के सीगों को किसने देखा है ? उस प्रकार फिर, **'सर्वस्य वशी सर्वस्य ईशानः'** अर्थात् जो परमात्मा सभी को अपने वश में रख रहे है और जो सभी पर सत्ता भोग रहे हैं-आदि श्रुति वाक्यानुसार और **'यस्यावतार कर्माणि गायन्ति ह्यस्मदादयः न यं विदन्ति तत्त्वेन''** अर्थात् हमें (अर्थात् ब्रह्म और शिव) जैसे जैसे अवतार कार्यों का गान करना चाहिये फिर भी जिनको वस्तुतः यह पहचान नहीं सकते-आदि स्मृति वाक्यानुसार 'जिस प्रकार ब्रह्माजी जैसे का वश नहीं है वहां बेचारे जीव को ये परमात्मा प्राप्त हो ऐसी आशा रखे ही क्यों ?

**'टिप्पणी-** एक सामान्य सत्ता वाले से मिलना अत्यन्त कठिन है तब फिर सर्व सत्ताधीश प्रभु को तो प्राप्त किस प्रकार किया जा सकता है ? उपरान्त ब्रह्मा जैसे जिनको नहीं जान सकते है तो अति तुच्छ जीव तो इनको किस प्रकार जान सकते ? इस प्रकार जिनका ज्ञान संभव नहीं उसके विषय में उपदेश तो और संभव ही कैसे ? इस प्रकार के पूर्वपक्षी का उत्तर है 'आत्मेति' इत्यादि ? 'सिद्धान्त, (सूत्रस्थ) 'तु' शब्द इस प्रकार सूचित करता है कि पूर्व पक्ष की बात ठीक नहीं, यहां पर आशय इस तरह है, तुम 'अर्थात् पूर्व पक्षी ने यह जो कहा, वह सत्य है, परन्तु इस संबंध में कहना यह है कि भगवान् में अगृह्यत्व, अर्थात् अज्ञेयत्व, अति स्थूलपना आदि धर्म है उस तरह यह सभी की आत्मा है यह बात भी है **'य आत्मनि तिष्ठन्'** अर्थात् जो प्रभु जीवात्मा में भी रहता है-आदि श्रुति वाक्यों में प्रभु सभी की आत्मा है यह बात भी बतायी गयी है, वस्तुस्थिति से प्रभु में (विरुद्ध अविरुद्ध) सभी धर्म है परन्तु जो धर्म आगे रखकर प्रभु (जो) लीला करते है 'उस लीला के समय/इस धर्म का ही कार्य होता है। (दूसरे के नहीं) कारण कि, प्रभु का स्वभाव सभी के हित (और सुख) करने का है । **'टिप्पणी** प्रभु का स्वभाव हित और सुख देने का है। यह हित अथवा सुख जीव को कब हो ? यह तब प्राप्त होता है कि प्रभु ने एक कार्य आरम्भ किया वह कार्य चालु रहे और बीच में रुक नहीं जाए दृष्टान्त-जठराग्नि वह प्रभु की **'वैश्वानर'** नाम से प्रसिद्ध विभूति है। इसके द्वारा प्रभु खाये को पचाते है, यह धर्म विभूति द्वारा प्रभु ने प्रकट भी किया है और इस विभूति द्वारा प्रभु यही कार्य करें दूसरा नहीं अब 'जमीन में बोये दानों की मंजरी होती है। इस विभूति द्वारा प्रभु ने एक के अनेक करने का धर्म प्रकट किया है और

CC-0 In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

इस विभूति द्वारा प्रभु यही कार्य करे, अब इसमें गड़बड़ हो अर्थात् पेट में पड़ा, अनेक हो और जमीन में डाला पच जाय तो संसार की दशा कैसी हो जाय ? पेट सभी के फट जाये और बोया सभी व्यर्थ हो जाय, अरे, सभी व्यवहार समाप्त हो जाय । इसलिये प्रभु का जो स्वरूप अमुक कार्य इस स्वरूप में नहीं करते । परिस्थिति है अर्थात् प्रभु जो जीव की स्वयं आत्मा है ऐसा अनुभव कराकर सुख देने की लीला करना चाहते हैं उनके पास इस प्रकार का अनुभव हो उस तरह के साधनों को कराते हैं। और वे इस प्रकार का अनुभव कराकर इस तरह का सुख देते हैं।

(पूर्वपक्ष) परन्तु कर्म का स्वभाव दूर करना कठिन है, अर्थात् पुनः यह शक्ति लगाने का और इस प्रकार के आत्मानुभव के पश्चात् पुनः इस जीव को संसार में खींचकर लाने का इस बात का क्या प्रमाण ?

(सिद्धांत) (तुम कहते हो) वह कठिन नहीं है, 'अधिक प्रमाण में किसी ने खाया और उससे अपच हो जाय और ये अपच दूर करने के लिये दवा खावे अर्थात् (खायी इसके लिये) पेट में वजन होगा और अपच को दूर नहीं करे ऐसा नहीं, हो सकता, अथवा, जीव लेने वाला हत्यारा सांप का विष, उसको दूर करने में समर्थ ऐसा मंत्र, उसका प्रयोग करने से, अर्थात् (यह विष मारने वाला है, इसलिये इस मंत्र के प्रयोग से, यह दूर नहीं होगा ऐसा नहीं) उसी प्रकार कर्म टाला नहीं जा सकता है ऐसा नहीं, और 'इस संबंध में प्रमाण देखा नहीं तो यह **'कर्म नाशाय कर्माणि विद्यते ह्यगदंयथा'** अर्थात् खाने से हुआ रोग दूर करने के लिये जिस प्रकार खाने में आयी औषधी का प्रयोग (आयुर्वेद में बताया) है उस तरह (बंधक) कर्मों को दूर करने (फलाशा रहित अथवा भगवदर्पित अथवा भगवदर्थ) कर्म करने का कहा गया है, इस प्रकार का (भागवत का) वाक्य है । **'टिप्पणी-** पैर में बबूल अथवा बोर का कांटा लगा, उसको दूर करने के लिये एक तरह का कांटा है उसका उपयोग किया जाता है। उस प्रकार एक प्रकार का कर्म दूर करने के लिये दूसरे प्रकार के कर्म का शास्त्र में विधान है, अर्थात् पूर्व कर्म को अति प्रबल मानना यह निरर्थक है। ज्ञान अथवा भक्ति द्वारा इसका आत्यन्तिक नाश होता है, और ज्ञान अथवा भक्ति द्वारा प्राप्त हुआ जो मोक्ष उसमें से पुनः लोटने का नहीं होता और इन दोनों का फल भूत अनावृत्ति यह स्थिर है ।

उस प्रकार फिर (उस पूर्व पक्षी ने) इस प्रकार कहा कि भगवान् का ज्ञान शक्य नहीं ऐसा श्रुति ने कहा है, इसका क्या ? तो इसका उत्तर यह है कि जीव अपने साधनों को करके प्रभु को जान नहीं सकता, परन्तु प्रभु कृपा करने का विचार करे तो जीव प्रभु को जान सकता है, और यह बात पहले ही कही गयी है, इसलिये इसकी विशेष चर्चा यहां आवश्यक नहीं है ।

'सूत्रस्थ 'इति' शब्द हेतु वाची है अर्थात् भगवान् सभी जीवात्माओं के (भी) आत्मा है अर्थात् यह ऊपर कहे अनुसार जीवों पर प्रभु कृपा करते हैं और इस कारण जीव प्रभु के समीप जाता है । (यह होता है भक्ति मार्ग में) 'सूत्रस्थ (इति) शब्द प्रकार वाची है। ज्ञान मार्ग में जिन जीवों का अंगीकार है

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

उनको तो प्रभु अपनी आत्मा है ऐसा ज्ञान होता है अर्थात् प्रभु के समीप का स्वरूप जो अक्षर ब्रह्म उसको प्राप्त करता है अर्थात् उसमें लीन होता है, परन्तु जो जीवों का अंगीकार भक्ति मार्ग में है उसके लिये तो पुरुषोत्तम साक्षात् प्रकट होते है, और ये प्रकट पुरुषोत्तम की भक्ति करने पर इसके पास इस तरह के जीव जाते है, इस प्रकार (उप) शब्द के दो अर्थ होते हैं।

'उपरान्त, परम्परा निरन्तर रहे यह भी प्रभु को इष्ट है, अर्थात् इस प्रकार तो प्रभु प्राप्त होते है उसी तरह ये लोक दूसरे 'अधिकारी जीव को भी उपदेश द्वारा बताते हैं ।

इन दोनों के सम्बन्ध में 'अर्थात् जीव को प्रभु की प्राप्ति हो और ऐसा जीव दूसरों को यह प्रभु प्राप्ति का उपाय बतावे। इसके लिये कोई (सबल) कारण हो तो यह हैं कि 'प्रभु सभी के 'आत्मा है। शेष प्रभु तो आत्माराम होने से सर्व निरपेक्ष है, अर्थात् इनको इतना सब करने की आवश्यक क्यों ? और इस प्रकार नहीं करे तो मोक्षमार्ग जैसी बात ही बाहर नहीं आवे । 'परन्तु प्रभु सभी की आत्मा होकर सभी का हित करने वाले है, अर्थात् अपने स्वरूप को भूल जाने से दुःखी हुए जीवों को अपने मूल स्वरूप का ज्ञान कराकर 'सुखी बनाते हैं, और यह मूल स्वरूप का ज्ञान और तज्जन्य आत्यन्तिक सुख इसका ही नाम मोक्ष है । इसलिये 'प्रभु सभी की आत्मा है, इसलिये सभी का कल्याण करता है, इसलिये यह मोक्ष संभावित है, और ईश्वर सर्व समर्थ होने से इसके आगे कर्म का कुछ भी चलता नहीं है अर्थात् मोक्ष दशा में से कभी भी पीछे लौटना नहीं होता है ऐसा ही श्रुति का आशय है ऐसा समझना चाहिए।

**'टिप्पणी –**यह समग्र चर्चा उत्सूत्र अर्थात् स्वतंत्र होने से इस चर्चा का पूर्व पक्ष और उत्तरपक्ष सूत्र में नहीं ऐसी आशंका निर्मूल है । केवल इस चर्चा में सूत्रार्थ का उपयोग ही किया गया है ।

(परमात्मा जीवात्मा की भी) आत्मा है इस प्रकार जो (श्रुति में) कहा है वह 'जीवात्मा का वास्तविक स्वरूप परमात्मा है, और इस वास्तविक स्वरूप का जीवात्मा को अनुभव हो तब इसका संसार बंधन छूटता है और ये मुक्त हो जाय इसके लिये नहीं, परन्तु यह परमात्मा की जीवात्मा आत्मा मानकर उपासना 'करे तो अपने द्वारा स्वयं इष्ट फल प्राप्त करे इतना 'इसलिये जीवात्मा की परमात्मा स्वयं आत्मा है ऐसा अनुभव होता है इस प्रकार' जो कहा वह ठीक नहीं, इस प्रकार कोई आशंका करे उसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं ।

## न प्रतीकेन हि सः।४।१।४।

(सूत्रार्थ) 'जीवात्मा की परमात्मा स्वयं आत्मा है ऐस अनुभव होता है इसका नाम मोक्ष है 'यह (मोक्ष) प्रतीक (की उपासना) द्वारा नहीं (मिलता) अथवा प्रतीक यह उपासना का, ब्रह्म जिस प्रकार आत्मा है उस प्रकार आत्मा नहीं, अर्थात् ज्ञानी का प्रवेश' प्रतीक में नहीं होगा । 'उपरान्त भक्तिमार्ग की

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

दृष्टि से जो विचार करें तो प्रतीकोपासना द्वारा जिसकी उपासना की जाती है वे लोक वेद प्रसिद्ध

पुरुषोत्तम नहीं, (अर्थात्) प्रतीकोपासना द्वारा ये लोक प्रसिद्ध पुरुषोत्तम की प्राप्ति नहीं होती है ।

'सूत्रभाष्य, एक वस्तु जो नहीं हो उस स्वरूप में उसकी उपासना करनी इस का नाम प्रतीकोपासना है दृष्टान्त (वाचं धेनुमुपासीत्) अर्थात् यह गाय है इस प्रकार मानकर वाणी की उपासना करना, इस उपासना में वाणी यह गाय नहीं फिर भी इसको गाय मानकर इसकी उपासना करना ऐसा कहा है, अर्थात् वाणी बनी 'प्रतीक' और इसकी इस भांति उपासना बनी (प्रतीकोपासना) परन्तु इस प्रकार प्रतीक की उपासना द्वारा यह मोक्ष मिलता नहीं । 'इस युक्ति की दृष्टि से, और श्रुति दृष्टि से, मोक्ष ऐसी वस्तु है यह बात श्रुति द्वारा प्रमाणित होती है अर्थात् मोक्ष जैसी वस्तु नहीं इस प्रकार भी नहीं कह सकते हैं । 'अर्थात् उभय समाधानार्थ आत्मोपासना द्वारा मोक्ष मिलता है और प्रतीकोपासना द्वारा मोक्ष नहीं मिलता है इस प्रकार व्यवस्था स्वीकार किये बिना छुटकारा नहीं है । अथवा (परमात्मा जीवात्मा का) आत्मा है इस प्रकार जो कहा वह 'वस्तुस्थिति इस प्रकार है इसलिये ही नहीं, परन्तु परमात्मा को जीवात्मा की आत्मा मानकर, इसकी उपासना करनी, 'और इस तरह करने से श्रुति में कहा फल मिलता है । इसके लिये इस तरह जो कहते हो तो उसको उत्तर देना चाहिये (और यह उत्तर इस प्रकार है) उपासना मोक्ष रूपी फल की प्राप्ति के लिये है । अब इस फल की प्राप्ति श्रुति में वर्णित जो उपासक का उपास्य में प्रवेश उस प्रकार है यह कथन तो ऊपर की तरह कहने वाले की तरह स्वीकार करना पड़े, परन्तु इस दृष्टि से पहले बाध आवे ज्ञान मार्ग में, 'ज्ञानी परमात्मा को अपनी आत्मा मानकर इसकी उपासना करता है अर्थात् इसका प्रवेश आत्मभूत परमात्मा में होता है' अनात्मभूत प्रतीक में नहीं होता है । 'अर्थात् इसके लिये प्रतीकोपासना निरर्थक है, अब भक्ति मार्ग की दृष्टि से (विचार करें तो) प्रतीकोपासना लोकवेद प्रसिद्ध पुरुषोत्तम की उपासना नहीं, अर्थात् प्रतीकोपासना द्वारा यह प्रकट नहीं होता है, तब फिर इसकी प्राप्ति कहां से होती है ? 'इसलिये, ज्ञानदृष्टि से, भक्ति दृष्टि से प्रतीकोपासना निरर्थक है । इसलिये ज्ञानमार्ग में आत्मोपासना कि भक्ति मार्ग में पुरुषोत्तमोपसना प्रतीकोपासना की जिस प्रकार लौकिक फल प्राप्ति के लिये नहीं, किन्तु अलौकिक फल जो मोक्ष उसके लिये है ऐसा जो कहा, उससे इस प्रकार प्रमाणित हुआ कि ज्ञान और भक्ति दोनों (स्वतन्त्र) फल है ।

(पूर्वपक्ष) '**सर्वं खल्विदं ब्रह्म**', अर्थात् यह सब वस्तु परब्रह्मरूप है और '**आत्मैवेदं सर्वम्** अर्थात् यह सभी परमात्मा रूप ही है आदि श्रुतिवाक्य सर्वत्र ब्रह्म दृष्टि मोक्ष के साधन है इस प्रकार कहते हैं यह (ब्रह्मदृष्टि) भी (एक प्रकार की) प्रतीकोपासना ही है, तो फिर 'ब्रह्म दृष्टि मोक्ष का साधन और' प्रतीकोपासना मोक्ष का साधन क्यों नहीं । (पूर्वपक्षी) इस प्रकार आशंका करे' तब इसका उत्तर (सूत्रकार इस प्रकार) देते हैं ।

## ब्रह्म दृष्टिरुत्कर्षात् ।४।१।५।

**सूत्रार्थ-** ब्रह्म दृष्टि (यह प्रतीकोपासना नहीं है, और यह ब्रह्म दृष्टि तो) अधिक योग्यता प्राप्त

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

होने पर 'अपने आप आती है, यह कोई प्रतीकोपासना की तरह करने की वस्तु नहीं ।

**सूत्रभाष्य**-सिद्धांत सभी जगह ब्रह्मदृष्टि कोई प्रतीकोपासना नहीं, कारण कि सभी वस्तुतः ब्रह्म है। प्रतीकोपासना में जो नहीं हो तो यह मानने का है, दृष्टान्त-वाणीगाय नहीं फिर भी इसको गाय माननी होती है, जब ब्रह्मदृष्टि में तो जो है उसे ही मानने का होता है, इसलिये ब्रह्म दृष्टि प्रतीकोपासना नहीं । यह किसी के कहने से नहीं कह सकते, इसलिये जो वास्तविक परिस्थिति है उसका ही अनुसंधान करना होता है और यह अनुसंधान तो आध्यात्मिक योग्यता प्राप्त करने के पश्चात् ही आती है इसलिये ब्रह्म दृष्टि और प्रतीकोपासना को समान मानकर प्रतीकोपासना को भी मोक्ष का साधन मानना यह ठीक नहीं है । इसलिये प्रतीकोपासना मोक्ष का साधन नहीं इस प्रकार जो कहा है वह ठीक है । इस सूत्र में यह बात कही गयी है ।

**आदित्याद्यधिकरण -**

छान्दोग्योपनिषद में '**अथ हो वाच सत्य यज्ञं पौलुषिं प्राचीन योग्यकं त्वमात्मानमुपास्से इति आदित्यमेव भगवो राजन्निति होवाच**' अर्थात् अब पीछे (ब्रह्मज्ञानी राजर्षि अश्वपति कैकेय) पौलुषि सत्य यज्ञ को उद्देश्य कर प्रश्न करते है कि हे प्राचीन योग्य, तू क्या आत्मा की उपासना करता है ? तब (सत्ययज्ञ) उत्तर देता है कि हे पूज्य राजन्, मैं आदित्यरूपी 'आत्मा की उपासना करता हूं, इस प्रकार और उसके पीछे '**अथ होवाचेन्द्रद्युम्नम्**' अर्थात् फिर इन्द्रद्युम्न को पूछा, इस प्रकार आरम्भकर '**कं त्वमात्मानमुपास्से इति वायुमेव भगवो राजन्नितिहोवाच**' अर्थात् तू भाई क्या आत्मा की उपासना करता है ? तब (इसके उत्तर में यह) कहता है कि राजा मैं वायुरूपी 'आत्मा की उपासना करता हूं, इस प्रकार अलग-अलग व्यक्तियों से प्रश्न करता है और यह अलग-अलग व्यक्ति उत्तर देते है और इस रीति से पीछे आकाश जल आदि को 'अलग-अलग लोक अपनी आत्मा के समान, उपासना करते हैं इस प्रकार कहा गया है, और इस उपनिषद में '**असौ वा आदित्यो देव मधु**' अर्थात् यह सूर्य देवों का मधु है, इस प्रकार प्रारम्भ कर अन्त में कहा है कि '**य एतमेवं विद्वान् आदित्य ब्रह्मेत्युपास्ते**' अर्थात् जो इस तरह समझकर इस सूर्य की ब्रह्म के समान उपासना करता है । इस स्थान पर एक प्रश्न पैदा होता है, और यह प्रश्न है इस प्रकार की उपासना प्रतीकोपासना ठीक है कि नहीं ? वहां पूर्वपक्षी का मत यह है कि 'इस स्थल पर प्रतीकोपासना है।

(पूर्वपक्ष) बात इस प्रकार है '**सर्वं खल्विदं ब्रह्म**' अर्थात् वस्तु स्थिति से यह सब ब्रह्म रूप है, इस प्रकार के श्रुति वाक्य में सर्व को उद्देश्य करके यह ब्रह्मरूप है ऐसा कहा गया है, इसलिये यह प्रतिकोपासना नहीं है, इस तरह पहले अर्थात् '**ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात्**' ४।१।५ इस सूत्र में कहा गया है, परन्तु इस (बात) ऊपर प्रश्न किया गया श्रुति वाक्यों में जो 'आदित्य, वायु आदि की अलग अलग ब्रह्म के समान उपासना की बात की गयी है उसके साथ ठीक संबंध नहीं बैठता है, कैसे ब्रह्म एक है अर्थात् एक इस प्रकार की उपासना 'ऊपर बतायी अलग अलग उपासना की बात अधिक रहती है और इस

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

प्रकार बात करने के लिये विशेष कारण नहीं । 'टिप्पणी- पूर्व पक्षी इस प्रकार कहना चाहते हैं कि सब ही ब्रह्म है, वायु ब्रह्म है, इस प्रकार अलग अलग कहने की क्या आवश्यकता ? 'सब एक देशी इस प्रकार कहते हैं कि, 'सब ब्रह्म है यह बात समझने की है । योग्यता जिसके भीतर नहीं हो उसके लिये यह (आदित्य ब्रह्म है, वायु ब्रह्म है, आदि कहा गया है) इसके उत्तर में यह कहना है कि' यह बात ठीक नहीं है, क्योंकि नित्य इस प्रकार की (अर्थात् सब ब्रह्म है इस प्रकार की) भावना रखेगा उसके लिये 'आदित्य ब्रह्म है, वायु ब्रह्म, आदि कहा गया है उसका आशय यह है कि 'आदित्यादि ही ब्रह्म है, सभी नहीं, तब फिर उपासना मात्र प्रतीकोपासना ही है और सर्वत्र फल प्राप्ति भी, प्रतीकोपासना के द्वारा ही है (पूर्वपक्षी) जब इस प्रकार कहते हैं, तब 'सूत्रकार इसके उत्तर में कहते है कि-

## आदित्यादिमतयश्याङ्ग उपपत्तेः।४।१।६।

सूत्रार्थ- आदित्य आदि में ब्रह्म बुद्धि रखना ऐसा जो कहा है उसका कारण यह है कि, ब्रह्म साकार एवं व्यापक है, 'और आदित्य आदि इसके अंश है और ब्रह्म के अंग होकर ये ब्रह्म रूप है, अर्थात् इसकी अलग अलग उपासना फल देने वाली है, इसलिये इस तरह की उपासना करनी इस प्रकार शास्त्र में कहा गया है और इसमें कुछ भी असत्य नहीं, कारण कि साकार और व्यापक जो ब्रह्म उसका अंग भी ब्रह्म है, इसलिये प्रतीकोपानसा इस स्थल पर नहीं । '**टिप्पणी-** मूल से यह अन्त तक मुख तक गंगा नदी गंगा नदी गंगा ही है, इच्छा हो वहां स्नान करो, इच्छा हो वहां इसका पान करो । सर्वव्यापी ब्रह्म के संबंध में भी इस प्रकार ही समझना। सूत्रभाष्य-सिद्धांत- उस प्रकार फिर 'असौ वा आदित्यो देवमधु' अर्थात् आदित्य देवों का मधु है, इस प्रकार कहकर अलग अलग दिशा में फैले हुए इसके कृपादृष्टि रूप किरण मधु है ऐसा वर्णन किया है और पीछे कहा कि **'तद् यत् प्रथमममृतं तद् वसव उपजीवन्ति अग्निामुखेन, न वै देवा अश्नन्ति, न पिबन्ति, एतदेवामृतं दृष्ट्या तृप्यन्ति, त एतदेवं रूपमभि संविशन्ति एतस्माद् रूपाद् उद्यन्ति''** इति, अर्थात् (ऊपर बताये जो पांच अमृतों में से) जो पहला अमृत है उसका उपभोग कर वसु जीवित रहते है। ये अग्नि रूपी मुख द्वारा 'इस प्रकार करते हैं' देव नहीं खाते, नहीं पीते, ये अमृत का दर्शन कर ये तृप्त होते है, ये इस स्वरूप में लीन होते है और (पीछे) इसमें से बाहर आते हैं । विस्तार से और स्पष्ट कहें तो (यह वस्तु) देखने मात्र से दूसरे देह धर्मो 'जिस प्रकार कि भूख और प्यास' दूर होती है, (यह वस्तु) 'स्वतंत्र पुरुषार्थ है इस प्रकार मन में, भावना (जगे) अत्यन्त स्नेह से लेकर अति उत्कृष्ट जो भाव उसके कारण इसी वस्तु में लय होता है और दूसरी बार आनन्द के अनुभव के लिये भगवान् स्वयं ही कृपा विचार कर, ये पूर्व भाव का दान करते है 'ये ही दूसरी बार बाहर आना, यह सब तब ही संभव है कि जो आदित्य आदि भगवान् के अंग होकर इस प्रकार की उपपत्ति भी यहां पर अभिप्रेत हैं ऐसा समझना । (आदित्य की उपासना) जो प्रतीकोपासना हो तो संभव नहीं है । यह समग्र बात का संबंध भक्ति मार्ग के साथ है इस प्रकार का (सूत्रकार का) आशय है । 'आदित्य आदि भगवान् से अलग अलग अंग है तो अनेक, परन्तु सभी ये

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

भगवद्रूप होकर, एक रूप है, यह बताते हुए 'सूत्रकार (अंगे) इस प्रकार एक वचन का प्रयोग किया है, अर्थात् भगवत्स्वरूप जो मुख्य फल है, और भगवान् के अलग अलग अंगमुख्य फल नहीं । इस प्रकार का जो प्रधान सिद्धांत उसका भी इस सूत्र में सूचन है ।

पूर्व के (अर्थात्, पांचवें) सूत्र में '**भगवद्दर्शनादि जो**' धर्म उनके संबंध में जो कहा गया है कि यह फलरूप है, अब धर्मी 'अर्थात् भगवान् स्वयं ही' फल रूप है यह कहा गया है इस बात का निरूपण किया जा रहा है ।

## आसीनः संभवात् ।४।१।७।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- उत्कृष्ट स्नेहरूपी साधन हो सकता हैं, और इनसे 'उत्कृष्ट स्नेह, के वश होकर (प्रभु साक्षात् सामने आकर) बिराजते हैं । **टिप्पणी-** श्री सूरदासजी तानपूरे को हाथ में लेकर गाते हैं और श्री बालकृष्ण प्रभु सामने बिराजकर एक चित्त होकर सुनते हैं, इस प्रकार का चित्र पुष्टि संप्रदाय में प्रचलित है । यह चित्र इस सूत्रार्थ का सरस ध्यान कराता है, इससे 'भगवान् भक्त के, कितने वश में है यह बात बतायी गयी है ।

## ध्यानाच्च।४।१।८।

सूत्रार्थ- 'भक्त उत्कट,ध्यान करे इस कारण को लेकर भी प्रभु संमुख आकर बिराजते है।

सूत्रभाष्य-जब (भगवत्स्वरूप की) भावना एकदम उत्कट स्वरूप को लेकर जब संचाभिावात्मक जो प्रभु का सतत् स्मरण उसको लेकर (प्रभु) हृदय में प्रकट होते हैं और संमुख बिराजे हुए (दिखते हैं) **टिप्पणी- 'रसो वै सः'** इस श्रुति वाक्यानुसार प्रभु को रसरूप वर्णन किया है और भरताचार्य विभावानुभाव व्यभिचारि संयोगात् रस निष्पत्तिः अर्थात् विभाव अनुभावऔर व्यभिचारी भाव ये तीन यथा योग्य मिलते है तब रस का आविर्भाव होता है इस प्रकार इस निष्पत्ति का स्वरूप बताया है। रसनिष्पत्ति अथवा रसानुभव प्रेक्षक अथवा श्रोता के अन्तःकरण में होता है । यह दृष्ट अथवा श्रुत कथा के अन्त में होता है दृष्ट कथा और श्रुत कथा में वर्णन द्वारा अन्तःकरण में एक परिवर्तन प्रारंभ होता है। और इस परिवर्तन की चरमावस्था ही रसनिष्पत्ति है इस कथा के पात्र और प्रसंगों को पारिभाषिक नाम दिये गये हैं । उदाहरण के लिये, अपने प्रधान रस जो शृंगार और वे भी भक्ति मिश्रित श्री राधाकृष्ण शृंगार लेते हैं इस कथा में राधा और कृष्ण ये दो आवलम्बन विभाव, वृन्दावन शरद रात्रि चन्द्र पुष्पविकास आदि उद्दीपन विभाव, अभिनीत या वर्णित कम्पपुलक प्रस्वेद आदि अनुभाव, बीच-बीच में दिखायी देता । ईर्ष्या मान आदि व्यभिचारी अथवा संचारी भाव, इन सभी कारणों से बीच बीच में और अन्त में आस्वाद्यमान जो प्रेक्षक अथवा श्रोता के अन्तःकरण स्थित वह रस आलंकारिक स्वीकार करे या नहीं स्वीकार करें परन्तु भक्त सहृदय विद्वान् भक्ति को स्वतंत्र रस मानते हैं इसमें भगवान् और भक्त आलम्बन विभाव है, अनुभूत या श्रुत भगवल्लीला उद्दीपन विभाव है, इसके परिणाम में होने

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

वाले तन और मन की विशेष स्थिति यह अनुभाव है, बीच बीच में मिलन पहले हुई अधीरता विषाद सतत-स्मृति आदि संचारी भाव है, और सतत-स्मृति रूप जो भक्ति रसीय संचारी भाव के बीच में भक्त के सामने आकर बिराजमान प्रभु को साक्षात् 'कल्पित नहीं, इस प्रकार का अनुभव होता है, और इस अनुभव का निरुपण इस सूत्र में है इस प्रकार भक्त इच्छा करे तब ही प्रभु प्रकट दर्शन देते हैं इस प्रकार यह कहकर अब कहते हैं कि लीला का अनुभव भक्त की इच्छा हो तब ही कराते है और नहीं हो तो उसको नहीं कराते है ।

## अचलत्वं चापेक्ष्य ।४।१।९।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य-'भगवान्' स्थिर होकर बिराजे उसका आधार 'भक्त की इच्छा पर है (सूत्र में) (च) कार (जिसका अर्थ 'उस प्रकार और) होता है । उसका प्रयोग किया है । इसलिये इस तरह समझना कि भक्त की जो जिस प्रकार की इच्छा होती है कि (प्रभु) थोड़ा बिराजना अपने स्थान पर प्रसन्नता से पधारें, तो प्रभु इस प्रकार भी करते हैं ।

## स्मरन्ति च ।४।१।१०।

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य- 'कितने ही भक्तों को प्रभु दर्शन देते है कि नहीं देते हैं इसका विचार अच्छी प्रकार नहीं कर केवल वे इनका सतत स्मरण करते हैं, और उस से जो आनन्द होता है उस आनन्द में मोक्ष सुख क्या है इसका ध्यान भी इनको नहीं रहता है (सूत्रस्थ)च-कार जिसका अर्थ 'तुम और' भी होता है । इसलिये 'इस प्रकार समझना कि जिस प्रकार के भक्त स्मरण उपरान्त भगवत्कथा का श्रवण उस प्रकार (भगवद् गुणों का) गान आदि करते हैं । यह बात' **अथ ह वाव तव महिमामृत समुद्र विप्रुषा सकृल्लीढया स्वमनसि निष्यन्दमाना नवरत सुरवेन विस्मारित दृष्टश्रुत सुखलेशा भासाः परम भागवताः'** अर्थात् (हे प्रभु) तेरी जो महिमा समुद्र उसका एक ही छोटी बूंद एक ही बार प्राप्त हो इतने मात्र से जिनको अपने मन में सहज प्राप्त होता तो सतत सुख, उसको लेकर देखने और सुनने का जो सुख वह तो इसको नाम मात्र का सुख लगता है और इसको लेकर यह इसके मन में भी नहीं आता, ऐसे परम भगवद् भक्त 'होते हैं, यह भागवत वाक्य में कहा है। अथवा

**'अहं भक्तपराधीनः** 'अर्थात् (मैं भक्त के अधीन हूं) इस 'प्रमाण का भागवतस्थ भगवद् वाक्य' ऊपर कही बात में प्रमाण है । **टिप्पणी**-ऊपर **'अचलत्वं चापेक्ष्य'** इस सूत्र में कहा है कि भक्त की इच्छा हो तब भगवान् बिराजते हैं और भक्त की इच्छा नहीं हो तो दर्शन देकर चले जाते हैं । इस प्रकार के भक्त के वश भगवान् है इसको कैसे माने ? इस प्रकार कोई प्रश्न करे तो इसके उत्तर में **'स्मरन्ति च'** यह सूत्र है । इसका अर्थ इस प्रकार होता है कि इस बात का समर्थन करने **अहं भक्त पराधीनः** इस प्रकार का भागवत-स्मृति वाक्य है ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

## 'यत्रैकाग्रताधिकरण'

अब एक प्रश्न पैदा होता है कि कितने ही भक्तों को (बाहर) भगवान् का अनुभव होता है और कितने ही के मन में, तब फिर ये दोनों प्रकार के भक्त समान या अलग ?

**टिप्पणी-** प्रत्यक्ष अनुभव होता है, यह बाहर और भीतर यह सुन्दर हैं । इस प्रकार के प्रश्न के उत्तर में सूत्रकार ये प्रमाण देते हैं ।

## यत्रैकाग्रतातत्राविशेषात्।४।१।११।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- जो भक्तों की एकाग्रता अर्थात् जो भगवत्स्वरूप प्रकट हो उसमें एक में ही अखंड चित्रवृत्ति होती है और जिसको यह अनुभव (मुझको) जागृत में हो रहा है कि स्वप्न में ? इस संबंध में अनुसंधान नहीं होता उस तरह के भक्तों के भाव में इनको जो भगवत्स्वरूप का अनुभव हो रहा है उसमें कुछ भी होने के कारण ये दोनों प्रकार के भक्तों के बीच में किसी भी प्रकार का भेद नहीं, फिर भले ही एक जागृत अवस्था में भगवान् का अनुभव करता हो और दूसरा स्वप्नावस्था में इस प्रकार अनुभव करता हो ।

### आप्रायणाधिकरण

-ऊपर जो बात कही गयी है उस बात में फिर एक नया संदेह पैदा होता है, किसी एक भक्त को स्वप्न में अनुभव हुआ और उसके पीछे यह जाग गया और जागने के पश्चात् इसको स्मरण होता है कि मेरे को स्वप्न में भगवद् अनुभव हुआ है, तब इस प्रकार के भक्त को पहले मेरे को स्वप्नानुभव था आरै अब मुझको जाग्रदअनुभव है इसका ध्यान हो या नहीं हो? 'इस प्रकार का प्रश्न पैदा होता है ? तब पूर्वपक्षी इस प्रकार कहते हैं कि ऐसा ध्यान होना चाहिये, कारण कि स्वप्नानुभव और जाग्रदनुभव एक दूसरे से वस्तुतः अलग है 'तब सिद्धान्ती कहता है कि-

## आप्रायणात्तत्रापि हि दृष्टम् ।४।१।१२

सूत्रार्थ- जहां तक साक्षाद् भगवत्प्राप्ति नहीं होती वहां तक इस प्रकार के भक्त को जागृत-स्वप्न का अलग ध्यान नहीं रहता। उस प्रकार फिर ऐसे भक्तों को भगवत्वरूप में लीन होने रूपी मोक्ष मिले या कोई दूसरा फल मिले ? इस प्रकार के प्रश्न का उत्तर यह है कि 'भगवत्स्वरूप साक्षात् प्राप्त होने के पीछे भी इनको 'भगवत्दर्शनादि दृष्ट फल मिलता है ।

सूत्रभाष्य- श्रीमद्भागवत में **'प्राय हि सतामहम्'** इस प्रमाण का 'उद्धव जी को उद्देश्य कर, भगवान् का एक वाक्य है उस वाक्य के अनुसार **'प्रायणं'** ' शब्द का अर्थ 'परम परलोक-प्राप्य स्वतः पुरुषार्थ रूप फल' ऐसा अर्थ होता है । 'और इस प्रकार का फल भगवान् स्वयं ही है, अर्थात्, जहां तक भगवत्प्राप्ति नहीं हो वहां तक इस भक्त की स्थिति निरन्तर ऐसी ही रहती है, अर्थात् भगवान् एक बार बाहर प्रकट हो तो ये 'पहले मुझे भगवान् स्वप्न में दिखे थे और अब मुझे बाहर दिखते है ऐसा ध्यान नहीं होने पर अब कोई इस तरह का प्रश्न करें कि इस प्रकार बाहर प्रकट हुए भगवत्स्व रूप में इनका लय हो कि अथवा नहीं ? तब इसका उत्तर है कि प्रकट प्राप्त हुए भगवत्स्वरूप के साथ ये

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

बातचीत करे, इनके मुखारबिन्द का दर्शन करे, इनके चरणारबिन्द का स्पर्श करे, आदि आदि दृष्ट अर्थात् प्रत्यक्ष फल इस को प्राप्त हो, नहीं कि (दूसरे जन्म में मिलने का) अदृष्ट अर्थात् परोक्ष फल जो सायुज्य (अर्थात् भगवत्स्वरूप में लीन हो जाना) वह प्राप्त हो 'इस प्रकार दृष्टफल प्राप्त हो और अदृष्ट फल जो सायुज्य से प्राप्त नहीं हो इसके लिये क्या कारण उचित है ? इस प्रकार कोई प्रश्न करे तो इसका उत्तर यह है कि इस प्रकार के जीव का अंगीकार शुद्ध पुष्टि मार्ग में है अर्थात् इस तरह के विविध रसाल सुख के अनुभव के बदले निद्रा के समान एकरस सायुज्य-सुख का अनुभव किस प्रकार करावे ? सूत्रस्थ' हि शब्द इस बात का सूचक है यह बात **''तद्भूतस्य तु नातद् भाव:''** इस ब्रह्म सूत्र में कही गयी है । 'इस सूत्र में इस प्रकार कहा है कि एक बार प्रभु ने जिस भक्त को इस प्रकार से विविध भोग रसमय सुख दिया उस भक्त को सुख से कभी वंचित नहीं करते हैं ।

## तदधिगमाधिकरण -

पुष्टिमार्गीय भक्त को किस प्रकार का फल मिलता है इसका निरूपण किया । अब मर्यादा मार्गीय भक्त को किस प्रकार का फल मिलता है इसका विचार किया जाता है।

पूर्वपक्ष- इस मर्यादा मार्ग में जो भक्ति है वह 'सहज नहीं होती, परन्तु भगवान् सर्व समर्थ है, कृपालु है, मोक्ष को देने वाले हैं, और इनको भजने से मोक्ष सहजता से प्राप्त होता है आदि आदि । ज्ञान पूर्वक होता है । जिस प्रकार ज्ञान मर्यादा उसी प्रकार कर्म मर्यादा, और यह कर्म मर्यादा भी प्रभु की बतायी अर्थात् इसका भी मान रखकर प्रभु (ज्ञानादि का) का फल देते हैं । अब कर्ममार्ग की मर्यादा इस तरह की है कि **'नाभुक्तं क्षीयते कर्म'** अर्थात् कर्म का फल भोगे बिना कर्म का क्षय नहीं होता, परन्तु अगले कर्म का फल भोगने पर ऐसे दूसरे कर्म करने पड़ते हैं, और इसका फल भोगते इस प्रकार पीछे दूसरे कर्म करने पड़ते है, और यह प्रवाह इस तरह चालू रहते ज्ञानमर्गी को या मर्यादा मार्गीय भक्त को मोक्ष मिलता ही नहीं, उस प्रकार फिर, जिस तरह प्रायश्चित द्वारा कर्म का नाश होता है उस तरह ज्ञान द्वारा (प्रथम) कर्म का नाश होगा 'और उसके पश्चात् ज्ञान द्वारा मोक्ष मिलेगा' ऐसा भी नहीं कह सकते है, कारण कि प्रायश्चित तो अमुक विशेष कर्म का नाश करने के लिये ही शास्त्र में वर्णित है । जब ज्ञान के संबंध में इस प्रकार कुछ भी नहीं, और इस प्रकार घड़ी भर कहों (और मान लो) कि ज्ञान द्वारा कर्म का नाश है, तो अन्योन्याश्रय नाम का दोष पैदा होता है, कारण कि पाप को लेकर चित्त मलिन बनता है, और यह पाप और तज्जन्य चित्तमालिन्य दूर होने के पश्चात् ही ज्ञानोदय होता है, 'और अब जो ज्ञान को पापादि कर्म के नाश में कारण भूत मानते हैं तो पापनाश के पीछे ज्ञानोदय और ज्ञानोदय के पश्चात् पापनाश इस प्रकार का अन्योन्याश्रय पैदा होता है, और इस प्रकार जहां अन्योन्याश्रय हो तब वहां कार्य होता नहीं है । दृष्टान्त (अ) कहे कि (ब) पहले खाय तब ही मैं खाऊं और (अ) कहे कि (ब) पहले खाय तभी मैं खाऊं, और दोनों अपने-अपने आग्रह को पकड़े रहे तो खाने का प्रारम्भ ही नहीं हो' इसलिये मर्यादा मार्ग में मोक्ष मिलता है इस तरह नहीं कह सकते है, इस प्रकार के पूर्वपक्ष के उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि (सिद्धांत) ।

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

## तदधिगम उत्तरपूर्वांध योरश्लेष विनाशौतद्व्यपदेशात् ।४।१।१३।

सूत्रार्थ- इस ब्रह्म का ज्ञान होने पर उत्तर अर्थात् उसके पश्चात् करने में आये कर्म का लोप नहीं होता है और इसके पहले करने में आये सभी कर्मों का नाश होता है, कारण कि श्रुति में इस प्रकार कहा गया है ।

सूत्रभाष्य- इसका अधिगम अर्थात् ब्रह्म ज्ञान की प्राप्ति होने पर इस ज्ञान के प्रभाव को लेकर उसके पीछे आने वाले कर्म का अश्लेष अर्थात् अलेप और उसके पहले करने में आये कर्मों का विनाश अर्थात् सर्वथा नाश होता है । **टिप्पणी-**कर्म तीन प्रकार के है, संचित प्रारब्ध और क्रियमाण पूर्व सर्व जन्मों में करने में आये वे पापपुण्य संचित, इसका अमुक अंश जो भोगने के लिये जन्म मिलता है यह प्रारब्ध, और जन्म मिलने के पश्चात् जो कर्म किये जाते है वे क्रियमाण यह क्रिय माण पूर्व संचित आपस में मिल जाते हैं । सामान्य व्यवस्था इस प्रकार है कि प्रारब्ध कर्मो को तो भोगने ही पड़ते है । ब्रह्मज्ञान होने के पहले के कर्मों का नाश होता है और उसके पश्चात् के कर्मों का नाश नहीं होता है, परन्तु इसका लोप नहीं होता नाश और अवलेपन का स्वरूप समझने के लिये नीचे का दृष्टान्त उपयोगी हो सकता है। अति वर्षा हो और शीतलता हो जाय अब किसी कि इस प्रकार गरम प्रकृति हो, इसको शीतलता होने पर भी ठंड नहीं लगती है, यह अलेप, परन्तु बादल बिखर जाय और सूर्य प्रचंड तपने लगे और ठंड भी नहीं रहे- यह विनाश यहां जो ब्रह्मज्ञान होने के पश्चात् किये जाने वाले कर्म का इस प्रकार अश्लेष और अलेप होता है ऐसा अर्थ नहीं करना, कारण कि श्लेष अथवा लेप तो आत्मा को है और यह आत्मा को हुआ तो श्लेष अथवा लेप के अतिरिक्त तो दूसरे श्लेष अथवा लेप नहीं, अर्थात् अश्लेष का अर्थ अनुत्पत्ति ही समझना । 'इस समय, चर्चा मर्यादा मार्गीय ज्ञानी अथवा भक्त की चल रही है अर्थात् इस प्रसंग में मर्यादा का सर्वथा पालन होना चाहिये, परन्तु इस प्रकार ऐसा ज्ञानी अथवा भक्त कर्म करे, फिर भी इसको सहज इसका लेप नहीं लगता है यह तो 'कर्ममार्गीय मार्यादा का भंग हुआ और किसी भी प्रकार का साधन बिना अपने स्वरूप बल से कार्य करना यह तो पुष्टि है । परन्तु यह प्रसंग पुष्टि का नहीं, केवल मर्यादा का है, और प्रभु स्वकृत मर्यादा का सर्वथा पालन करते ही हैं, इसलिये यह मर्यादा भंग उचित नहीं, इस प्रकार किसी ने बनाया, परन्तु कर्म विरोधी जो नियत 'अर्थात् नैसर्गिक, ज्ञान का स्वभाव है उसको लेकर ये कर्म अकिंचित्कर बना है । इसलिये तो **'तद् यथा इषीकातूलम् अग्नौ प्रोतं प्रदूयेत एवं हअस्य सर्वे पाप्मानः प्रदूयन्ते'** अर्थात् जिस तरह साठें के अग्रभाग में रहने वाले तन्तुओं को आग में डालने पर जलकर राख हो जाते है उसी प्रकार यह (ब्रह्मज्ञानी) के सभी पाप जलकर राख हो जाते है, इस प्रकार के श्रुति वाक्य अग्नि का उदाहरण दिया है । **'यथैधांसि समिद्धोऽनिर्भस्म सात् कुरुतेऽर्जुन । ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुते तथा'** अर्थात् जिस प्रकार प्रज्वलित अग्नि ईंधन को जलाकर भस्म कर डालती है उसी प्रकार ज्ञान रूपी अग्नि सभी कर्म रूपी ईंधन को जलाकर भस्म कर डालती है इस प्रकार गीता वाक्य भी यही कहता है ।

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

इसके पश्चात् सिद्धान्ती, भोग द्वारा ही कर्म का क्षय होता है, अन्यथा नहीं इस प्रकार मानने वाले पूर्वपक्षी को कहता हैं **'सर्वं पाप्पानं तरति'** अर्थात् ये सभी पापों को पार करते हैं, **'तरति ब्रह्महत्यां योऽश्वमेधेन यजते'** अर्थात् जो अश्वमेघ यज्ञ करते हैं वे ब्रह्म हत्या से मुक्त होते हैं- इत्यादि श्रुति वाक्यानुसार भोग द्वारा ही कर्म का नाश होता है, इतर से नहीं, इस प्रकार तुम भी नहीं कह सकते हैं। इस बात को ध्यान में लेने पर न भोगे हुए कर्मों का नाश नहीं होता है । और 'तन्नाशार्थे इनको भोगते दूसरे कर्म पैदा होते है 'और इस प्रकार कर्मों के पीछे कमों की पंक्ति (कतार) लगते' मोक्ष की संभावना ही नहीं, यह बात भी समाप्त हुई समझना । (पूर्व पक्षी) ने पहले कहा कि ज्ञान द्वारा कर्मक्षय होता है इस प्रकार अपने को मानना चाहिये और शास्त्र में कहा है कि कर्मक्षय के पीछे ज्ञान होता है, सब पीछे कर्मक्षय का आधार ज्ञान ऊपर और ज्ञान का आधार कर्मक्षय ऊपर, इस प्रकार अन्योन्याश्रय दोष पैदा होता है तो इसके उत्तर में सिद्धान्ती कहते हैं कि' अन्योन्याश्रय दोष भी पैदा नहीं होता है कारण कि ये (कर्म सन्तति) के मूल में अनादि अविद्या को लेकर पैदा हुई संसारवासना है, और ये कर्म सन्ततिका नाश गुरु के पास जाकर इसका उपदेश प्राप्त कर बारम्बार ध्यान लेकर भगवद् उपासना आदि जो ज्ञान की सामग्री है उसके द्वारा होती है, और (ये कर्म सन्तति अथवा संसार-वासना के मूल में रहने वाली) यह अविद्या ज्ञान द्वारा नाश को प्राप्त करती है, अर्थात् अन्योन्याश्रय कहां से आया ? उपरान्त श्रुति और स्मृति वाक्य जिसमें कहे गये है कि कर्म का ज्ञान से नाश होता है उसको ध्यान में रखते हुए ज्ञान सामग्री सबल है और कर्म निर्बल है, अर्थात् कर्म ज्ञान में बाधा पैदा नहीं करता है, इस प्रकार तुमको (पूर्व पक्षी को) भी स्वीकार ही करना पड़ेगा । सूत्रस्थ 'तद व्यपदेशात्' शब्दों में सूत्रकार ने यही बात कही है ।

**'टिप्पणी-** कर्म, कर्मजन्य वासना, इसके मूल में रहने वाला अज्ञान आदि जैसे गूढ तत्त्व है 'कि अपनी साधारण बुद्धि से तो इसको सोच भी नहीं सकते, और मैं करता हूं, मैं करता हूं 'यही अज्ञानता गाड़ी का बोझा जिस प्रकार श्वान खींचता है, सृष्टि मंचन है सभी इससे पर हैं,योगी योगेश्वर कोई ही इसको जानता है 'इस भक्त कवि नरसिंह जी की उक्ति द्वारा संतोष मानना रहा । दूसरे दार्शनिकों का अनुसरण जीव को अनादि मानिये वल्लभ वेदान्त का अनुसरण ईश्वरेच्छाजन्य आदि को मानिये, परन्तु अपने जीव की अभी तक की स्थिति का विचार करें तो द्वैत भावना तो इसके मूल में रहती ही है, पीछे भले ही अनादि अज्ञान को लेकर ईश्वर इच्छा जन्य अज्ञान को लेकर जीव देह से भिन्न है, देह नष्ट होने पर यह नाश को प्राप्त नहीं होता है, यह बात केवल शास्त्रों के आधार पर ही नहीं, परन्तु पर काय प्रवेश नाम की योग सिद्धि द्वारा, उस तरह स्थूल शरीर छोड़कर केवल सूक्ष्म शरीर के आधार पर जीव दूसरे दूसरे में परिभ्रमण करता है इस प्रकार क्वचित् बनते प्रसंग से उस तरह विदेह अवस्था में रहनेवाले जीव क्वचित् संदेह दूसरे जीव द्वारा असमंजस में आकर मार्गदर्शन कराते है इस प्रकार के प्रसंग से लगभग प्रमाणित हो चुका है । पीछे जिसने यह बात स्वीकार की ही नहीं हो उनको इस प्रकार का मत शुभ है, इनके साथ विवाद में पड़ने की यहां आवश्यकता नहीं, जीव अनेक है यह भी अपना सभी का

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

अनुभव है । किन कर्मों के अनुसार किसका किस तरह जन्म होता है यह एक अनसुलझा प्रश्न है, परन्तु इतनी बात तो निश्चित है कि जीव अनेक प्रकार की विशेष दृढ़ मान्यताओं और इच्छाओं का बना हुआ है। ये दृढ़ मान्यताएं और इच्छाएं इनके इस जन्म में कर्मों के मूल में रहती है इस प्रकार गंभीरतापूर्वक विचार करने वालों को अनुभव हुए बिना नहीं रह सकता है । पाप तो शास्त्र विरोधी है 'कारण कि पाप नहीं करना इस प्रकार शास्त्र कहता है, अर्थात् शास्त्रजन्य ज्ञान के साथ इसका विरोध भले ही हो 'अर्थात् शास्त्रजन्य ज्ञान द्वारा इसका नाशादि होता है यह बात तो समझ सकते हैं । परन्तु पुण्य तो (शास्त्रविहित होकर) शास्त्र विरोधी नहीं, 'इसलिये शास्त्रजन्य ज्ञान से पुण्य का नाशादि संभव नहीं है' अर्थात् पुण्य का शास्त्रजन्य ज्ञान को साथ विरोध नहीं- इस प्रकार कोई आशंका करे तो इसको दूर करने के लिये जो पाप का संबंध बनता है वही पुण्य के संबंध में भी बनता है यह बात (सूत्रकार अब पीछे के सूत्र में) कहते हैं।

## इतरस्याप्येवमसंश्लेषः पाते तु ।४।१।१४।

सूत्रार्थ- इतर, अर्थात् (पाप से अलग) जो पुण्य उसके संबंध में भी इस प्रकार समझना 'अर्थात् संचित पुण्य का नाश होता है और क्रियमाण पुण्य का लेप लगता नहीं, किसी समय इस प्रकार हो कि ज्ञानी भक्त अथवा जिसके संचित तो नष्ट हो गये हो, परन्तु जो अभी जीवत होकर जन संसर्ग को लेकर विहित निषिद्ध कर्म करने लगे, इस प्रकार की इसकी परिस्थिति से इसका पात, इस प्रकार पात दशा में यह (क्रियमाण कर्मों का) लेप इसका होता नहीं है ।

सूत्रभाष्य-इतर अर्थात् 'पाप से अलग । पुण्य उसके संबंध में भी इस प्रकार ही (समझना) अर्थात् संचित पुण्य का नाश होता है और क्रियमाण पुण्य कर्म का लेप नहीं लगता है, (अतिदेश अर्थात् एक की तरह दूसरे को भी समझना) यहां अतिदेश है, अर्थात् पूर्व जो हेतु है वही हेतु दूसरे के संबंध में भी जानना, इस विचार से इस प्रकार समझा जाता है, **'उ भेउ हैवैष एते तरति'** अर्थात् ये (मुक्तात्मा) दोनों पाप और पुण्य से पर होता है इस श्रुति वाक्य से उस प्रकार **'क्षीयन्ते चास्य कर्माणि'** अर्थात् इसके कर्मों का नाश होता है इस स्मृति वाक्य में सामान्य रीति से पाप और पुण्य दोनों के लिये विधान है, इस कारण से उस भांति **'ज्ञानानिःसर्व कर्माणि'** अर्थात् ज्ञान रूपी अग्नि सभी कर्मों को 'जला डालती है। इस प्रकार के गीता वाक्य में **'सर्व'** शब्द है 'और यह सर्व 'शब्द से सभी कर्मों अर्थात् पाप और पुण्य दोनों समझे जाते हैं । इसलिये हेतु आगे के संबंध में है वही हेतु पीछे के संबंध में भी है ।

अब (यहां) यह शंका उठती है 'इस समय जो जीव संबंधी चर्चा चल रही है वे जीव, मर्यादा मार्गीय है अर्थात् 'इनको भगवद् भाव होता है वह भी 'ज्ञान प्राप्ति के पीछे ही होता है । अब ऐसे जीव को भरत मुनि की तरह संग दोष लगता है और इनका भगवद भाव नष्ट हो गया । अर्थात् जिस तरह

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

इसको संग दोष लगा उसी तरह इनके विहित और निषिद्ध कर्म भी जागे, तब फिर ज्ञान कर्मों का सर्व का नाश करते है ऐसा नहीं कह सकते हैं । इस प्रकार शंका पैदा हो तो इसके उत्तर में सूत्रकार कहते है कि (पाते तु) भक्ति मार्ग में भगवद् भाव का नाश होना इसका नाम पात है । (तु) शब्द का अर्थ यहां 'भी' होता है। 'भी' अर्थवाला 'अपि' शब्द के बजाय व्यवच्छेद अर्थात् 'दूर करना इस अर्थ का वाचक (तु) शब्द के प्रयोग से यह सूचित किया है कि इस भक्ति मार्ग में पात सर्वथा दूर ही रहता है, कारण कि **'न कर्हिचित् मत्पराः'** इस प्रमाण के भागवत श्लोक में यही बात बतायी है । **टिप्पणी-** यह श्लोक कपिल भगवान् ने अपनी माता देवहूति को उद्देश्य कर रहा है । **'न कर्हिचिन् मत्पराः शान्तरूपे न क्षयन्ति नो मेऽनिमिषा लेढि हेतिः। येषामहं प्रिय आत्मा सुतश्चसरवागुरुः सुहृदो दैवमिष्टम्''** अर्थात् हे शांत स्वरूप वाली माता, मैं जिनका सर्वस्व हूं इस प्रकार के जीवों का कभी नाश नहीं होता। 'निमित्त मात्र भी स्वकार्य नहीं रोकता इस प्रकार का भी मेरा शस्त्र जो काल वह इसका स्पर्श नहीं कर सकता है । मैं सर्वस्व अर्थात् जिसको चाहता भी हूं जिनको टिकाये रखने वाली आत्मा भी हूं, जिनके पुत्र मित्र गुरु सगे और देव के स्थान में भी हूं, इसका इष्टफल भी हूं 'ब्रह्म सूत्रकार बादरायण' द्वारा इनका आशय यहां इस प्रकार बताते है कि 'भक्ति मार्ग में सिद्धांत तो यही है कि एक बार भगवद् भाव जागे पीछे यह नष्ट नहीं होता, तथापि, कोई (साधना ग्रही) मर्यादा मार्गीय (भक्त) हो तो इसको प्रारब्ध भोगने पड़ते है । ऐसा संभव नहीं अर्थात् इस प्रकार के भक्त के संबंध में भी ज्ञानोदय के पीछे कर्मलेप नहीं होता पूर्व के सूत्र में 'अश्लेष' शब्द द्वारा यही कहा है ।

अब श्री शंकाराचार्य (पाते तु) इतने सूत्र का अर्थ इस प्रकार करते हैं, **'पाते तु इति तु शब्दोऽवधारणार्थः एवं धर्माधर्मयार्बन्धहेत्वोर्विद्या सामर्थ्यादश्लेष विनाश सिद्धेः अवश्यं भाविनी विदुषः शरीर पाते मुक्तिरित्यवधारयति''** अर्थात् इस सूत्र में 'तु' शब्द का अर्थ नियत, अचूक, अवश्य है ' इस प्रकार है, अर्थात् बंधन में कारणभूत जो पापपुण्य उनके ज्ञान द्वारा विनाश होता है मुक्ति के बीच में कुछ भी रहा नहीं, अर्थात् इस प्रकार के ज्ञानी जीव की मुक्ति अवश्य होती है। यह श्री शंकराचार्य के द्वारा किया अर्थ श्री विठ्ठलेश को जचता नहीं है, इसलिये इस प्रकार कहते है कि 'पात' शब्द का अर्थ देहपात अर्थात् (मृत्यु) और (तु) शब्द का अर्थ (अचूक) इस प्रकार कर ऐसे ज्ञानी का देह पड़ता है अचूक इसको मुक्ति मिलती है, इस प्रकार अर्थ करना उचित नहीं है, कारण कि मुक्ति वाचक एक भी शब्द पूर्व के इस सूत्र में नहीं और मुक्ति की बात अब पीछे के **'भोगेन त्वितरे क्षपयित्वा अथ संपद्यते'** इस प्रकार पाद के अन्तिम सूत्र में आया है । विशेष विचार करें तो यह अतिदेशसूत्र 'अर्थात् यह **'इतरस्याप्येयम्'** अर्थात् पुण्य के संबंध में भी इस प्रकार ही समझना, इतना कहकर पूरा करना चाहिये । **'असंश्लेषः पाते तु'** इस अंश में तो नयी बात कही गयी है, इस प्रकार समझना चाहिये । संपूर्ण सूत्र में एक ही बात बतायी है ऐसा मानना और कहना उचित नहीं ।

अब कोई इस तरह की आशंका करे कि कर्म द्वारा देह मिलता है और टिकता है अर्थात् कर्म

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

नाश प्राप्त होने पर यह देह भी नहीं रहेगा, अर्थात् ब्रह्म ज्ञान जैसे होता है ब्रह्मज्ञानी का देह शीघ्र ही गिर जाय, तब फिर पीछे के साधकों को ब्रह्म ज्ञान का उपदेश करने वाला कोई नहीं रहे, और ऐसी परिस्थिति में ब्रह्म ज्ञान प्राप्त करने की चाह रखने वाला मनुष्य गुरु के पास से ज्ञान प्राप्त करने के लिये जाने वाला बिना साधनों के क्या कर सकता है ? और '**आर्चावान् पुरुषो वेद**' अर्थात् गुरु से ही ज्ञान मिल सकता है इस प्रकार का श्रुति वाक्य ध्यान में रखे तभी इस प्रकार के गुरु के अभाव में समग्र ज्ञान मार्ग ही उच्छिन्न हो जाय, तब फिर मोक्ष की भी संभावना कहां रही ? (इसलिये ज्ञान द्वारा कर्म का नाश होता है यह सिद्धांत ठीक नहीं है) इसके उत्तर में 'सूत्रकार कहते हैं कि-

## अनारब्ध कार्ये एव तु पूर्वे तदवधेः।४।१।१५।

सूत्रार्थ- पहले 'अर्थात् इस सूत्र के आगे के दो सूत्रों में कहे गये पाप पुण्य ये ही 'ज्ञान द्वारा नष्ट होते है कि' जिसका भोग प्रारम्भ नहीं हुआ, कारण कि (सर्वत्र) अवधि 'अर्थात् परम कारणभूत जो भगवदिच्छा उसको लेकर नष्ट होते हैं ।

सूत्रभाष्य- पूर्वे अर्थात् आगे दो सूत्रों में ज्ञान द्वारा जिसका नाश होता है । इस प्रकार जिसके संबंध में कहा गया है कि उस प्रकार के पाप पुण्यों का, वे समग्र (ज्ञान द्वारा नाश नहीं चाहते) जिसका भोग प्रारम्भ नहीं हुआ वे अर्थात् जिनका भोगार्थ शरीर नहीं सृजित किया वही (ज्ञान द्वारा नाश प्राप्त करता है)।

यहां कोई इस प्रकार आशंका करे (जिस प्रकार अग्नि किसी भी दूसरे की मदद बिना) (सभी) ईंधन को जला डालती है, उसी भांति ज्ञान भी अपने सामर्थ्य से ही किसी की सहायता बिना (सभी) कर्मों को जला डालता है, इस तरह आगे कहा अर्थात् ज्ञान समग्र कर्मों का नाश करता है,यह कहना उचित है, नहीं कि असमग्र कारण कि (जलाने वाली) शक्ति तो सभी कर्मों के ऊपर एक समान ही कार्य करे, 'इसके सामने ऐसा कहा जा सकता है कि 'भले (ज्ञान) सभी कर्मों का नाश कर डालता है, परन्तु कर्मों का जो संस्कार रह गया हो उसको लेकर अर्थात् रह गयी वासना को देह आदि अमुक समय तक टिके (इस बीच जीवन्मुक्त अन्य साधको को) उपदेशादि देते और इन द्वारा गुरु शिष्य परंपरा निरन्तर बनी रहे और मोक्ष मार्ग का उच्छेद नहीं हो और (इसके लिये) प्रवेश दिखायी देता हो तो कुम्हार का चाका है। 'कुम्हार डंडा मारना बंद करे उसके पीछे भी पूर्व के बारम्बार युक्त डंडे ने जो गति दी है उसको लेकर अमुक समय यह चाका चलता है । तब भी यह कहना ठीक नहीं, कारण कि ज्ञान सभी प्रकार से बलवान् है अर्थात् केवल कर्म का ही नहीं, परन्तु कर्म की वासना भी साथ साथ नाश कर डालेगा । (कुम्हार के चाके का उदाहरण दिया, परन्तु) यह चाक ऊपर बड़े पत्थर का वजन पड़े 'और यह चाक नष्ट हो जाय। तब फिर चाका नहीं चलता है ।

(सिद्धान्ती) कहते हैं कि 'ज्ञान प्रारब्ध के बिना अर्थात् संचित

इस प्रकार की आशंका के उत्तर में

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

और क्रियमाण कर्मों का नाश करता है । प्रारब्ध का नहीं 'इस तरह जो हम माने तब फिर उसके लिये कारण है वह इसके लिये अवधि अर्थात् इस विषय में भगवदिच्छा (सूत्रस्थ) 'तद्' शब्द का अर्थ ज्ञान द्वारा प्रारब्ध कर्म नहीं जले यह है इस विषय में कारणभूत तो इस प्रकार की भगवदिच्छा कि जो समग्र कारणों के मूल में रहती है और इसको लेकर जो सर्वत्र मूल कारण है यह कहने का आशय है कि जो प्रभु विचार करे तो यह ज्ञान प्रारब्ध कर्म को भी जलाकर भस्म कर डाले । इसलिये आगे ऊपर इस तरह कहेंगे भी 'और आगे ऊपर अर्थात् 'अतोऽन्यापि' (सूत्र ४।१।१७ में) इसलिये ही 'ज्ञान से प्रारब्ध का नाश नहीं होता इसका समर्थन हो ऐसी बात श्रीमद्भागवत में '**मृगदारकाभासेनस्वारब्ध कर्मणा योगारम्भणतो विभ्रंशितः**' अर्थात् इसका अर्थ भरत मुनि का प्रारब्ध हिरण के बच्चे के रूप में बीच में आया और यह योग भ्रष्ट हुए, इस तरह, और '**उपभोगेन कर्मारब्धं व्यपनयन्**' अर्थात् उपयोग द्वारा प्रारब्ध कर्म का क्षय करते, इस प्रकार भरत मुनि के विषय में कहा गया है, इसलिये इस तरह मणि मंत्र द्वारा जिसकी शक्ति काम करती रूक गयी है उस तरह की अग्नि 'जिस तरह वस्तु को जला नहीं सकती उसी प्रकार भगवद् इच्छा से जिसकी जलाने की शक्ति रूक गयी है उस प्रकार' ज्ञान प्रारब्ध का क्षय नहीं कर सकता, इस प्रकार मानने में कोई रूकावट नहीं है, इसलिये इस संबंध में जो कुछ कहा गया है वह ठीक ही है । सूत्रस्थ (तु) शब्द का अर्थ है' कि ज्ञानाग्नि सभी कर्मों को भस्म कर डालती है यह कथन सत्य है, अर्थात् इसकी पूर्व की शक्ति नहीं रहती है । 'तु' शब्द द्वारा इस कथन का सूचन होता है । इस भांति भगवद् भाव अधिक बलवान् है इसके आगे प्रारब्ध कर्म आदि कुछ भी नहीं कर सकते, इसलिये भगवद् भावपूर्ण- भक्त की प्रारब्धादि से भगवद् भाव से अलग कैसे हो ? इस तरह की आशंका करनी व्यर्थ है, कारण कि भगवदिच्छा यह सर्व का मूल कारण होकर अधिक बलवान् है अर्थात् इसके आगे किसी की नहीं चलती है, और इस प्रकार की इच्छा स्वयं कृत जो नियम उसको संमान देने के योग्य है । अर्थात् पुष्टि मार्ग में जब प्रभु जिस पर कृपा विचारते हैं उस के संबंध में अपने किये नियमों की भी चिन्ता नहीं करते तब इस प्रकार कुछ भी बन नहीं सकता, अर्थात् भगवत्कृपा से सीधे सीधे अथवा ज्ञान द्वारा ऐसे जीव का प्रारब्ध भी जलकर भस्म हो जाता है, अर्थात् ऐसे जीव का भगवद् भावच्युति रूपी पात नहीं होता, इसलिये तो कुछ कहा गया है वह सब ठीक ही है । अब कोई इस प्रकार शंका करें कि प्रारब्ध जिसका भोग प्रारम्भ हो गया हो उसके पहले का कर्म और इसके नाश के लिये इसका भोग करना पड़े, पीछे भले ही ब्रह्मज्ञानी हो तो फिर इस तरह के ब्रह्मज्ञानी को यह वेद विहित अग्नि होत्रादि कर्म करने की कोई भी आवश्यकता नहीं, कारण कि इस प्रकार करने के लिये कोई भी कारण नहीं है, इस प्रकार फिर इस तरह के ब्रह्म ज्ञानी यह वेदविहित अग्नि होत्रादि कर्म करते है, इसलिये इन क्रियमाण कर्म का प्रभाव अवश्य होना चाहिये, तब यह इस प्रकार ये ब्रह्मज्ञानी जो करते हैं वह किसलिये इस विषय में सूत्रकार कहते हैं ।
CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

# अग्निहोत्रादि तु तत्कार्यायैव तद्दर्शनात् ।४।१।१६।

सूत्रार्थ–अग्रिहोत्रआदि कर्म (जो ब्रह्म ज्ञानी) करते है वे प्रारब्ध भोग का फल जो प्रारब्ध नाश के लिये ही है, कारण कि श्रुति में इस प्रकार कहा है ।

सूत्रभाष्य- सूत्रस्थ (तु) शब्द ऊपर की गयी शंका ठीक नहीं यह बतलाने के लिये है । अग्निहोत्र आदि जो वेद विहित कर्म (ब्रह्मज्ञानी) करते हैं वे इस कार्य के लिये अर्थात् भोग से जो प्रारब्ध का क्षय होता है वे प्रारब्ध के क्षय के लिये ही करते हैं ऐसा समझना ‘ जिन लोकों का प्रारब्ध ऐसा है कि इनको अग्नि होत्रादि करने ही पड़ें, वे लोक प्रारब्ध भोग की तरह ऐसे कर्म प्रारब्ध भोग प्रारब्ध नाश के लिये करने ही पड़े, परन्तु इस प्रकार का प्रारब्ध जिनका हो वैसे लोगों को यह करना पड़े, दूसरे को नहीं, दृष्टान्त सनक आदि, कारण कि इनके प्रारब्ध इस प्रकार के नहीं, इस प्रकार कैसे? तो इसका उत्तर यह है कि श्रुति में इस प्रकार कहा है और यह श्रुति “**यथाकारी यथाचारी तथा भवति साधुर्भवति, पापकारी पापो भवति । पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति, पापः पापेन।।**” अर्थात् जिसकी कृति इसके जैसा आचरण वैसे वह होता है । अच्छा करने वाला अच्छा होता है और बुरा करने वाला बुरा होता है। अच्छा अच्छे कार्य करने से होता और बुरा कर्म करने से बुरा होता है इस प्रकार का श्रुतिवाक्य अपने को बताते हैं कि इस जन्म के पहले जो कर्म किये हों उन कर्म पर ये दूसरे जन्म में कर्मों का आधार है इसलिये ऊपर के समान आशंका से बतायी अनुपपत्ति को कोई स्थान नहीं है।

(इस सूत्र का श्री शंकराचार्य जो अर्थ करते हैं वह भाष्यकार श्री विठ्ठलेश को ठीक नहीं लगता अर्थात् ये अपनी अरुचि नीचे दिये प्रमाण से बताते है)।

कितने ही अर्थात् श्री शंकराचार्य ज्ञान का जो कार्य मोक्ष वही कार्य अग्निहोत्र आदि का है इस प्रकार ‘**तत्कार्यायैव**’ इसका अर्थ करते हैं वह ठीक नहीं है कारण कि ‘**तदधिगम**’ अर्थात् ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति होने के पीछे इस प्रकार के शब्दों से इस चर्चा का प्रारम्भ होता है अर्थात् ज्ञान तो प्राप्त हुआ है और यह ज्ञान प्राप्त होते ही तो ज्ञान उसके द्वारा ही प्रारब्ध का नाश होने पर मोक्ष मिलता ही है तब फिर अग्निहोत्रादि कर्म वस्तुतः निरर्थक है। उपरान्त (दर्शन) शब्द का अर्थ ‘**तमेतं वेदानुवचनेन विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन**’ अर्थात् वेदाभ्यास यज्ञदान आदि द्वारा ब्रह्म जानने की इच्छा रखते हैं ये श्रुति वाक्य इस प्रकार अर्थ करते हैं वे भी ध्यान में लेने जैसे नहीं, कारण कि ‘ब्रह्म ज्ञान तो प्राप्त हो चुका है, यह प्राप्त करने का शेष नहीं है, जिसके लिये अग्निहोत्रादि कर्म की आवश्यकता पड़े । ‘इस प्रकार कही बात के साथ इसका विरोध आता है ।

इस प्रकार के पूर्व के चार सूत्रों द्वारा यह कहा गया है कि मर्यादा मार्गीय भक्त को मुक्ति में प्रतिबंध पैदा हो तो ये मर्यादा की विधि और इसको दूर करने का हो यह भी मर्यादा की विधि से ही ।

CC-0 In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

अब 'पुष्टिमार्गीय भक्त के विषय में प्रारब्धक्षय भोग द्वारा ही होता है कि भोग बिना के इस प्रश्न की चर्चा की जाती है, वहां (पूर्वपक्षी) का कहना इस तरह है कि 'जहां प्रारब्ध का स्वभाव ही ऐसा है कि भोग बिना इसका क्षय नहीं होता है तो ये भोग बिना प्रारब्ध का क्षय नहीं हो इस प्रकार मानना ही ठीक है, तब इन अंगों का निर्णय देते हुए (सूत्रकार) कहते हैं कि-

## अतोऽन्याधिकरण

## ह्येकेषामुत्रयोः ।४।१।१७।

सूत्रार्थ- इस आशय की एक श्रुति वाक्यानुसार एक-अर्थात् पुष्टिमार्गीय भक्तों के दोनों अर्थात् प्रारब्ध कर्म और अप्रारब्ध अर्थात् संचितादि कर्म, इनकी दूसरी व्यवस्था भी है ।

सूत्रभाष्य- एक, अर्थात् पुष्टिमार्गीय भक्त उनके दो, अर्थात् प्रारब्ध और अप्रारब्ध (संचितादि) कर्मों का नाश भोग बिना भी होता है, इस तरह कैसे ? (इस प्रकार कोई कहे) इसके उत्तर में (सूत्रकार) कहते हैं कि ज्ञान द्वारा कर्म का नाश होता है इस प्रकार एक श्रुति वाक्य में कहा है (अब इस श्रुति वाक्य का) अनुसरण कर सभी कर्मों का नाश होता है ऐसा मानें तो जिस प्रकार जीव को ब्रह्म ज्ञान होता है कि, इनके सभी कर्मों का नाश हो जाय कि शीघ्र ही इसकी देह गिरे, यह ब्रह्म में लीन हो जाय, अब इस प्रकार ब्रह्म ज्ञान होने मात्र में जो ब्रह्म ज्ञानी की देह गिर जाय तो ब्रह्म संबंधी उपदेश करने वाला कोई नहीं रहे और ब्रह्म ज्ञान संबंधी उपदेश तो ब्रह्मज्ञानी ही दे सकता है, इसलिये ब्रह्मज्ञान नहीं, दूसरे सभी कर्मों का नाश भले ही होता हो, परन्तु देह टिकाये रखने वाले प्रारब्ध कर्म का नाश नहीं होता इस प्रकार जिस कारण से हम समझ सके उस प्रकार का कारण एक श्रुति वाक्य भी है ये दोनों श्रुति वाक्य से भिन्न एक तीसरा श्रुति वाक्य भी है कि जो इस प्रकार है, '**तस्य पुत्रादायुपयन्ति, सुहृदः साधुकृत्यां द्विषन्तः पाप कृत्याम्**'अर्थात् इसकी लौकिक संपत्ति लड़के ले जाते हैं, मित्र पुण्य ले जाते है, शत्रु पाप ले जाते है । ज्ञान और कर्म में से भोग द्वारा कर्म का नाश होता है, इस प्रकार की श्रुति वाक्यों का और इसके ऊपर के श्रुति वाक्यों का विरोध दूर कर मेल करवाना आवश्यक है और इसके लिये यह वाक्य कोई दूसरे के लागु होता है ऐसा मानना चाहिए । अब कोई इस प्रकार कहे कि यह वाक्य सकाम कर्म करने वाले के लिये है तो इस प्रकार का इसका कहना ठीक नहीं, कारण कि '**तदधिगम उत्तर पूर्वार्घयोरश्लेषविनाशौ**' अर्थात् ब्रह्मज्ञान प्राप्त होने पर संचित और क्रियमाण पाप कर्मों का अनुक्रम से विनाश और अश्लेष होता है, इस सूत्रांश से प्रारब्ध के अतिरिक्त सभी कर्मों का नाश होता है इस प्रकार कहा गया है । 'इस प्रकार सभी कर्मों में सकाम कर्म मित्र और शत्रुओं को ये भोगने पड़ते है इस प्रकार का भाग नहीं कर सकते उसके उपरांत पापकर्म सकाम नहीं हो सकते, इसलिये अपने अत्यन्त कृपा पात्र भक्तों को स्वप्राप्ति में विलम्ब होता है यह प्रभु को जब ठीक नहीं लगता, तब इसके प्रारब्ध के भोग की व्यवस्था मित्रों और शत्रुओं द्वारा कराते है । इससे लाभ यह होता है कि कर्मों का नाश भोग द्वारा ही होता है इस प्रकार का ही अपना नियम है उसका भंग नहीं होता । यहां कोई इस तरह आशंका करे कि जो वस्तु मूर्त हो (दृष्टान्त) धन, धान्य, पशु, गृह आदि । वे एक

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

दूसरे को किस प्रकार दिये जा सकते है ? और (कर्म के सिद्धांत अनुसार) जिसने जो कर्म किया हो उसको ही उसका फल भोगना पड़ता है नहीं कि जिसने कर्म नहीं किया हो उसका भी फल इसको भोगना पड़े, इसलिये एक के कर्मों का फल भगवान् दूसरे द्वारा भुगवाते हैं यह कहना उचित नहीं है तो इसके उत्तर में कहना है कि ऐसा कहना उचित नहीं है, कारण कि (भगवान् स्वयं कर्तुं, अकर्तुं उसी प्रकार अन्यथा कर्तुं समर्थ) ईश्वर है अर्थात् विपरीत प्रकार का भी करे, पुष्टिमार्ग का स्वरूप मर्यादा मार्ग की दृष्टि से, बाधा उठाना निरर्थक है । यह विपरीत रीति तो पुष्टिमार्ग की शोभा बढ़ाने वाला है । इसलिये कोई यह एक अर्थ वाला **'एकेषाम्'** शब्द द्वारा ऐसा जीव तो कोई ही होता है जिसके लिये प्रभु इस प्रकार विशिष्ट मार्ग लेकर इस तरह सूचित करते हैं ।

**'टिप्पणी-** पुष्टि मार्ग और मर्यादा मार्ग दो आत्मश्रेय के मार्ग है जीव के आत्मश्रेय को करने वाले तो भगवान् ही है, और जीव भगवान् के साथ किस प्रकार का संबंध रखते है इसके श्रेय मार्ग का आधार है । संबंध दो प्रकार के हैं, एक प्रेम संबंध और दूसरा स्वार्थ संबंध । **'माता मित्रं पिताचेति स्वभावात् त्रितयं हितम् ।' कार्यकारणतश्चान्ये भवन्ति हित बुद्धयः।।'** इस सुभाषित में वर्णन किया है कि मां बाप का अपनी प्रजा की और मित्र की ओर सहज स्नेह होता है, बाकी सभी संबंधों के मूल में स्वार्थ ही होता है। पति का पत्नी में सहज स्नेह होता है, सेठ का नौकर में स्वार्थी स्नेह होता है। पति पत्नी के लिये बिना विचारे बहुत खर्च करता है सेठ नौकर को रखने के लिये वेतन से एक पैसा भी अधिक नहीं देता, प्रेम संबंध के नियम स्वार्थ संबंध के नियम से अलग होता है । पत्नी अविनय करे तो पति सहन करें नौकर अविनय करे तो सेठ निकाल दे, इसी तरह ही पुष्टिमार्ग और मर्यादा मार्ग के विषय में समझना, पुष्टि मार्ग प्रेम प्रधान है, मर्यादा मार्ग जीव प्रभु के लिये सब करने को तैयार होता है अर्थात् प्रभु जीव के लिये भी सब करने को तैयार होते हैं । मर्यादा मार्ग में जीव को आत्म श्रेय की लगन रहती है । इसके लिये यह शास्त्रीय साधन करता है । ये प्रभु को देता है, अधिक कुछ भी नहीं। ऐसे जीव के लिये प्रभु के नियम भी कठोर होते हैं, जब पुष्टिमार्गीय जीव के लिये प्रभु अपने नियम का भी एक बार भंग करते हैं, दुकान वाले को पैसा दोगे उसी के अनुसार माल देगा । किन्तु मां बालक को खिलाने बैठती है तब इसका कोई विचार नहीं करती ? इसलिये मर्यादा मार्ग की दृष्टि से, अनुचित कोई पुष्टि मार्ग की दृष्टि से, अनुचित नहीं हो अर्थात् मर्यादा मार्ग की दृष्टि को आगे रखकर पुष्टिमार्ग में बाधा खड़ी करना उचित नहीं है ।

अब छान्दोग्य उपनिषद् में एक श्रुति वाक्य आता है कि जो इस प्रकार है **'यदेवविद्यया करोति श्रद्धया उपनिषदा वा तदेव वीर्यवत्तरं भवति'** अर्थात् कर्म समझ पूर्वक श्रद्धापूर्वक उस प्रकार इसका गूढ़ रहस्य समझकर किया जाता है, उसका फल अवश्य प्राप्त होता है, इस वाक्यानुसार विद्यापूर्वक जो कर्म करे उसको अवश्य फल मिलता है अर्थात् इसका अर्थ यह हुआ कि ब्रह्मविद्या वाला भी जो कर्म करेगा उसको इसका सविशेष फल मिलता है, जब एक पूर्व सूत्र में तो इस तरह कहा

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

कि ब्रह्मविद्या वाले द्वारा किये कर्म अकिंचित्कर है । ऊपर की श्रुति को प्रमाण मानें तो यह बात ठीक नहीं रहती है, इस प्रकार कोई आशंका करे उसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं –

## यदेव विद्ययेति हि।४।१।१८

सूत्रार्थ- (१) '**यदेव विद्यया**' । यह वाक्य कहकर 'पूर्वपक्षी ने जो इस तरह कहा है ब्रह्मज्ञानी से भी कर्म करवाना होता है यह ठीक नहीं कारण कि यह वाक्य उद्गीथोपासना के संबंध में है, ब्रह्मज्ञानी को उद्देश्य कर नहीं । अथवा (२) '**यदेव विद्यया**' इस वाक्यानुसार 'ब्रह्मज्ञानी अच्छे कर्म करे, इससे इसका प्रारब्ध समूल नष्ट होगा, इसलिये भी इस वाक्यानुसार ये कर्म करता हो तो क्या कठिनाई ? अथवा (३) 'पुष्टिमार्गीय जीव के प्रारब्ध का नाश योग बिना भी किस प्रकार होगा ? इस प्रकार किसी को शंका जगे तो इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि 'यदेव विद्यया' इस वाक्यानुसार 'भगवद् विद्या का अंशभूत जीव विद्या में भी जो इतना सब सामर्थ्य हो तो फिर भगवद् विद्या के विषय में पूछने का ही क्या?

सूत्रभाष्य- (१) (हे पूर्व पक्षी) तुमने जो इस प्रकार कहा कि '**यदेव विद्यया**' इस वाक्यानुसार ब्रह्म ज्ञानी को भी कर्म करने का होता है यह ठीक नहीं, कारण कि यह '**यदेव विद्यया**' ये वाक्य उद्गीथोपपासना के संबंध में है ' नहीं कि ब्रह्म विद्या के संबंध में । 'बात इस प्रकार है । छान्दोग्य उपनिषद् में प्रथम, प्रपाठक के प्रथम खण्ड का प्रारम्भ '**ॐ इत्येदतक्षर मुद्गीथमुपासीत**' अर्थात् (ॐ)कार में उद्गीथ (सामगान का एक प्रकार) इसकी भावना कर इसकी उपासना करना, इस प्रकार होता है। आगे ऊपर यह '**ॐ कार** को सर्व रसो में श्रेष्ठ कहा है, इसको मिथुन रूप कहा है, संमति दिखाने के लिये इस '**ॐ कार** का उपयोग करने में आता है ऐसा भी कहा है । इसके पश्चात् '**यदेव विद्यया**' यह वाक्य आता है, और इसके पश्चात् । '**इति खुल एतस्यैवाक्षरस्योपाख्यानं भवति**' अर्थात् सब जगह विस्तार इस ( ॐ) कार का ही है इस प्रकार इस खंड का उपसंहार होता है । अर्थात् यह (ॐ)कार वाक्य इस उद्गीथोपासना का अंग है, इस प्रकार अपने को मालुम होता है । अर्थात् ऊपर कहा गया 'ॐ'कार सर्व रस में श्रेष्ठ है इस प्रकार भी उपासनाओं में से कोई एक समझपूर्वक किया जावे तो यह अवश्य फलदायी बनती है इस प्रकार इस वाक्य का अर्थ होता है, अर्थात् यहां ब्रह्म विद्या का नाम निशान भी नहीं अर्थात् (पूर्व पक्षी की) इस प्रकार की शंका का ( सहज में ) संभव नहीं, इस सूत्रकार एक अर्थ इस तरह होता है अथवा ।

(२) पूर्व पक्षी की जो शंका है उसका मूल स्रोत यह (यदेव) इस प्रकार के सूत्र में है । ब्रह्म ज्ञानी जो कर्म करता है वे प्रारब्ध के क्षय के लिये करता हैं, इसलिये दूसरे द्वारा किये कर्म से यह बलवत्तर है, कारण कि यह ब्रह्म ज्ञानी द्वारा किया कर्म केवल प्रारब्ध को नहीं, परन्तु इसके मूल में रहने वाली वासना को नष्टकर डालती है । अर्थात् ब्रह्म ज्ञानी कर्म करता हो इसका (हमारे सिद्धान्तियों) को आपति नहीं है । अथवा ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

(३) पुष्टिमार्गीय जीवों का प्रारब्ध भोग बिना ये नाश को प्राप्त होता है यह कथन सुनकर इस प्रकार मानने को तैयार नहीं ऐसे व्यक्ति को कैमुतिक न्याय का आश्रय लेकर समझने के लिये (यदेव) यह सूत्र कहते है । जीव के पास जो विद्या है वह भगवान् के पास की जो विद्या अर्थात् ज्ञानशक्ति उसका अंश मात्र ही है । इस प्रकार अंश जो जीव उसके साथ संबंध रखता है जो विद्या उसका अंश मात्र ही है । इस प्रकार से अंश तो जीव उसके साथ संबंध रखती जो विद्या उससे संबंध कर कर्म इस तरह बलवत्तर बनता है तो फिर साक्षात् अंश जो भगवान् उसके साथ संबंध रखने वाली जो विद्या शक्ति उसके द्वारा बलवत्तर कार्य हो इसमें और कोई शंका करने की आवश्यकता क्या है ? इस प्रकार दृढ़ आशय सूत्रकार को मालूम होता है । इसलिये हेतुवाची (हि) शब्द का प्रयोग सूत्र में किया गया है ।

'**टिप्पणी-** कैमुतिक न्याय का सुन्दर उदाहरण '**गजा यत्र न गण्यन्ते मशका नांतु का कथा**' ये है । जहां हाथी की गिनती नहीं वहां मच्छरों की क्या बिसात ? यह कहकर संस्कृत में दूसरी तरह कहें तो इस प्रकार कह सकते है '**यत्र गजानामपि नगणना किमुत मशकानाम्!**' इस (किमुत) शब्द के प्रयोग को लेकर कैमुतिक न्याय कहा गया है। प्रस्तुत में जिस तरह जीव का ज्ञान इतना बलवान् हो वहां पीछे प्रभु के ज्ञान का पूछना ही क्या ?

पुष्टिमार्गीय जो फल उसके बीच में कोई रुकावट नहीं आती है इस बात का युक्तिपूर्वक समर्थन कर यह फल किस प्रकार है इसका अब निरूपण करते हैं ।

## भोगेन त्वितरे क्षपयित्वाथ संपद्यते।४।१।१९।

सूत्रार्थ- (अलौकिक देह से) भिन्न (जो स्थूल शरीर और सूक्ष्म शरीर) उसे छोड़ कर ये पुष्टिमार्गीय जीव (अलौकिक) भोग प्राप्त करता है ।

सूत्रभाष्य- इतर अर्थात् आगे ऊपर मिलने वाले जो अलौकिक उससे भिन्न जो स्थूल और सूक्ष्म शरीर उसको छोड़कर'अथ' अर्थात् भगवान् की लीला में उपयोगी जो अलौकिक देह उसको प्राप्त करने के पश्चात् '**भोगेन संपद्यते**' अर्थात् '**सोऽश्नुतेसर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता**' अर्थात् यह मुक्त जीव विविध-लीला चतुर जो परब्रह्म परमात्मा उसके संग में सर्व प्रकार के सुखभोग प्राप्त करता है, इस श्रुति वाक्य में आनंद मयाधिकरण (ब्र.सू.१।१।५) में निरुपित किया गया है। अलौकिक भोग इस प्रकार के दिव्य देह और दिव्य फल प्राप्त हुए बिना संभव नहीं यह बात सूचित करने के लिये (तु) शब्द दिया है ।

**इति श्रीवेदव्यास मतवर्ति श्री वल्लभाचार्य रचित ब्रह्म सूत्राणुभाष्य चतुर्थाध्याय प्रथमपाद संपूर्ण।**

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

# अथ चतुर्थाध्याये द्वितीय: पाद: ।

## १ वाङ्मनोधिकरणम् ।

### वाङ् मनसि दर्शनाच्छब्दाच्च ॥४।२।१॥

पूर्वपादे लौकिकशरीरे क्षपयित्वालौकिकं तत्प्राप्यफलेन संपद्यत इति निरूपितम्। अथात्रेदं चिन्त्यते। भक्तस्य सूक्ष्मशरीरस्य क्षपणं नाम किं तत्स्वरूपनाशनमुत मणिस्पर्शादयश्चामीकरत्वमिव तस्यैवालौकिकत्वसंपादनं भगवदनुग्रहादिति। अत्रोत्तर एव पक्ष: साधीयानिति भाति । तथाहि यथा पूर्वं संसारिण एव जीवस्य तदनुग्रहात् पूर्वावस्थापगमो मुक्त्यवस्था चोच्यते तथात्रापि वक्तुमुचितत्वात् । न तस्मात्प्राणा उत्कामन्त्यत्रैव समलीयन्ते (बृ.४।४।६) इति श्रुतिस्तु जीवस्य सायुज्यमुक्तिकाले तत्प्राणादीनामपि तथैवाहात एवाग्रे-ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति (बृ.४।४।६) इत्युच्यते । पुष्टिमार्गीयस्योक्तमुक्त्यभावान्नेयं तद्विषयिणीति प्राप्ते प्रतिवदाम: । ब्रह्मांशत्वेन जीवस्यानन्दात्मकत्वान्निर्दोषस्वरूपत्वान्नित्यत्वाच्च दोषाणां चागन्तुकत्वात्तदपगमे तस्य तथात्वमुचितम् । प्राणादयस्तु न तादृशा इति तद् दृष्टान्तेनात्रापि तथात्वं न वक्तुं शक्यम् । देहेन्द्रियासुहीनानां वैकुण्ठपुरवासिनानम् (भा.७।१।३४) इति श्रीभागवतवाक्याच्च । न च लौकिकत्वविशिष्टदेहादिरत्र निषिध्यत इति वाच्यम् । सामान्यनिषधे बाधकाभावात् । न च तदनुभव एव बाधक इति वाच्यम् । भगवत इव तदीयानामपि तेषां तथात्वे बाधकाभावात् । नन्वागन्तुकत्वमेव बाधकमिति चेन्मैवम् । यथा व्यापिवैकुण्ठस्याक्षरात्मकत्वेनागन्तुकत्वेन नैसर्गिकतद्गताखिलवस्तुरूपत्वेन सामीप्यादिमुक्तिं प्राप्नुवतां भक्तानां देहेन्द्रियादिरूपमप्यनागन्तुकमेव वैकुण्ठप्राप्तिमात्रेण शुद्धजीवानां संपद्यते । तदीयत्वेन तत् फलतीति यावत् । तथा पुरुषोत्तमलीलाया अपि पुरुषोमात्मकत्वात्तत्राङ्गीकारमात्रेण प्राचीनाशेषप्रावाहिकधर्मनिवृत्तौ शुद्धजीवस्य पुरुषोत्तमलीलात्मकदेहादिरपि तदीयत्वेन संपद्यत इति नानुपन्नं किंचिदित्यवहितोवेहि । अयमेवार्थो वाजसनेयिशाखायाम् - अथाकामयमान: (बृ.४।४।६) इत्युपकभ्य-

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

आत्मकाम आप्तकामो भवति न तस्मात् प्राणा उत्क्रामन्त्यत्रैव समवलीयन्ते ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति (बृ.४।४।६) इत्यन्तेन वाक्येन निगद्यते । अत्र प्राणशब्देन प्राणाः सर्वेन्द्रियाणि चोच्यन्ते । आत्मकामशब्देन भगवद्वाचकात्मपदग्रहणेन भक्तस्य स्नेहातिशयजनितप्रभुदिदृक्षार्त्यतिशयस्तादृशो येन मरणमेव संपद्येत यदि प्रभुप्राकट्ये क्षणमपि विलम्बः स्यात् । अतो भगवत्प्राकट्येनैवात्मस्थितिरिति ध्वन्यते । भक्तिमार्गे प्राकट्यस्यैव परमफलत्वेन तद्दर्शनेनाप्तकामो भवति । ततः साक्षादोश्लेषादिकामनायां प्राचीनदेहप्राणादेस्तदयोग्यत्वात्ते तत्रैव लीना भवन्तीति । बहिः प्रकटस्यैवान्तरपि प्राकटयादुत्क्रमणाभाव उच्यते । आत्मातिरिक्तस्य गतिमुक्त्वा तस्य तामाह । ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति (बृ.४।४।६) इत्यनेन उक्तरीत्या पुरुषात्मकतल्लीलोपयोगिदेहेन्द्रियादिसंपत्त्या ब्रह्मैव सन्न तु ब्रह्मातिरिक्तदेहादिमानपि तादृशः सन् ब्रह्म बृहत्वात् बृंहणत्वात् पुरुषोत्तमस्वरूपं प्राप्तो भवतीत्यर्थः । अन्यथा जीवस्य ब्रह्मांशत्वेनानन्दांशाविर्भावेन च ब्रह्मत्वे प्राणादिलयोक्त्या ब्रह्म तदितरव्यवच्छेदे चानुक्तसिद्धे सति ब्रह्मैव सन्निति वा न वदेत् । अत एवैतदग्रे श्लोकोक्तिः । अथ मर्त्योमृतो भवत्यत्र ब्रह्म समश्नुते (बृ.४।४।७) इति । मृतिधर्मवच्छरीरं हि मर्त्यं तद्वत्त्वेन जीवोपि तथोच्यते । तथा चायं पूर्वं तादृश एव । अथ पुष्टिलीलाप्रवेशानन्तरममृत उक्तरूपशरीरवान् भवति । ततोत्रास्मिन्नेव शरीरे ब्रह्म सम्यगश्नुते। भगवता क्रियमाणलीलारसमनुभवतीत्यर्थः । भगवान् बादरायण इमामेव श्रुतिं विषयीकृत्य तत्रोक्तप्राणानां लय एकदैवोत क्रमनियमोस्तीति संशये निर्णयमाह । वाङ् मनसीति । तत्र हेतुर्दर्शनादिति । एतदुक्तं भवति । भक्तेः स्नेहात्मकत्वात्तस्य प्रभुप्राकट्यफलकत्वात्तदौत्कण्ठये तस्यावश्यकत्वादयं मां पश्यत्विति प्रभ्विच्छया तस्मिन् संपन्ने चक्षुर्भ्यां मनसा च तद्रूपामृतमनुभवतः स कोप्युत्कटो भावः समजनि येन प्रभुणा सह सर्वेन्द्रियव्यापारकृतीच्छा समभूत् । तत्र तेषामसामर्थ्यात् भगवदानन्दसंबन्धिमनः संबन्धेन तं प्राप्स्याम इति तत्रैव संगता स्तेनानन्देन संपन्ना जाताः । अयमेवार्थोनेन सूत्रेणाग्रिमेण च-अत एव सर्वाण्यनु(ब्र.स.४।२।२) इति सूत्रेण

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

निरूप्यते । दर्शनानन्तरमादौ सहसंभाषणेच्छैव जन्यत इति वाङ् मनसि संगता सती भगवदानन्देन संपद्यत इति सूत्रार्थः संपद्यते । दर्शनाभावेपि वेण्वादिशब्दादपि तथा संपद्यत इति हेत्वन्तरमाह। शब्दाच्चेति ॥४।२।१॥

अत एव सर्वाण्यनु ॥४।२।२॥

अत एव दर्शनाच्छब्दाच्च हेतोः सर्वाणीन्द्रियाणि । अनु सांनिध्याद् वाचः पश्चान्मनसि संगतानि भगवदानन्देन संपद्यन्त इत्यर्थः । केचित्त्वत्र छान्दोग्यस्थ-वाङ् मनसि संपद्यते मनः प्राणे प्राणस्तेजसि तेजः परस्यां देवतायाम् (छां.६।८।६) इति वाक्यं विषयत्वेनोक्त्वा सूत्रे वाक्यपदस्य तद्वृत्तिपरत्वं वदन्ति संपत्तिं तन्नाशं च । तन्न साधीयः । तथाहि । वाक्यदस्य वृत्तिपरत्वं चेच्छ्रुत्यभिमतं स्यात्सूत्रकारस्तदा तथैव तदेतन्न तु तत्सारूप्यमेव वाक्यम् । तन्निर्णयार्थमेव प्रवृत्तेः । मुख्यार्थत्यागो लक्षणापत्तिश्च । किंचैव मनसीति पदवैयर्थ्यं स्यात् । विषयवाक्योक्तक्रमत्यागानुपपत्तिश्चेति ॥४।२।२॥

तन्मनः प्राण उत्तरात् ॥४।२।३॥

पूर्वोक्तसर्वेन्द्रियवैशिष्ट्यवन्मनः प्राणे संपद्यते न तु केवलम् । तत्र हेतुः । उत्तरादिति । स यथा शकुनिः सूत्रेण प्रबद्धो दिशं दिशं पतित्वान्यत्रायतनमलब्ध्वा बन्धनमेवोपश्रयत एवमेव खलु सोम्य तन्मनो दिशं दिशं पतित्वान्यत्रायतनमलब्ध्वा प्राणमेवोपश्रयते (छां.६/८/२) इत्युक्त्वा तत्र हेतुमुत्तरेण वाक्येनाह । प्राणबन्धनं हि सोम्य मनः (छां.६।८।२) इति । तस्माद्धेतोस्तथेत्यर्थः ॥४।२।३॥

सोऽध्यक्षे तदुपगमादिभ्यः ।४।२।४॥

सर्वेन्द्रियविशिष्टमनोविशिष्टः प्राणोऽध्यक्षे पुरो हृदि वा प्रकटे भगवति संपद्यत इत्यर्थः । अत्र हेतुः । उपगमादिभ्य इति । उपगमोऽभ्युपगमः पुष्टिमार्गेऽङ्गीकार इति यावत् । ततस्तथेत्यर्थः । आदिपदाद् भगवद्वशीकरणसमर्थः स्नेहः प्रभ्वनिङ्गितार्थत्यागस्तदनुरूपं भजनं च । अभ्युपगमे सिद्धे स्नेहादयोवश्यं भवन्त्येवेत्याशयेन तदादित्वमुक्तम् । नोद्देशः कृतः । मर्यादामार्गेऽङ्गीकृतानां तु

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

मुक्तिपर्यवसायित्वेन मुमुक्षुत्वादुत्कटस्नेहासंभवेन प्रभुपाकट्यासंभवात् स्वप्रकृतौ संधातलये शुद्धजीवस्य भगवदनुग्रहेण श्रवणादिरूपया तथाविधस्नेहरूपया च भक्त्या मुक्तिः संपद्यत इति बह्वेव तारतम्यमिति निगूढाशयेनेदमुक्तम् । अभ्युपगमादयस्तु मुण्डकोपनिषत्सु पठ्यन्ते । नायमात्मा (मुं.३।२।४) इत्युपक्रम्ययमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैष आत्मा वृणुते तनूं स्वाम् । नायमात्माबलहीनेन लभ्यो न च प्रमादात्तपसो वाथ लिङ्गात् । एतैरुपायैर्यतते यस्तु विद्वांस्तस्यैष आत्मा विशते ब्रह्म धाम (मुं.३।२।४) इति ॥४।२।४ ॥१॥

## २ भूताधिकरणम् ।

उक्तं निगूढमाशयं प्रकटयति ।

### भूतेषु तच्छ्रुतेः ॥४।२।५॥

ननु मर्यादामार्गीयाणामप्येवमेव वागादिलय उतान्यथेति संशये निर्णयमाह । तेषां ते भूतेषु लीयन्ते न तूक्तरीत्या भगवति । अत्र प्रमाणमाह तच्छ्रुतेः । यत्रास्य पुरुषस्य मृतस्याग्निं वागप्येति वातं प्राणश्चक्षुरादित्यं मनश्चन्द्रं दिशः श्रोत्रं पृथिवी शरीरमाकाशमात्मौषधीर्लोमानि वनस्पतीन् केशा अप्सु लोहितं च रेतश्च निधीयते (बृ.३।२।१३) इति श्रुतेः । न चाविद्वद्विषयिणीयं श्रुतिरिति वाच्यम् । याज्ञवल्क्येति होवाच । यत्रायं पुरुषो म्रियत उदस्मात् प्राणाः कामन्त्याहो नेति नेति होवाच याज्ञवल्क्योत्रैव समवनीयन्ते स उच्छ्वयत्माध्मायत्याध्मातो मृतः शेते (बृ.३।२।११) इति पूर्ववाक्यात् । न ह्यविदुषः प्राणानामनुत्क्रमः । तमुत्क्रामन्तं प्राणोनूत्क्रामति (बृ.४।४।२) इत्यादिश्रुतेः। ननु यत्रास्य पुरुषस्य (बृ.३।२।१३) इत्युपकम्य-रेतश्च निधीयते (बृ.३।२।१३) इत्यन्ता श्रुतिरविद्वद्विषयिणीति मन्तव्यम् । यत एतदग्रे - क्वायं तदा पुरुषो भवति (बृ.३।२।१३) इति प्रश्ने याज्ञवल्क्यार्तभागाभ्यां विचारितमुत्तरमुच्यते । तौ ह यदूचतुः कर्म हैव तदूचतुरथ ह यत् प्रशशँसतुः कर्म हैव तत् प्रशशँसतुः पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन (बृ.३।२।१३) इति । एतेन कर्माश्रयस्तिष्ठतीति निर्णयःसंपद्यते । एवं सति प्राणानुत्क्रमणोक्त्या संधातलयोक्त्या च

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

विद्धविद्धषयत्वमत्रावसीयते यतस्तस्यैवोक्तं द्वयं संभवति । अग्रिमश्रुत्युक्तकर्माश्रयत्वं च तस्मिन् विरुद्धमत: पूर्वोत्तरविरोधाद्विषयानिश्चये प्राप्ते प्रतिवदाम:। मर्यादामार्गीयविद्धद्विषयिण्येवेयं श्रुतिरिति । अत एव प्रश्ने क्व तदा पुरुषो भवति इत्येतावतैव चारितार्थ्येपि साधारणपुरुषव्यावृत्त्या मर्यादामार्गीयतत्प्रापकमयमिति पदम् । तस्यैवोपकान्तत्वात् । तथा तदग्रिमविचारितोर्थोपि तद्विषयक एवेति बुध्यस्व । ननूक्तं बाधकमिति चेत् । हन्त श्रुतिशिर:समाकलितमाकलय । मर्यादामार्गे हि विधिप्राधान्यात्तथैव निर्माणात् । तत्र ह्येवं कृत एवं फलं दास्ये न त्वकृतेपीति भगवदिच्छा । अत: कर्म प्रधानम् । एवं सत्यार्तभागस्यायमाशय: । वागादिरेतोन्तलयेन प्रारब्धस्यापि तदा नाशाच्छद्धं जीवं विध्यविषयं कदाचित्पुष्टौ प्रवेशयति नवेति संशयेन तदापि किं मर्यादामार्ग एवोत पुष्टावपि प्रवेशितो भवतीति प्रश्न:। तदास्यार्थस्येश्वरेच्छारीतिमविदुषो दुर्ज्ञेयत्वं जानन्ती स्वयमेव यदवधारितवती तदपि रहस्यमिति स्फुटमनुक्त्वा श्रुति: पर्यवसितमर्थमुक्तवती तौ हेत्यादिना । अत्र कर्मपदं मर्यादामार्गपरं तथा च मर्यादामार्ग एव तस्य स्थितिरित्यर्थ: संपद्यते । मुक्त एव भवतीति यावत् । अत एव तत्प्रशंसापि । यत ईश्वरत्वेन सर्वकरणसमर्थोपि तद्दाने तदपेक्षते । अत्र हेतुत्वेन मर्यादामार्गस्वरूपमुक्तम् - पुण्यो वै (बृ.३।२।१३) इत्यादिना ॥४।२।५॥

ननु मर्यादामार्गीयो भक्तो ज्ञानी च भवत: । उक्तनिर्णयस्तु ज्ञानमार्गीयविषय एव । भक्तं तु तादृशमपि कदाचित् पुष्टावपि प्रवेशयतीत्याशङ्क्य तन्निर्णयमाह ।

## नैकस्मिन् दर्शयतो हि ॥४।२।६॥

एकस्मिन् ज्ञानिनि भक्ते वा मर्यादानियमो न किंतूभयोरपि । तत्र हेतु:-दर्शयत इति । यतो याज्ञवल्क्यार्तभागौ ज्ञानिभक्तसाधारण्येन मर्यादानियमं दर्शयत उक्तरीत्या तौ हेत्यादिना। अन्यथाप्राकृताङ्गीकृतिरन्यथा भवेदित्युपपत्तिर्हिशब्देन सूच्यते । पूर्वोक्तपूर्वोत्तरश्रुतिविरोधपरिहारान्यथानुपपत्तिरत्र मूलमिति ज्ञेयम् । केचित्तूपसंहृतेषु वागादिषु शरीरान्तरप्रेप्सासामयिको जीव: क्वायं तदा पुरुष इति प्रश्नविषय: इति

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

वदन्ति। तन्न साधीयः । तमुत्क्रामन्तं प्राणोनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रामन्तँ सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति (बृ.४।४।२) इति श्रुतिर्भाविदेहान्तरजीवस्य प्राणानामिन्द्रियाणांच सहैवोत्क्रमणं वदतीति वागादिलयस्य तत्रासंभवान्नोक्तस्य प्रश्नविषयत्वं वक्तुं शक्यम् । पूर्ववाक्येत्रैव समवलीयन्त इत्युक्तत्वाच्चातोस्मदुक्त एव मार्गोनुसर्तव्यः । एतेन नायं परविद्यावान् यतः अमृतत्वमेव तत्फलमिति । तच्च देशान्तरानायत्तमित्युत्क्रमणापेक्षा कर्माश्रयत्वं च न स्यात् । किंत्वपरविद्यावान् । तस्यास्तु ब्रह्मलोकावधि फलमिति कर्माश्रयत्वोत्क्रमणादिकं संभवतीत्यपि निरस्तं वेदितव्यम् ॥४।२।६॥२॥

## ३ समानाधिकरणम् ।

मर्यादापुष्टयोर्न कदाचिदन्यथाभाव इति यदुक्तं तत्र हेत्वपेक्षायां वस्तुस्वरूपमेव तथेति बोधयितुमाह । समानेत्यादि ।

### समाना चासृत्युपकमादमृतत्वं चानुपोष्य ॥४।२।७॥

अत्रायमाशयः । साधनक्रमेण मोचनेच्छा हि मर्यादामार्गीया मर्यादा । विहितसाधनं विनैव मोचनेच्छा पुष्टिमार्गमर्यादा । तथा सति सदैकरूपत्वं तयोर्युक्तमिति। एतदेवाह। सृतिः संसृतिः । जीवानां स्वस्मात् प्रथक्कृतानामविद्ययाहन्ताममतास्पदीकरणम् । तदुपक्रम आरम्भस्तं मर्यादीकृत्य मुक्तिपर्यन्तमुक्तरूपा मर्यादा समाना सदैकरूपा मध्ये नान्यथा भवतीत्यर्थः । एवमेवानुपोष्प व्रतमकृत्वामृतत्वमपि पुष्टिमार्गे समानमित्यर्थः। अत्रोपोषणपदमशेषमुक्तिसाधनोपलक्षकम् ॥४।२।७॥

एवं प्रासंगिकमुक्त्वा प्रकृतं परामृश्यते । सोध्यक्ष इति सूत्रेण पुष्टिमार्गीयभक्तसंधातस्य भगवत्येव लय इत्युक्तम् । अग्रिमेण तेन मर्यादामार्गीयभक्तसंधातस्य भूतेषु लयमुक्त्वा प्रश्नानन्तरं शुद्धजीवस्य तस्य मुक्तिरेव भवतीति वक्तव्ये सति-आहर सौम्य हस्तम् (बृ.३।२।१३) इत्यादिना स्वाशयमन्येष्वप्रकटयन्तौ कर्म यन्निरूपितवन्तौ तत्कुत इत्याशङ्क्य तयोराशयं निगूढं प्रकटयति ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

तदापीते: संसारव्यपदेशात् ॥४।२।८॥

तदा नित्यलीलान्त:पातलक्षणपुष्टिमार्गीयमुक्तिदशायां मर्यादामार्गीयाया अपीतेर्मुक्ते: संसारत्वाभावेपि पुरुषोत्तमभजनानन्दानुभवाभावात् संसार इत्येव पुष्टिमार्गे व्यपदेशो यत: क्रियतेतस्तदभिसंधाय तया रीत्या निरूपणम् । अत एव श्रीभागवते श्रीशिववचनं गीयते - नारायणपरा: सर्वे न कुतश्चन बिभ्यति । स्वर्गापवर्गनरकेष्वपि तुल्यार्थदर्शिन: (भा.६।१७।२८) इति । श्रीभगवद्गीतास्वपि । देवान् देवयजो यान्ति मद्भक्ता यान्ति मामपि (भ.गी.७/२३) इति वाक्येन । मर्यादामार्गीयभक्तमुक्तेरितरसाधारण्यमुच्यते ॥४।२।८॥

ननु संसारवन्मुक्तेरपि हेयत्वं यत्र तादृशं चेत् पुष्टिमार्गीयतत्त्वं तदा मुक्ते: पुरुषार्थत्वबोधिकाया: श्रुते: प्रतारकत्वमापतीति तद्बोधकप्रमाणानां तत्स्तुतिमात्रपरत्वमेवेति प्राप्त आह ।

सूक्ष्मं प्रमाणतश्च तथोपलब्धे: ॥४।२।९॥

पुष्टिमार्गीयं तत्त्वं सूक्ष्मं दुर्ज्ञेयमित्यर्थ:। अत्रायमाशय: । पुष्टिमर्यादामप्यतिकम्य पुष्टिपुष्टौ प्रवेशे तत्तत्वमनुभवविषयो भवति नान्यथा । तत्र प्रवेशस्त्वतिदुरापोतिशयितानुग्रहेतरासाध्यत्वादत उक्तेतराज्ञेयमेव तद्भवति । तेषां तु मुक्तिरेव फलम् । तस्या एवेष्टत्वाद्रागिणां स्वर्गादिवत् । इष्टफलाप्राप्तौ हि प्रतारकत्वमन्यथा प्रवृत्तिमार्गीयफलबोधिकाया अपि श्रुते: प्रतारकत्वं स्यात् । इच्छा चाधिकारानुसारिणीति नानुपपन्नं किंचिदिति। नन्वेवंविधार्थास्तित्वे किं मानमित्याकाङ्क्षायामाह । प्रमाणत इत्यादि । प्रमाणं श्रुति: । सा तु-यतो वाचो निवर्तन्ते। अप्राप्य मनसा सह। आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चन (तै.२/९) इति । एतँह् वाव न तपति । किमहं साधु नाकरवं किमहं पापमकरवम् (तै.२/९) इति।

अत्र पूर्वार्धेन दुर्ज्ञेयत्वमुत्तरार्धेन तत्सत्ता च बोध्यते । अन्यथा मनसाप्यप्राप्यस्य वेदनकथनं विरुद्धं स्यादतो दुर्ज्ञेयत्वेनैव धर्मिग्राहकमानसिद्धं तदित्यर्थ: ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

चकारात्तादृशानामनुभव: परिगृह्यते ॥४।२।९॥

तर्हि ब्रह्मविदामिव तादृशानां भक्तानामपि स्वमार्गोपदेशनं क्वचिच्छ्रूयेत । न चैवम् । अत: पूर्वोक्तं न साधीय इति भातीत्युत्सूत्रमाशङ्क्य तत्र हेतुमाह ।

नोपमर्देनात: ॥४।२।१०॥

उपदेशनं तदा स्याद् यदि ब्रह्मविदामिव तेषां स्वास्थ्यं स्याद्यतस्तेषां विरहदिशा प्रियसंगमदशा चेति दशाद्वयमेव भवति नान्या। पूर्वस्यास्वस्यास्त्वतिदु:सहत्वेन सर्वेषां भावानामुपमर्द्देन तिरोधानेनोपदेशो न भवतीत्यर्थ: । संगमे तु अत: पुर:प्रकटपरमानन्दस्वरूपाद्भगवत एव हेतोरुपदेशोन्यस्मै न भवतीत्यर्थ: । नहि भगवदग्रे स संभवतीति तव: ॥४।२।१०॥

ननु-रसो वै स: रसँ ह्येवायं लब्ध्वानन्दीभवति (तै.२।७) इत्युपक्रम्य-एष ह्येवानन्दयाति (तै.२।७) इति श्रुतेरुक्तरूपानन्दप्राप्तौ दु:सहविरहतापोशक्यवचन: । आनन्दतिरोधान एव तत्संभवात् । तद्धेतोरसंभवात्। संभवे तु तत्प्राप्तिरेव न स्यादिति प्राप्त उत्तरं पठति ।

अस्यैव चोपपत्तेरूष्मा ॥४।२।११॥

आनन्दात्मकरसात्मकस्यास्यैव भगवत एव धर्म ऊष्मा विरहताप इत्यर्थ: । विरोधपरिहारायाह । उपपत्तेरिति । इदमुक्तं भवति । भगवद्विरहस्य सर्वसाधारणत्वेपि स्थायिभावात्मकरसरूपभगवत्प्रादुर्भावो यस्य हृदि भवति तस्यैव तदप्राप्तिजस्तापस्तदनन्तरं नियमतस्तत्प्राप्तिश्च भवति । न त्वतथाभूतस्येत्यन्वयव्यतिरेकाभ्यामुक्तरसस्यैवैष धर्म इति निश्चीयते । तस्य वस्तुन एव तथात्वात्स तापोपि रसात्मक एव ॥४।२।११॥

प्रतिषेधादिति चेन्न शारीरात् ॥४।२।१२॥

ननु-न पश्यो मृत्युं पश्यति न रोगं नोत दु:खताम् (छां.७।२६।२) इत्यादिश्रुत्या दु:खप्रतिषेधस्तादृशे भक्ते क्रियत इति तस्य दु:खित्वं न वक्तुं

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

शक्यमित्याशङ्क्य प्रतिषेधति । नेति। कुतः । शारीरात् । शरीरसंबन्धिनो हेतोर्यद्दुःखं कर्मजनितमिति यावत् । तस्यैव श्रुतौ प्रतिषेधान्नात्रानुपपत्तिरत्यर्थः। एतेन दुःखत्वेन कर्मजन्यत्वानुमानमपि निरस्तं वेदितव्यम् । लौकिक एव दुःखे तज्जन्यत्वनियमात् ॥४।२।१२॥

स्पष्टो ह्येकेषाम् ॥४।२।१३॥

एकेषां शाखिनां भगवत्स्वरूपलाभानन्तरं दुःखतन्निवर्तनलक्षणोर्थः स्पष्ट पठ्यते । तथाहि । रसो वै सः । रस ह्येवायं लब्ध्वानन्दीभवति । को ह्येवान्यात् कः प्राण्यात् । यदेष आकाश आनन्दो न स्यात् । एष ह्येवानन्दयाति । (तै.२।७) अत्र रसात्मकभगवत्स्वरूपलाभे सत्यानन्दवत्त्वमुक्त्वा तस्यैव जीवनहेतुत्वं परमानन्दहेतुत्वं चोच्यते । मरणहेतूपस्थित्यभावे जीवनहेतुत्वं न वदेत् । स रसस्तु संयोगविप्रयोगभावाभ्यामेव पूर्णो भवत्यनुभूतो नैकतरेण । तत्र विरहतापस्यात्युपमर्दित्वेन तदा प्राणस्थितिरपि न स्याद् यदि रसात्मको भगवान् हृदि न स्यादित्याशयेनाह। को ह्येवान्यादित्यादि । तद्यद्येष हृदि स्फुरद्रूप आकाशो भगवान्न स्यात्कस्तदान्यात् । अन् प्राणने । को वा जीवयेन्न कोपीत्यर्थः । तादृशस्य भगवत्स्वरूपातिरिक्तान्न जीवनमिति ज्ञापनाय सामान्यपदम् । ब्रह्मानन्दाधिकपूर्णानन्दविरहासन्नमरणनिवारणासामर्थ्यमतादृशस्योचितमेवेति ज्ञापनाय हि शब्दः ।

तादृशस्य जीवनसंपादनं प्रभोरावश्यकमिति ज्ञापनायैवकारः । तापात्मकस्याप्यानन्दात्मकत्वमेवेति ज्ञापनाानन्दपदम् । तदा प्रलापगुणगानादयो ये भवन्ति तेपि तद्धर्मा एव नीलाम्बुदश्यामोतिकेलशवशाद् हृदयादपगच्छत्विति भावेपि हृदयान्नापसारयितुं शक्य इति ज्ञापनाय चाकाशत्वमुक्तम् । तदनन्तरं प्रकटीभूय तदन्यः को वा प्रकर्षेण दर्शनस्पर्शाश्लेषभाषणादिभिः स्वरूपानन्ददानेनान्यात् पूर्वतापनिवृत्तिपूर्वकमानन्दपूर्णं कुर्यादित्यर्थः । रस ह्येवायं लब्ध्वानन्दीभवति (तै.२।७) इति पूर्ववाक्येनैवान्यवच्छेदपूर्वकं भगवत्प्राप्तेरानन्दहेतुत्वप्राप्तावपि यत्पुनराह

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

तत्रापि व्यतिरेकमुखेन तत्रापि जीवनहेतुत्वं तदपि सामान्यविशेषाभ्यां वारद्धयं तेन विरहसामयिकोक्तरूप एवार्थ: श्रुतेरभिप्रेत इति निश्चीयते । अन्यथा मरणहेत्वनुपस्थितौ जीवनहेतुत्वं न वदेदित्युक्तम् । तदवस्थापन्न: को वा पुरुषो जीवेदिति वार्थ: ॥४।२॥१३॥

स्मर्यते च ॥४।२।१४॥

भगवद्भावस्य मरणहेतुत्वं तेनैव च जीवनं तस्य ब्रह्मादिदुरापत्वं च श्रीभागवते स्मर्यते। ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्तदैहिका: । ये त्यक्तलोकधर्माश्च मदर्थे तान्बिभर्म्यहम् (भा.१०।४६।४) इत्युपक्रम्य-धारयन्त्यथ कृच्छ्रेण प्राय: प्राणान् कथंचन (भा.१०।४६।६) इत्यादि श्रीप्रभुवचनं श्रीमदुद्धववचनं च - एता: परं तनुभृतो भुवि गोपवध्वो गोविन्द एव निखिलात्मनि रूढभावा:। वाञ्छन्ति ये भवभियो मुनयो वयं च किं ब्रह्मजन्मभिरनन्तकथारसस्य (भा. १०।४७।५८) इत्यादि । तेन भगवत एव जीवनहेतुत्वं भावस्य च परमपुरुषार्थत्वं दुरापत्वं च स्फुटमवगम्यते ॥४।२।१४॥

तानि परे तथा ह्याह ॥४।२।१५॥

ननु हृदि बहिश्च रसात्मकभगवत्प्राकटयं तददर्शनजनितो विरहभावस्तज्जनितस्तापस्तेन मरणोपस्थितिस्तन्निवर्तनं तदौत्कट्यं तदा प्राकट्यं तत: पूर्णस्वरूपानन्ददानादिकं लोके क्वचिदपि न दृष्टं श्रुतं वा वैकुण्ठेपीति कुत इत्याशङ्कायामाह । तानि । उक्तानि वस्तूनि परे प्रकृतिकालाद्यतीते वैकुण्ठादप्युत्कृष्टे श्रीगोकुल एव सन्तीति शेष: । तत्र प्रमाणमाह । तथा ह्याह श्रुति: । ऋग्वेदे पठ्यते । ता वां वास्तून्युष्मसि गमध्यै यत्र गावो भूरिशृङ्गा अयास: । अत्राह तदुरुगायस्य वृष्ण: परमं पदमवभाति भूरि। (ऋ.सं.२।२।२४ तै.सं.१।३।६) ता तानि वां भगवत्तदन्तरङ्गभक्तयो: संबन्धीनि वास्तूनि वस्तूनि गमध्यै प्राप्तुमुष्मसि कामयामहे । तानि कानीत्याकाङ्क्षायां गूढाभिसंधिमुद्धाटयति । यत्र श्रीगोकूले गावो भूरिशृङ्गा बहुशृङ्गा रुरुप्रभृतयो मृगाश्च वसन्तीति शेष: । अयास: शुभावहा: । तत उक्तगुणविशिष्टमुरु गीयत इत्युरुगायस्तस्य । गोप्यो हि सततं तं गायन्ति । अत एव

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

तदादिभक्तेषु कामान् वर्षतीति वृषा तस्य परमं प्रकृतिकालाद्यतीतं पदं स्थानं भगवतो वैकुण्ठं भवति तत्रैतादृशलीलाभावेन तस्मादपि परममुत्कृष्टम् । अत्र भूमाववभाति प्रकाशत इत्यर्थः । तथापि स्वदृग्गोचरो न भवतीति खेदेनात्राहेत्याह श्रुतिः । उरु गीयते परं सर्वत्र कामवर्षणं भक्तेष्वत्रैवेति तात्पर्येण वा विशेषणद्वयमुक्तम् । यमुनापुलिनतदुपवननिकुञ्जगह्वरप्रदेशाद्रिसान्वाद्यात्मकत्वेन भूरि बहुरूपम् । तथा चैतादृशं यत्परमपदमवभाति तत्संबन्धीनि वास्तूनि कामयामह इति वाक्यार्थः संपद्यते । ते पदार्था इति वक्तव्ये सति तानीत्युक्तिर्या सा विषयवाक्यानुरोधादिति ज्ञेयम् ।

पुरुषोत्तमसंबन्ध्यर्थानां तत्प्राकट्यस्थान एव प्राकट्यं युक्तमिति हिशब्देनाह ॥४।२।१५॥३॥

## ४ अविभागाधिकरणम् ।

### अविभागो वचनात् ॥४।२।१६॥

ननु लीलाया नित्यत्वेन तन्मध्यपातिनां तद्दर्शनं यथा नित्यं तथा तादृक्साधनाभावोपि निजानुकम्पया कदाचित् कमपि भक्तं तत्र नयति चेत्तदा कंचित् कालं स्थापयित्वा ततस्तं वियोजयति नवेति संशयः । तोषस्य कादाचित्कत्वात् तत्साध्या तत्र स्थितिरपि तथैवेति वियोजयतीति पूर्वः पक्षः । तत्र सिद्धान्तमाह । तत्र प्रवेशितस्य तस्मादविभाग एव । कुतः । वचनात् । तैत्तिरीयक उक्तर्गनन्तरमेव-विष्णोः कर्माणि पश्यत(तै.सं.१।३।६) इत्युचा तत्र कृतानि कर्माण्युक्त्वा तदग्रे वदति । तद्विष्णोः परमं पद सदा पश्यन्ति सूरयः (तै.सं.१।३।६) इति। पुरुषोत्तमस्वरूपवित्त्वं सूरित्वम् । तच्च भक्त्यैवेति सूरयो भक्ता एव । तेषां सदा दर्शनमुच्यते । अन्यथा लीलानित्यत्वेनैव पूर्वगर्भ्यां तत्र स्थितगवादीनां प्रभुकर्मविषयाणां च भक्तानां सदा तद्दर्शनस्य प्राप्तत्वादिदं न वदेत्तस्मादविभाग एव। एतेनापि लीलानित्यत्वं सिध्यति । एतद्यथा तथा विद्वन्मण्डने प्रपञ्चितम् ॥४।२।१६॥४॥

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

## ५ तदोकोधिकरणम् ।

एवं पुष्टिमार्गीयभक्तवृत्तान्तमुक्त्वा ज्ञानमार्गीयस्य तमाह ।

**तदोकोग्रज्वलनं तत्प्रकाशितद्वारो विद्यासामर्थ्यात्तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगाच्च हार्दानुगृहीतः शताधिकया ॥४।२।१७॥**

पूर्वं-भूतेषु तच्छ्रुतेः (ब्र.सू.४।२।५) इत्यादिना मर्यादामार्गीयस्य वागादिलय उक्तोधुना तस्य जीवात्मन उत्क्रमणप्रकार उच्यते । स एतास्तेजोमात्राः समभ्याददानो हृदयमेवान्ववक्रामति (बृ.४।४।१) इति श्रुतेस्तस्यात्मन ओक आयतनं हृदयं तदग्रं पूर्वं प्रज्वलित पूर्वं तथाप्रकाशमानमपि तदा प्रकाशत इति यावत् । तदा तत्प्रकाशितं द्वारं निर्गमनमार्गो यस्य तादृश उत्क्रामति । यतः श्रुतिस्तथाह । तस्य हैतस्य हृदस्याग्रं प्रद्योतते तेनैष आत्मा निष्क्रामति चक्षुष्टो वा मूर्ध्नो वा (छां.४।४।२) इत्यादि । यद्यप्येतावत् सर्वजीवसाधारणं तथापि विद्वांस्तु नेतरवदितरनाड्या निष्क्रामति । किं तु शताधिकयैकशततम्या नाड्या मूर्धन्यया निष्क्रामति - शतं चैका हृदयस्य नाडयस्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका । तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति विष्वङ् अन्या उत्क्रमणे भवन्ति (छां.८।६।६ ) इति यतः श्रुतिराह । अत्र हेतुमाह । हार्दानुगृहीत इति हेत्वन्तरगर्भं विशेषणम् । गुहां प्रविष्टौ परमे परार्धे (क.३।१) इति श्रुतेर्हृदयाकाशसंबन्धी यः परमात्मा तदनुग्रहात् तथैव भवतीत्यर्थः । अनुग्रहे हेतुर्विद्यासामर्थ्यादिति । तस्या विद्यायाः शेषभूताङ्गभूता या गतिः प्रव्रजनरूपा तच्छेषभूतैव या भगवत्स्मृतिपरम्परा च ताभ्यां च यो भगवदनुग्रहस्तेन तथेत्यर्थः ॥४।२।१७।५॥

## ६ रश्म्यधिकरणम् ।

**रश्म्यनुसारी ॥४।१।१८॥**

अथ या एता हृदयस्य नाड्यस्ताः पिङ्गलस्याणिम्नस्तिष्ठन्ति शुकलस्य नीलस्य पीतस्य लोहितस्येत्यसौ वा आदित्यः पिङ्गलः (छां.८।६।१) इत्युपक्रम्याग्रे पठयते ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

तमभित आसीना आहुर्जानासि मां जानासि मामिति । स यावदस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति तावज्जानात्यथ यत्रैतदस्माच्छरीरादुत्क्रामत्यथैतैरेव रश्मिभिरूर्ध्व आक्रमते (छां.८।६।५) इति । अत्र तमभित इत्याद्युक्तेः सर्वसाधारण्युत्क्रान्तिः प्राप्यते । पूर्वमादित्यत्वेनोक्तस्य पिङ्गलस्य रश्मिभिरूर्ध्वाक्रमणं च तथा । अत्र संशयः । ओकोग्रज्वलनादेरितरसाधारण्येपि यथा हार्दानुग्रहाद्विलक्षणा गतिर्विदुष उक्ता तथा रश्म्यनुसारित्वमपीतरसाधारणमुतास्मिन्नेवेति । तत्रावधारणमाह। रश्म्यनुसारी निष्क्रामत्ययमेवेति ॥४।२।१८॥६॥

## ७ निश्यधिकरणम् ।

### निशि नेति चेन्न संबन्धस्य यावद्देहभावित्वात् दर्शयतिच ॥४।२।१९॥

विदुष उत्क्रमणे हार्दानुग्रहकृतो यथा विशेषस्तथा कालविशेषकृतोपि विशेषो भविष्यतीत्याशङ्क्य तन्निरासमाह । तत्राहोरात्रकृतोयनकृतो वा स भवेत् । तत्राद्यकृतो नास्तीत्याह । नेति । तत्र हेतुः । संबन्धस्येत्यादि । अनुग्रहहेतुभूतो यः पूर्वोक्तो गत्यनुस्मृतिसंबन्धस्तस्य यावद्देहभावित्वात् तत्कार्यस्यानुग्रहस्यापि तथात्वात्कालस्याप्रयोजकत्वमित्यर्थः । अत्र प्रमाणमाह । दर्शयति यतः श्रुतिः । तमेव विदित्वा मुनिर्भवत्येतमेव प्रव्राजिनो लोकमीप्सन्तः प्रव्रजन्ति (बृ.४।४।२२) इति ॥४।२।१९॥

हार्दानुग्रहस्य मुक्तिहेतोर्विद्यमानत्वादयनविशेषोप्यप्रयोजक इत्याह ।

### अतश्चायनेपि दक्षिणे ॥४।२।२०॥

### स्पष्टार्थमिदम् ॥४।२।२०॥

ननु-यत्र काले त्वनावृत्तिम् (भ.गी.८/२३) इति कालप्राधशन्येनोपक्रम्य-अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् । तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः (भ.गी.८/२४) इति भगवद्वाक्याद् ब्रह्मविदोप्युक्तकालापेक्षास्तीत्याशङ्क्य विषयभेदेन समाधत्ते ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

योगिनः प्रति स्मर्यते स्मार्ते चैते ॥४।२।२१॥

ज्ञानमार्गाद्योगमार्गो हि भिन्नः । तथा च योगिनमुद्दिश्यैव कालविशेषस्य गतिविशेषहेतुत्वं स्मर्यते नतु ज्ञानमार्गीयस्य श्रौतस्य। इतरनिरपेक्षत्वात् । न च योगसांख्ये अपि श्रौते एवेति वाच्यम् । यतः स्मार्ते एते । चो हेत्वर्थे । एते योगसांख्ये -अग्निर्ज्योतिः । धूमो रात्रिः । (भ.गी.८/२४,२५) इति वाक्यद्वयोक्तगती वा । इदं तु श्रुत्युक्तदेवयानपितृयाणातिरिक्तमार्गमभिप्रेत्य समाहितम् । ते एव चेदत्राप्युच्येते शब्दभेदेन तदा न विरोधः ॥४।२।२१।७॥

इति श्रीवेदव्यासमतवर्तिश्रीवल्लभाचार्यविरचिते ब्रह्मसूत्राणुभाष्ये चतुर्थाध्यायस्य द्वितीयः पादः ॥४।२॥

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

# चतुर्थाध्याय का द्वितीयपाद

## वाङ्मनोधिकरण

यह पाद पहले के पाद में लौकिक (जो स्थूल और सूक्ष्म) शरीरों को छोड़कर अलौकिक शरीर प्राप्त कर फल जो भगवान् के संग में रहा सर्वप्रकार के सुखों का अनुभव तद्रूप है, वह (जीव) प्राप्त करता है ऐसा कहा गया है । अब दूसरे पाद में नीचे की बात का विचार किया जाता है । पूर्व कर पाद में सूक्ष्म शरीर के (त्याग की अथवा) नाश की बात आयी वह नाश अर्थात् क्या ? (इस सूक्ष्म शरीर का) सर्वथा नाश या पारसमणि के स्पर्श से जिस तरह लोहा सोना बन जाता है उसी प्रकार इस का भगवत्कृपा से अलौकिक रूपान्तर ? (इस प्रकार का प्रश्न होता है) उत्तर पक्ष 'अर्थात् रूपान्तर पक्ष। अधिक उत्तम है, कारण कि जिस तरह संसारी जीव भगवत्कृपा से पूर्वावस्था को छोड़कर उत्तरावस्था प्राप्त करता है यही मोक्षावस्था उस प्रकार जो पहले कहा गया तदनुसार इस संबध में भी यही प्रमाण कहना ठीक है । **'न तस्मात् प्राणा उत्क्रामन्ति, अत्रैव समवलीयन्ते'** अर्थात् इसमें से प्राण पृथक् हो कर (अन्यत्र) नहीं जाता, परन्तु यहीं के यहीं रुपान्तर को प्राप्त करता हैं, यह श्रुति वाक्य भी (जीव को) जब सायुज्य-मुक्ति प्राप्त होती है तब ये रुपान्तर की ही बात कहते हैं, इसलिये आगे ऊपर **'ब्रह्मै वसन् ब्रह्माप्येति'** अर्थात् ब्रह्म रूप बनकर ब्रह्म में मिल जाता है, ऐसा कहा गया है । **'टिप्पणी-** इस प्रकार के स्थलों में रुपान्तर की बात है, नहीं कि स्वरुपनाश की । अब इस स्थल पर कोई आशंका करे कि इस प्रकार कहने वाला श्रुति में पुष्टिमार्गीय भक्तों के ऊपर प्रभावी नहीं होती है कारण कि इसकी सायुज्य मुक्ति 'अर्थात् भगवत्स्वरूप में लीन होकर अपने व्यक्तित्व को खोना है । संभव नहीं, 'पुष्टिमार्गीय भक्त तो भगवान् से अलग रहकर भगवान् के साथ विहार करे' तो इसका उत्तर इस तरह है 'जीव की बात अलग है और प्राण आदि की बात अलग है । जीव तो ब्रह्म का अंश होकर आनन्दरूप है, दोष रहित है उस भांति फिर नित्य है अर्थात् इसको इसके दोष (स्वाभाविक नहीं, परन्तु) बाहर के है अर्थात् ये दोषों के नष्ट होने पर (रुपान्तर की) बात करनी उचित नहीं, उपरान्त **'देहेन्द्रियासुहीनानां वैकुण्ठपुरवासिनाम्'** अर्थात् देह इन्द्रिय और प्राण रहित जो वैकुण्ठवासी उनके संबंध में इस प्रकार भागवत वाक्य में कहा है 'कि वैकुंठवासियों में देह इन्द्रिय तथा प्राण नहीं होते है अर्थात् मुक्ति मिलने पर देहादिकों का नाश होता है यह मानना उचित है, नहीं कि इसका रुपान्तर होकर यह हमेशा रहता है यह । अब इस श्लोक के संबंध में कोई कहे कि, इस श्लोक में तो लौकिक देहादि मात्र का निषेध है, ऐसा मानना उचित है तो इसके उत्तर में यह कहना कि ऐसा ठीक नहीं, कारण कि इसमें लौकिक अलौकिक देहादि मात्र का निषेध है ऐसा मानेंगे तो किसी प्रकार की बाधा नहीं होगी, (इसके सामने ऐसा कहे कि इन) वैकुण्ठवासियों ने 'अपने जैसा अनुभव है वैसा ही' अनुभव है यह बात 'देहादिमात्र पीछे भले ही लौकिक हो कि अलौकिक हो इसका निषेध विरुद्ध जाता है, 'अर्थात् इसको अनुभव है इसलिये देहादि भी है । तो यह बात भी ठीक नहीं कारण कि जैसे भगवान् के देहेन्द्रिया नहीं

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

होने पर भी अनुभव है उसी तरह यह वैकुण्ठवासियों को भी '**देहेन्द्रियादि के बिना भी**' अनुभव संभव हो सकता है, अर्थात् (इसके देहेन्द्रियादि नहीं) यह बात कहीं भी (इसके अनुभव में) बीच में आवे उस तरह नहीं, इसके सामने इस प्रकार कोई कहे कि 'भगवान् तो वैकुण्ठ के नित्य निवासी है जब इस प्रकार के मुक्त जीव तो नये आये हुए हैं, अर्थात् भगवान् का प्रवेश इसके संबंध में दे नहीं सकते, तो यह बात भी ठीक नहीं, कारण कि वैकुंठ अक्षर स्वरूप है, इसलिये यह नित्य है, और इसमें स्वाभाविक रीति से रहने वाली वस्तु मात्र अक्षरस्वरूप होकर नित्य है, अर्थात् यह नयी नहीं, उसी तरह सामीप्यादि मुक्ति जिसको मिलती है इस तरह के वैकुंठवासी जीवों के देहेन्द्रियादि अक्षरस्वरूप होकर नित्य है, अर्थात् जिस प्रकार ये वैकुंठ में आते है कि शीघ्र ही इसको अक्षररूप नित्य देहेन्द्रियादि प्राप्त होती है। अर्थात् वैकुण्ठ में आकर जिस तरह ये भगवान् बन जाते हैं और शीघ्र ही भगवान् के सभी धर्म इनमें सहज आ जाते है । श्रीपुरुषोत्तम की लीला के संबंध में भी इस प्रकार ही समझना है कारण कि ये लीला भी पुरुषोत्तम स्वरूप है अर्थात् जीव का जैसा ही इस लीला में अंगीकार होता है शीघ्र ही इस जीव के भूतकालीन सभी सांसारिक धर्म दूर होते है और इस प्रकार शुद्ध बने हुए इस जीव को पुरुषोत्तम लीलारूप देहादि यह जीव पुरुषोत्तम का हुआ अर्थात् मात्र से शब्द प्राप्त हुआ है । अर्थात् ऐसे जीव के संबंध में इसके शरीरादि में रूपान्तर होता है ऐसा मानने में कोई किसी प्रकार की बाधा नहीं है इस प्रकार (हेभाई) बराबर समझ ले, और बृहदारण्यक उपनिषद् में '**अथ अकामयमानः**' इस प्रकार प्रारम्भ होने और '**आत्मकामः आत्मकामः भवति, न तस्मात् प्राणा उतक्रामन्ति, अत्रैव समवलीयन्ते, ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति**' इस प्रकार पूरा होते वाक्य खंड में यही बात कही गयी है, इस खंड में (प्राण) शब्द का अर्थ प्राण और सभी इन्द्रियां होती है । 'आत्मकामः शब्द में जिसका अर्थ भगवान् होता है उस प्रकार 'आत्म' शब्द रहता है अर्थात् ऐसा समझना कि भक्त को (भगवान की ओर) अति उत्कृष्ट स्नेह जगता है, और इस स्नेह को लेकर प्रभु के दर्शन के लिये अतिउत्कट इच्छा जगती है और ये इच्छा जो परिपूर्ण नहीं हो तो ऐसा' बहुत संताप होता है कि जो प्रभु दर्शन देने में सहज भी विलंब करे तो इसके प्राण ही छूट जाय, अर्थात् इस तरह के भक्त के प्राण टिकते नहीं केवल प्रभु के दर्शन को ही लेकर (उपरान्त) भक्ति मार्ग में प्रभु दर्शन देते यही परम फल है अर्थात् इस इच्छा की पूर्ति प्रभु द्वारा ही होती है । फिर साक्षात् विराजमान जो प्रभु उनसे मिलने आदि के लिये इच्छा जागती है और इस इच्छा की परिपूर्णता के लिये उसके भूतकालीन देह आदि (वस्तुतः) अयोग्य हो वहां ही लीन हो जाता है, और जैसे प्रभु बाहर प्रकट हुए हैं । उसी भांति अन्दर भी साथ साथ प्रकट होते है अर्थात् 'इस भक्त जीव को अन्यत्र जाना नहीं होता है इसलिये, अन्यत्र जाने की बात वहां नहीं कही गयी है और जीवात्मा के अतिरिक्त (देहादि) की गति का निरुपण कर जीवात्मा की जो गति होती है इसका निरुपण '**ब्रह्मैवसन् ब्रह्माप्येति**' इस वाक्य में है । 'इस वाक्य में इस प्रकार कहा है कि अब जीव स्वयं भगवद्रूप हो गया है अर्थात् भगवत् संयोग योग्य बना है और भगवत्संयोग रसका अनुभव होता है । पहले वर्णित प्रकार से (यह जीवात्मा के) भगवत्स्वरूप, भगवल्लीलोपयोगी देह आदि प्राप्त होती है अर्थात् ये भक्त जीव

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

अब सर्व प्रकार से भगवद् रूप हो गया अर्थात् अब इसको प्राकृत देहादि नहीं रहे अर्थात् ब्रह्म को अर्थात् पुरुषोत्तम को प्राप्त करता है, कारणकि ब्रह्म अर्थात् स्वयं महान् और स्वयं के समागम में आने वाले प्रत्येक को महान् बनाने वाला ऐसा धर्म पुरुषोत्तम में भी है और अब ये धर्म भक्त जीव में भी आया है । जो इस प्रकार नहीं हो तो जीव ब्रह्म ही है इस प्रकार श्रुति में नहीं कहा जाय, कारण कि जीव ब्रह्म का अंश पहले से ही है और अब इसमें भगवान् का आनंदांश प्रकट हुआ अर्थात् जो पहले थोड़े अंश में ब्रह्मरूप था वह अब पूरा पूरा ब्रह्मरूप हुआ, यह बात बिना कहे समझे इस प्रकार फिर जीव ब्रह्म ही है और दूसरा कोई न हीं ऐसा जो कहा (उसका आशय यह है कि इसके देहादि भी अब ब्रह्मरूप, अप्राकृत है नहीं कि प्राकृत) इसलिये जो आगे '**अथ मर्त्योऽमृतो भवति, अत्र ब्रह्म समश्नुते**' इस प्रकार वाक्य आता है 'इसका अर्थ इस प्रकार है, यहां जीव को (मर्त्य) कहा है और जीव अमर है उसको 'मर्त्य' किस प्रकार कहा जाता है ? अर्थात् मरने वाले जो शरीर वह मर्त्य और इसके संबंध के कारण में जो मर्त्य कहलाता उस जीव को इस प्रकार समझना कारण कि पहले ये ऐसा ही था, परन्तु जब पुष्टि पुरुषोत्तम की लीला में इसका प्रवेश हुआ, अर्थात् इसको भगवद्रूप अमृत देहादि प्राप्त हुए अर्थात् मर्त्य मिटकर अमर बना, और इसके पश्चात् यह अलौकिक भगवद्रूप अमर जो शरीर उसमें ही ब्रह्म को पूरी तरह से प्राप्त करता है, अर्थात् भगवान् जो लीला करते है उसके रस का यह जीव अनुभव करता ह।

यह सूत्र प्रकट करते समय सूत्रकार की दृष्टि के समक्ष यह '**अथ अकामयमानः योऽकामोनिष्काम आप्तकाम आप्तकामो न तस्मात् प्राणाउत्क्रामन्ति,अत्रैव समवयलीयन्तेः ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति। तदेष श्लोको भवति । यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि स्थिताः। अथ मर्त्योऽमृतो भवति, अत्र ब्रह्मसमश्नुंते**' इति । श्रुति वाक्य है और इस श्रुतिवाक्य की दृष्टि को समक्ष रखकर प्राणादि का लय होता है यह बात सिद्धांत की तरह स्वीकार है, और पीछे यह लय एक साथ मिलकर होता है कि एक के पीछे एक इस प्रकार का प्रश्न पैदा हो उसका उत्तर देते है कि–

## वाङ्मनसि दर्शनाच्छब्दाच्च।४।२।१

सूत्रार्थ- (प्रथम) वाणी का लय मन में होता है, कारण कि भगवान् के दर्शन 'होने के पश्चात् शीघ्र ही भगवान् के साथ बात करने का मन होता है अर्थात् सर्वप्रथम वाणी मन में जाकर मिलती है और अनेक बार भगवान् के दर्शन नहीं भी हुए तो भी ये, वेणु का अर्थात् बांसुरी का शब्द 'कान में पड़ा कि शीघ्र ही ये भगवान् के गुणगान करने की उत्कट वृत्ति जागती है अर्थात् वाणी को इस प्रकार करना पड़ता है ।

सूत्रभाष्य- 'प्रथमवाणी का लय मन में होता है इसका कारण क्या ? इस प्रकार प्रश्न पैदा हो तो इसका उत्तर यह है कि 'इसका कारण दर्शन (सूत्रकार) ऐसा कहना चाहते है कि भक्ति स्नेह रूप होती है, यह स्नेह, प्रभु प्रकट होकर दर्शन कब दे ऐसा चाहते हैं, और दर्शन नहीं हो वहां तक इसको शांति नहीं

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

मिलती है, और (दयालु प्रभु ) दर्शन दिये बिना रहे ऐसा नहीं, अर्थात् प्रभु के मन में इच्छा जगती है कि भले ही यह स्नेही भक्त मेरे प्रकट दर्शन करे' और उसके पश्चात् इसको (प्रभु के प्रकट) दर्शन होते है, और जैसे दर्शन होते हैं ये शीघ्र ही अपने नेत्रों और मन द्वारा भगवत्स्वरूपामृत का अनुभव करता है, और इस प्रकार यह स्वरूपामृत का अनुभव करते केवल ब्रह्म दर्शन से संतोष नहीं होने पर 'कोई अवर्णनीय भाव उत्पन्न होते सभी इन्द्रियों द्वारा, भगवत्स्वरूप अमृत का रसास्ववाद करने की वृत्ति जगती है। (परन्तु यह भक्त जीव की) भूतकालीन इन्द्रियों में इस प्रकार का सामर्थ्य नहीं ( कि इस प्रकार रसास्वादकर सके) अर्थात् इसके लिये भगवद्रसानुभवी जो मन उसमें जाकर मिले तो हमको भगवद्रसानुभव प्राप्त हो ऐसा समझकर ये इन्द्रियां भगावद्रसानुभवी मन को जाकर मिलती है और इसके साथ रहकर ये आनन्द का अनुभव करती है, यह सूत्र और इसके पीछे का '**अत एव सर्वाणि अनु**' यह सूत्र इसी बात का निरुपण करता है । 'भगवान् के दर्शन होने के तुरन्त ही प्रभु के साथ' बात करने की जो इच्छा पहली होती है इसके लिये छान्दोग्य उपनिषद् में '**वाङ्मनसि संपद्यते**' अर्थात् वाणी मन को जाकर मिलती है, इस प्रकार कहा है और सूत्रकार को यह बात संमत है इसलिये इसी बात का प्रथम निरुपण करते हैं, अर्थात् इस सूत्र का अर्थ इस प्रकार होता है कि वाणी मन के साथ मिलकर भगवत्स्वरूपानन्द का अनुभव करती हैं।'अब एक बार, दर्शन नहीं भी हुए हों परन्तु वेणु अर्थात् बांसुरी का नाद कान में पड़ा हो, तो ये सब इस प्रकार बनता है । इस बात का निरूपण करने (शब्दाच्च) इस प्रकार दूसरा हेतु दिया ।

'**टिप्पणी**-सूत्र की प्रस्तावना में जो कहा उसका सार इस प्रकार है । '**भोगेनत्वितरे क्षपयित्वा, अथ संपद्यते**' इस सूत्र में स्थूल शरीर और सूक्ष्म शरीर के क्षय की बात आयी, इस क्षय के दो प्रकार संभव हो सकते है । दृष्टान्त-समुद्र में शंख अथवा सीप होती है वे प्राणियों के कोष है । ये प्राणी मर जाय और इनको जला देने में आता है तो इन प्राणियों के कोष का सर्वथा नाश होता है यह क्षय का एक प्रकार है, और इन प्राणियों की मृत्यु के पीछे इसके अन्दर का भाग सड़कर बाहर निकल जाता है और बाहर का कोश मजबूत शंख अथवा सीप का रूप लेता है, इस प्राणी के कोश के क्षय का दूसरा प्रकार, प्रस्तुत शरीर के संबंध में किस प्रकार का क्षय होता है यह प्रश्न है । इस प्रश्न का संतोषकारक निराकरण होता है यह पहले अमुक निराकरण आवश्यक है यह निर्णय करने पूर्व प्रथम प्रश्न पैदा होता है कि भगवद्धाम में जो जीव पहले से ही अथवा पीछे से उनके देहादि होते हैं कि नहीं होते है ? जो देहादि नहीं हो तो पूर्व के देहादिक के रूपान्तर का प्रश्न रहता ही नहीं, इस प्रकार के जीवों के देहादि नहीं इसका अर्थ यह है कि पूर्व के देहादि का सदन्तर नाश ही हुवा है, और इस प्रकार मानने के लिये प्रमाण भी अपने को भागवत में मिलते हैं '**देहेन्द्रियासुहीनानां वैकुण्ठ पुरवासिनाम्**' इस श्रीमद् भागवत के श्लोक में स्पष्ट कहा है कि वैकुण्ठ के जीवों को देह आदि नहीं होता, और इस प्रकार के आधार से हम कह सकते है कि इस प्रकार के वैकुण्ठगामी जीव के पूर्व देहादि का सर्वथा नाश होता

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

है। यह कथन सत्य है, परन्तु यह कथन वहीं से रुक जाता है ऐसा नहीं, जो वैकुण्ठवासियों के देहादि नहीं हो तो अपने को जिस प्रकार का अनुभव होता है वैसा अनुभव इसको किस प्रकार संभव हो ? कारण कि जल की बूंद जल में मिल जाती है ऐसी स्थिति वैकुण्ठवासियों की नहीं है । वैष्णव पुराणों में वैकुण्ठवासियों की जो बात है उसके द्वारा हमको स्पष्ट जानने को मिलता है कि जिस प्रकार का अनुभव अपने को है उस प्रकार का अनुभव इसको भी है, इसलिये जिस प्रकार अपनी देहादि है उसी तरह उनके भी होने चाहिये । मात्र इतना अर्थात् अपनी देहादि लौकिक और इसके अलौकिक और यह बात ध्यान में लेकर तो प्राचीन देहादिक का रूपान्तर मानना पड़े, परन्तु पीछे इसके सामने एक दूसरी बात कही जा सकती है, वह यह कि **'अपाणिपादो जवनो ग्रहीत पश्यत्सचक्षुः स शृणोत्यकर्णः'** अर्थात् प्रभु के हाथ पैर नहीं होने पर भी ये पकड़ते है और दौड़ते है और इसके आंख, कान नहीं होने पर ये देखते हैं और सुनते है । इस श्रुति वाक्यानुसार वैकुण्ठवासियों ने भी वैकुण्ठवासी प्रभु की जिस प्रकार देहादि बिना अपने जैसा अनुभव हो सकता है । अर्थात् अनुभव है इसलिये देहादि होने ही चाहिये ऐसा मानने के लिये कोई कारण नहीं, फिर पूर्व के देहादि के सदन्तर नाश की बात ही आकर पैदा हुई, यह बात सच्ची, परन्तु एक दूसरी बात भी इस प्रसंग में ध्यान में लेनी है, **'न तस्मात् प्राणा उत्क्रामन्ति, अत्रैव समवलीयन्ते'** अर्थात् (इस प्रकार के जीव के संबंध में) इसके प्राणादि इससे अलग नहीं होते, परन्तु उनका वहीं का वहीं अच्छी रीति से संपूर्ण लय हो जाता है, यह श्रुति वावय तो लय की बात करता है नहीं कि नाश की, यह श्रुति वाक्य पूर्व के देहादि के नाश से सर्वथा विरुद्ध है, इसलिये पूर्व के देहादि का लय द्वारा रूपान्तर यही पक्ष युक्तियुक्त है, और सूत्रकार लयद्वारा रुपान्तर किस प्रकार होता है यह इस पाद में बताते हैं । मन चेतन होने से प्रभु के समीप अधिक है अर्थात् प्रथम प्रभु का अनुभव इसको होता है, और ऐसे चेतन मन में लय प्राप्त कर तद्रूप बनकर देहादि भी प्रभु का अनुभव करते है अर्थात्, पुष्टिमार्गीय परिभाषा में बात करे तो (तनुतवत्व) यह सिद्धान्त है, नहीं कि (तनुनवत्व) ।

## अथ एव सर्वाण्यनु।४।२।२।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- (ऊपर के सूत्र में दर्शन और शब्द इन दो कारणों से वाणी का लय मन में होता है ऐसा कहा है) इन दो ही कारणों से (केवल वाणी का नहीं परन्तु) शेष सभी इन्द्रियों का भी लय मन में होता है। 'अनु' अर्थात् पीछे पीछे अर्थात वाणी के पीछे शेष सभी इन्द्रियां भी मन में लय होकर तद्रूप बनकर भगवत्स्वरूपानंद का अनुभव करती है । इस प्रकार इस सूत्र का अर्थ होता है ।

**'टिप्पणी-** श्री शंकराचार्य इस सूत्र का जो अर्थ करते है वह भाष्यकार श्रीमद् विठ्ठलेश संमत नहीं है । इसलिये इसका इस प्रकार खण्डन नीचे के शब्दों में करते हैं (केचित्) (अर्थात् श्री शंकराचार्य) इस स्थान पर **'वाङ्मनसि संपद्यते, मनः प्राणे, प्राणस्तेजसि , तेजः परसा स्यां कारण कि वाक्'** शब्द का अर्थ वाणी की वृत्ति अथवा धर्म इस प्रकार जो सूत्रकार को इष्ट हो तो इस

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

तरह स्पष्ट क्यों नहीं कहा? श्रुति में जो प्रमाण '**वाङ्मनसि**' है उस प्रकार ही नहीं कहा किन्तु '**वाग्वृत्तिः मनसि**' इस प्रकार कहा, कारण कि 'सूत्रकार की/प्रवृत्ति श्रुति का अर्थ स्पष्ट करने की है। श्री शंकराचार्य ने जिस प्रकार अर्थ किया है उस प्रकार अर्थ करें तो 'वाक्' शब्द का मुख्य अर्थ छोड़कर गौण अर्थ करना पड़ता है । इस रीति से अर्थ करने में एक दूसरी कठिनाई भी है । विषय-वाक्य का क्रम वाणी मन में, मन प्राण में, इस प्रकार है, सूत्रों का क्रम पहली वाणी, पीछे सभी इन्द्रियां और फिर मन इस प्रकार है । इस दृष्टि से विचार करें तो सूत्रकार की दृष्टि में आगे कोई दूसरा ही विषय वाक्य हो ऐसा प्रतीत होता है । उपरान्त वाणी की वृत्ति शान्त हुई, वाणी तो नित्य रही, तब फिर मन की आवश्यकता क्यों ? अर्थात् सूत्रकार सूत्र में 'जो मनसि' पद रखा है उसके लिये विशेष प्रयोजन नहीं रहेगा ।

## तन्मनःप्राण उत्तरात् ।४।२।३।

सूत्रार्थ- यह मन प्राण में जाकर मिलता है, कारण कि 'प्राण बन्धनं हि सोम्य मनः' अर्थात् मन का आधार प्राण है यह बात आगे ऊपर कही गयी है ।

सूत्रभाष्य-पूर्व के सूत्र में जिसके संबंध में कहा गया है वह समग्र इन्दियों सहित मन प्राण में जाकर मिलता है, अकेला नहीं (किसलिये) तो इसके उत्तर में सूत्रकार (उत्तरात्) इस प्रकार हेतु देते हैं 'इसका अर्थ इस तरह है, (छान्दोग्य उपनिषद् में)**स यथा शकुनिः सूत्रेण प्रबुद्धोदिशं दिशंपतित्वा अन्यत्र आयतनमलवा बन्धनमेवोपश्रयते**' **एवमेव खुल सोम्य तन्मनो दिशं दिशं पतित्वा अन्यत्र आयतनमलब्ध्वा प्राणमेवोपश्रयते**' अर्थात् जिस तरह एक पक्षी को (पांव से) डोरा बांधकर उड़ावे और ये सभी दिशा में जाय, परन्तु 'डोरा खींचे अर्थात् इच्छित स्थल में दूसरी जगह जा नहीं सकता, उस प्रकार हे भाई, यह मन भी सर्वत्र भटककर कहीं पर विश्राम नहीं मिलता तब प्राण के भरोसे आकर पड़ता है । इस प्रकार कह पीछे के वाक्य में कहा है कि 'प्राणबन्धनं हि सोम्य मनः' अर्थात् मन का आधार प्राण है, इसलिये मन प्राण में जाकर मिलता है ऐसा समझना चाहिये ।

## सोध्यक्षे तदुपगमादिभ्यः।४।२।४।

सूत्रार्थ- ये प्राण (सामने प्रकट हुए अथवा हृदय में प्रकट हुए । भगवान् में जाकर मिल जाते हैं, कारण कि उपगम (अर्थात् भगवत्कृपा) आदि इसके लिये बहुत कारण है ।

सूत्रभाष्य- सभी इन्द्रियों सहित जो मन, उस प्रकार के मन सहित ये प्राण सामने अर्थात् बाहर अथवा हृदय में अर्थात् अन्दर प्रकट हुए प्रभु में जाकर मिलते है । इस प्रकार मानने के लिये कारण उपगम आदि अनेक है । उपगम अर्थात् अभ्युपगम, अर्थात् पुष्टिमार्ग में अंगीकार, इसलिये प्राण को प्रभु प्राप्ति होती है । (यह एक हेतु) उपगम आदि का अर्थ 'उपगम आदि । यह अर्थ भगवान् को अपने वश करता है उस तरह का स्नेह, भगवान् को जो अच्छी नहीं लगने वाली उस तरह की बातों का और

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

वस्तुओं का त्याग और इन भगवान् को अच्छा लगता है उस प्रकार की भगवान् की सेवा अभ्युपगम अर्थात् भगवत्कृपा, यह एक बार हो चुकी अर्थात् 'परम 'प्रेमादि तो अचूक आने का अर्थात् (ये आदि) शब्द से समझा जा सकता है 'और स्पष्ट कर कहने की आवश्यकता नहीं, इसलिये यह आदि शब्द से स्पष्ट नहीं कहा। ' अब इस प्रकार के पुष्टि भक्त का प्राण प्रभु में जाकर मिलता है इस प्रकार कहने का प्रयोजन क्या ? इस प्रकार कोई प्रश्न करे तो इसके उत्तर में भाष्यकार कहते हैं कि, मर्यादा मार्ग में जिसका अंगीकार है उस प्रकार के जीवों को तो संसार के बन्धन में से छूटना इतनी ही इच्छा होती है। अर्थात् इनका उत्कट स्नेह नहीं, इसके लिये प्रभु के प्रकट होने की आवश्यकता नहीं अर्थात् ऐसे जीवों का इन्द्रियादि जहां से पैदा हुए हों उसमें पीछे मिल जाते है, जब शुद्ध पुष्टिमार्गीय जीव को तो प्रभु कृपा से श्रवणादि रूप और भगवान् को भी परवश बना दे उस प्रकार की स्नेहरूपी भक्ति प्राप्त होती है, और ऐसे जीव के लिये तो इस प्रकार की भक्ति यही मुक्ति है, इस तरह मर्यादा मार्गीय जीव और पुष्टिमार्गीय जीव के बीच में जमीन आसमान का अन्तर होता है । यह गूढ भाव प्रकट करते हुए सूत्रकार ने इस सूत्र को बनाया है ।

अब अभ्युपगम अर्थात् कृपा आदि का निरुपण मुण्डक उपनिषद् में (नायमात्मा) वहां से प्रारम्भ कर '**यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः, तस्यैष आत्मा वृणुते तनुं स्वाम्।। नायमात्मा बलहीनेन लभ्यः न च प्रमादात् तपसो वाप्य लिङ्गात् । एतैरुपायैर्यतते यस्तु विद्वान् तस्यैष आत्माविशति ब्रह्मधाम।।**'' वहां तक के वाक्यों में है । इस का अर्थ इस प्रकार है । यह परमात्मा उपदेश द्वारा प्राप्त नहीं होते, जिसकी स्मरण शक्ति उत्कट है और जिसको बहुत स्मरण है उसको भी नहीं मिलते, जिसने बहुत शास्त्राभ्यास किया है उसको भी नहीं मिलते, केवल उसको ही यह परमात्मा मिलते है,जिनके ऊपर ये परमात्मा कृपा करने का विचार करते हैं । इस प्रकार जीव को तो प्रभु ने 'जिस प्रकार पति पत्नी को अपना अंग बना लेता है उसी प्रकार, अपना अंग बना लेता है । इस प्रकार कृपा फल बिना प्रभु नहीं मिलते है । अथवा ये प्रभु कृपा का विचार करे वहां तक धीरज रखने की शक्ति देखने में नहीं मिलती, उपरान्त साधन या सिद्ध दशा में सहज भी प्रमाद किया उसको भी नहीं मिलते (दृष्टान्त) पर्वत की चोटी पर चढ़ते समय पैर फिसल जाय तो नीचे जाता है और चोटी पर ही पहुंचने के पीछे भी ध्यान नहीं रखे तो भी सावधानी की आवश्यकता है, साधन करे, परन्तु शास्त्रोक्त साधन नहीं करे तो भी प्रभु नहीं मिलते है । 'लिंग अर्थात् प्रकार, शास्त्र में कहा हो कि अमुक प्रकार तप करना, इस प्रकार तप किया जाता है तो प्रभु मिले,नहीं तो नहीं, दृष्टान्त वर्षा ऋतु में वर्षा हो यह प्रभू कपा, परन्त उल्टे पड़े बर्तन में पानी भरे' यह युक्ति उचित नहीं है । इस प्रकार का उपाय जो वर्षा है उसकी यह आत्मा ब्रह्म धाम में प्रवेश करती है । 'संक्षेप में मनुष्य यत्न और प्रभु कृपा दोनों आवश्यक है । खेती के लिये जितनी वर्षा की आवश्यकता उतनी बीज बोने की भी आवश्यकता है।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

भूतेष्वधिकरण -

ऊपर निरुपित गूढ आशय अब पीछे के सूत्र में इस प्रकार प्रकट करते हैं ।

## भूतेषु तच्छ्रुतेः।४।२।५।

सूत्रार्थ- मर्यादामार्गियों, अर्थात् कि ज्ञानी जीवों को जब मुक्ति मिलती है तब इनकी वाणी आदि का लय पंच' महाभूतों में होता है, कारण कि इस प्रकार श्रुति में कहा है ।

सूत्रभाष्य-मर्यादामार्गीय अर्थात् ज्ञानी जीवों की वाणी आदि का लय मन आदि में होता है कि कोई दूसरे तत्व में, इस प्रकार प्रश्न पैदा हो तो इसके उत्तर में (सूत्रकार कहते है कि इन ज्ञानी जीवों को जब मोक्ष मिलता है तब) इनकी वाणी आदि (पंच) महाभूतों में लय होती है, नहीं कि ऊपर वर्णित प्रकार से, अर्थात् भगवान् में इस प्रकार मानने के लिये कारण है कि इस प्रकार **'यत्रास्य पुरुषस्य मृतस्य अग्निं वागप्येति, वातंप्राणः, चक्षुरादिव्यं, मनश्चन्द्रं, दिशः श्रोत्रं, पृथिवी शरीरम् आकाशमात्मा, ओषधी र्लोमानि, वनस्पतीन् केशाः अप्सु लोहितं चरे तश्च निधीयते'** अर्थात् जब इस मरे हुए मनुष्य की वाणी अग्नि में, प्राण पवन में, नेत्र सूर्य में, मन चन्द्रमा में, कान दिशाओं में, शरीर पृथ्वी में, आत्मा आकाश में, रोम अनेक औषधियों में केश बड़ें वृक्षों में, और रक्त और वीर्य पानी में लय होते हैं । इस प्रकार श्रुति वाक्य में कहा गया है ।

'इस प्रकार सिद्धान्ती ने कहा तब पूर्वपक्षी कहता है कि, यह श्रुति वाक्य जो तुमको सिद्धान्ती ने मर्यादा मार्गीय जीव के संबंध में कहा वह वस्तु स्थिति से, अज्ञानी प्रवाही जीव के संबंध में कहा गया है । (तब सिद्धान्ती कहता है कि हे पूर्वपक्षी) तेरे को इस प्रकार नहीं कहना चाहिये, कारण कि इस वाक्य से पहले **'याज्ञ वल्क्येति होवाचयत्रायं पुरुषो म्रियते, उदस्मात् प्राणा उत्क्रामन्ति, आहो नेति, नेति होवाच याज्ञवल्क्यः, अत्रैव समवलीयन्ते, स उच्छ्वयति, आध्मायति, आध्मातः मृत शेते''** अर्थात् (जरत्कारु का पुत्र आर्तभाग याज्ञवल्क्य को) उद्देश्य कर कहते हैं कि ये याज्ञवल्क्य जब यह मनुष्य मरता है तब क्या इसकी इन्द्रियां देह छोड़कर दूसरे जगह जाती है कि नहीं जाती ? तब याज्ञवल्क्य उत्तर देते है कि नहीं, ये इन्द्रियां तो यहीं लय होती है । यह फूल जाता है, और फूला हुआ ये मरा पड़ा रहता है । इस प्रकार का वाक्य है, और इस प्रकार का इन्द्रियों का अनुत्क्रम, अर्थात् इन्द्रियों का यह देह छोड़कर दूसरे स्थान पर नहीं जाना यह अज्ञानी जीव के संबंध में नहीं संभव है कारण कि **'तमुत्क्रामन्तंप्राणोऽनूत्क्रामति'** अर्थात् यह जीवात्मा जैसा शरीर छोड़कर जाता है इसकी इन्द्रियां भी शरीर छोड़कर इसके पीछे पीछे जाती हैं, इस प्रकार अज्ञानी जीव के संबंध में कहा गया है ।

अब, जो **'यत्रास्य पुरुषस्य'** लेकर **'रैतश्चनिधीयते'** पर्यन्त की श्रुति में जो ऊपर कहा गया है उस अज्ञानी जीव के संबंध में ही है कारण कि इस श्रुति वाक्य के पूरा होने पर शीघ्र ही (आर्तभाग) पूछते है कि **'क्वायं तदा पुरुषो भवति'** अर्थात् उस समय यह जीवात्मा कहां जाता है ? और इसके

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

पश्चात् याज्ञवल्क्य और आर्तमाग अन्दर अन्दर चर्चा करके जो निर्णय पर आये वह निर्णय 'तौ **हयदूचतुः' कर्म हैव तदूचतुः,अथ ह यत् प्रशशंसतुः, कर्म हैव तत् प्रशशंसतु, पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति, पापः पापन'** अर्थात् इन दोनों ने अर्थात् याज्ञ वल्क्य और आर्तभाग ने जो कहा वह कर्म के संबंध में कहा, इनने कहा, वह भी कर्म के संबंध ही कहा, कारण कि इस प्रकार के निर्णय पर पहुंचे कि 'पुण्य द्वारा मनुष्य पुण्यशाली बनता है और पाप द्वारा पापी बनता है और यह बात जो ध्यान में लीजावे तो स्पष्ट दिखायी पड़ता है कि यह श्रुति अज्ञानी जीव के संबंध में ही है, कारण कि जो जीव के कर्म छूटे नहीं वह जीव अज्ञानी ही है, इस दृष्टि बिन्दु से यह श्रुति अज्ञानी जीव के संबंध में है, इस प्रकार लगता है, जब इन्द्रियां देह छोड़कर दूसरे में जाती नहीं, यहीं पर इसका लय होता है यह बात ज्ञानी के लिये ही लागू होती है अज्ञानी के लिये नहीं, कारण कि ये दो बातें ज्ञानी के संबंध में ही संभव है, इस दृष्टि बिन्दु से यह उत्तर वाक्य में आती, कर्म के संबंध में बात ज्ञानी के संबंध में लागु नहीं होती, इस प्रकार पूर्वापर विरोध प्रतीत होता है, अर्थात् यह प्रकरण ज्ञानी जीव के संबंध में है कि अज्ञानी जीव के संबंध में ? इस विषय में स्पष्टता नहीं है- इस प्रकार कोई पूर्वपक्ष कहे वहां सिद्धान्ती कहते हैं कि यह श्रुति मर्यादामार्गीय ज्ञानी जीव के संबंध में है, कारण कि इसी कारण'क्वायं तदा पुरुषो भवति' अर्थात् इस समय यह जीवात्मा कहां होता है ? इस प्रकार 'जब प्रश्न किया जाता है तब '**क्वतदा पुरुषो भवति**' इतना कहने से काम हो जाता है तो भी (क्व) **( अयम् )** इस प्रकार **( अयम् )** शब्द जोड़ा है। ऐसा करने का कारण यह है कि यह प्रश्न सर्व साधारण जीवात्मा के लिये नहीं, परन्तु प्रस्तुत मर्यादामार्गीय जीवात्मा के लिये है, कारण कि प्रारंभ ही इस प्रकार के मर्यादा मार्ग जीव से है और आगे ऊपर भी इस संबंध में चर्चा चलती है इस प्रकार (हे पूर्व पक्षी) तुम्हारे समझने का है। 'इस प्रकार जब सिद्धान्ती ने यह कहा तब पूर्वपक्षी कहता है कि जो यह श्रुति सर्वसाधारण जीव के लिये नहीं हो तो 'पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति' अर्थात् अच्छा काम करे तो अच्छा जन्म मिले, यह सर्व साधारण जीव के ऊपर लागु होने वाली बाते आगे ऊपर नहीं कही जा सकती है। इस प्रकार कठिनाई में जो मैंने पहले कहा उसका क्या ? तब (सिद्धान्ती कहते हैं कि) भाई, तुम इस उपनिषद् वाक्य का आशय तो थोड़ा ध्यान में लो, मर्यादा मार्ग में वेदनिधि का प्राधान्य है, अर्थात् वेदानुसार जो चले वे सुखी होते हैं और वेद से विरुद्ध जो चलते हैं वे दुःखी होते है, इस प्रकार मार्यादामार्गीय जीवों की सृष्टि रचते समय ही प्रभु ने विचार किया था, इसलिये मर्यादामार्गीय जीव भले ही विद्वान् हो, परन्तु इनको फल तो कर्मानुसार ही मिलने का है। परिस्थिति यह है अर्थात् आर्त्तभाग के प्रश्न का आशय इस प्रकार समझने का है। वाणी से लेकर वीर्य पर्यन्त सभी वस्तुओं का जब लय हो तब प्रारब्ध जैसा कुछ भी नहीं रहे अर्थात् जीव शुद्ध हो जाता है। अब इस तरह के विधि निषेध से पर शुद्ध जीव को प्रभु पुष्टिमार्ग में लेकर इसको अलौकिक रसास्वाद का दान करते हैं कि नहीं इस तरह का प्रश्न मन में पैदा हो, अर्थात् यह आर्तभाग पूछता है कि इस प्रकार के ऐसे शुद्ध जीव को भगवान् पुष्टिमार्ग में लेवें या मर्यादा मार्ग में ही रखे ? यह प्रश्न जब पैदा हो तब इसका निराकरण सभी ईश्वरेच्छाधीन है यह बात जो नहीं जानता उसके

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

मस्तिष्क में उतरना कठिन है इस प्रकार (याज्ञवल्क्य और आर्तभाग) दोनों अच्छी रीति से जानते है। 'इसलिये इसकी प्रकट चर्चा नहीं करते हैं। और अन्दर अन्दर परामर्श कर ये दोनों जो निश्चय करते है वह भी बाहर स्पष्ट कहने जैसा नहीं, इसलिये इस प्रकार स्पष्ट नहीं कहते अन्त में इस तरह के जो निर्णय पर आये यह बात श्रुति से तौह आदि शब्दों में कही है। यह शब्द **'तौ ह यदूचतुः, कर्म हैव तदूचतुः, अथ ह प्रशशंसतु, कर्म हैव त् प्रशशंसतुः पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन'** इस प्रकार है। इस वाक्य में कर्म-पद मर्यादा मार्ग का सूचक है, और अर्थ यह है कि इस प्रकार के जीव को प्रभु मर्यादा मार्ग में नहीं रखते है। (पुष्टि मार्ग में इसको स्वीकार नहीं करते) अर्थात् इसको ज्ञान ही मिलता है, इसलिये इस जीव के कर्मों की प्रशंसा भी अपने को इस वाक्य में देखने को मिलती है, कारण कि ईश्वर होने के कारण जो प्रभु सर्व समर्थ है, 'सत्कर्म सामने देखे बिना भी मोक्ष का दान करना हो तो कर सकते हैं ऐसा होते हुए भी (मोक्ष देने के पहले)यह सत्कर्म सामने देखते है, 'सत्कर्म हो तो मोक्ष देते हैं, नहीं तो पुनः चौरासी के चक्कर में डालते हैं, अर्थात् अवश्य सत्कर्म के लिये मोक्ष देने के पूर्व इतना सब आग्रह किसलिये रखे ? इस तरह का प्रश्न कोई करे तो इसके उत्तर में कहते हैं कि मर्यादा मार्ग में प्रभु इस सरणी का अनुसरण करते है और इस मर्यादामार्ग का स्वरूप (पुण्यो वै) आदि शब्दों में वर्णन है।

अब मर्यादामार्गीय जो ज्ञानी भी हो और भक्त भी हो, और ऊपर कहा गया है, कि जो मर्यादामार्गीय जीव हो उसको प्रभु मोक्ष देते हैं,लीला में नहीं ले तो यह बात मात्र ज्ञानी को ही लाग़ू होती है। (किभक्तो को भी ?) भक्त भगवान् को ज्ञानी से अधिक प्यारा होता है अर्थात् ज्ञानी को भले ही मोक्ष नहीं देते और लीला में नहीं ले, परन्तु भक्त को कदाचित् भगवान् में लीला हो जाय, इस प्रकार कोई प्रश्न करे उसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं।

## नैकस्मिन् दर्शयतो हि।४।२।६।

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य- उक्त मर्यादा नियम केवल ज्ञानी या केवल भक्त के संबंध में नहीं, परन्तु दोनों पर एक समान लागु होता है। ऐसा कैसे, इस तरह कोई प्रश्न करे, तो इसके उत्तर में सूत्रकार कहते है कि ये दोनों याज्ञवल्क्य और आर्तभाग यह नियम ज्ञानी तथा उस प्रकार के भक्त इन दोनों के लिये है इस प्रकार **'तौ ह यदूचतुः'** आदि शब्दों द्वारा स्पष्ट कहकर बताते है जो इस प्रकार नहीं माने तो प्रभु अप्राकृत का ही अंगीकार करते है, प्राकृत का नहीं, इस बात में बाधा आती है। (हि) शब्द द्वारा इस बात का सूचन होता है। इस प्रकार स्वीकार नहीं किया जावे तो इस उपनिषद खण्ड में आने वाली अगली पिछली श्रुतियों का मेल नहीं हो, इसलिये इस प्रकार स्वीकार करना आवश्यक है। इस प्रकार स्वीकार करने के लिये हेतु यही देते हैं।

**'टिप्पणी-** इस सूत्र के ऊपर के भाष्य में श्री शंकराचार्य इस प्रकार लिखते है कि 'ननु

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

**चोपसंहृतेषु वागादिषु करणेषु शरीरान्तर प्रेप्सावेलायां''क्वायं तदा पुरुषोभवति''इत्युपक्रम्य श्रुत्यन्तरं कर्माश्रयतां निरुपयति' 'तौ ह यदूचतुः कर्म हैव तदूचतुः, अथ हयत् प्रशशंसतु कर्म हैव तत् प्रशशंसतुः'इति अत्रोच्यते-तत्र कर्म-प्रयुक्तस्य ग्रहातिग्रहसंज्ञकस्य इन्द्रियविषयात्मकस्य बन्धनस्य प्रवृत्ति रिति कर्माश्रयता उक्ता । इह पुनर्भूतोपानाद् देहान्तरोत्पत्तिरिति भूताश्रयत्व मुक्तम् ।प्रशंसाशब्दातत्रदपि प्राधान्यमात्रं कर्मणः प्रदर्शितं, न त्वाश्रयान्तरंनिवारितम् । तस्माद विरोधः।।"** बात इस प्रकार है (ब्र. सू. ४।२।५) **'भूतेषु तच्छ्रुतेः'** यह समझते हुए श्री शंकराचार्य ने इस प्रकार कहा है कि जीव जब स्थूल देह छोड़ते है तब ये सूक्ष्मावस्थावस्थित पंचमहाभूत के आश्रय में रहते हैं । इस बात का ये शंकर विरोध करते हैं और कहते है कि **'तौ ह यदूचतु कर्म है व तदूचतुः, अथ ह यत् प्रशशंसतुः कर्म हैव तत् प्रशशंसतुः'** इस प्रकार के श्रुति वाक्य में तो इस जीव को कर्म का आश्रय रहता है ऐसा कहा है और तुम (श्री शंकराचार्य) तो ये जीव पंच महाभूत के आश्रय में रहते है । इस प्रकार कहते हो यह कैसे ? तब उसके उत्तर में श्री शंकराचार्य कहते है कि इस स्थल पर इन्द्रियां और इसके विषय जो जीव के बंधन रूप है इसकी बात है और कर्म बिना बंधन संभव नहीं, अर्थात् इस स्थान पर जीव कर्म के आश्रय रहता है ऐसा कहा है । परन्तु यहां जीव एक देह छोड़ता है और दूसरी देह धारण करता है यह इतना ही, यह कर्म के आश्रय नहीं रहता और पंच महाभूत के ही आश्रय में रहता है ऐसा नहीं कहा है । वस्तु स्थिति में ये दोनों के आश्रय में रहता है । इस समग्र संबंध के विरोध में भाष्यकार श्री विठ्ठलेश नीचे के शब्दों में कहते है **'केचित् तु उपसंहृतेषु वागादिषु शरीरान्तर प्रेप्सा सामयिको जीवः 'क्वायं तदा पुरुषः' इति प्रश्न विषयः इति वदन्ति तन्न साधीयः।** अर्थात् कितने ही लोक 'श्री शंकराचार्य और इनके अनुयायियों, बृहदारण्यकीय आर्तभाग-याज्ञवल्क्य संवाद में आये । **'क्वायं तदा पुरुषः'** अर्थात् 'जब मृत जीव के वाणी आदि अग्नि आदि में लीन होते है । तब ये जीव कहां रहते है ? यह प्रश्न इन्द्रियों का लय होने पर जो जीव एक देह छोड़कर दूसरी देह में जाते हैं उस जीव के संबंध में ऐसा कहा हैं, परन्तु यह इनकी बात ठीक नहीं, कारण कि जीव एक देह छोड़कर दूसरी देह में जाता है इसका निरूपण बृहदारण्यक उपनिषद् में जो दूसरे एक भाग में किया है वहां **'तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति, प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनुत्क्रामन्ति'** अर्थात् जीव निकलने पर इसके पीछे प्राण बाहर निकलते है, और प्राण निकलने पर इसके पीछे सभी इन्द्रियां बाहर निकलती है, इस प्रकार एक ही समय सभी इन्द्रियों का बाहर निकलने की बात है अर्थात् वाणी आदि की लय की बात हो वह एक देह छोड़कर दूसरी देह में जाते जीव के विषय में किस प्रकार हो सकता है ? उपरान्त प्रस्तुत प्रसंग में यह प्रश्न जब वाक्य में आता है उस वाक्य के पूर्व वाक्य में **'अत्रैव समवलीयन्ते'** अर्थात् यहीं पर इसकी इन्द्रियों का लय हो जाता है ऐसा कहा है । अर्थात् यह बात एक देह छोड़कर दूसरी देह में जाते जीव का थोड़ी भी यह लागु नहीं होती है, इसलिये हमने जो अर्थ ऊपर के सूत्र में समझाने में किया है वही अनुसरणीय है, (नहीं कि श्रीशंकराचार्य आदि के द्वारा किया अर्थ)

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

उस प्रकार फिर, किसी ने यह कहा है कि 'इस बृहदारण्यकीय आर्तभाग याज्ञवल्क्य संवाद में जो जीव की चर्चा है वे पराविद्या प्राप्त किये जीव नहीं, कारण कि परा विद्या का फल तो मोक्ष है, यह मोक्ष रूपी फल (जीव स्वरूपगत हो) जीव जहां ही मिले, नहीं कि जीव दूसरे स्थान पर जाता है, तब फिर मोक्ष रूपी फल प्राप्त हुआ हो और जीव एक देह छोड़कर कर्मानुसार दूसरे देह में जाता है, आदि बात नहीं कही हो, इसलिये वह जो अपरा विद्या प्राप्त किये यह जीव है वह अपराविद्या का अन्तिम फल ब्रह्म अर्थात् प्रजापति उसके लोक की प्राप्ति है, और इसके साथ ही कर्मानुसार एक देह छोड़कर दूसरे देह में जाने की बात ठीक लगती है । इस प्रकार का इनका कहना ठीक नहीं, यह भी ऊपर की तरह निरूपण से समझ लेना चाहिये ।

'**टिप्पणी-** भाष्यकार श्रीविठ्ठलेश प्रस्तुत संवाद परा विद्या प्राप्त किये जीव के संबंध में है ऐसा मानते हैं, जब श्रीशंकराचार्य इसे अपरा विद्या प्राप्त किये जीव के संबंध में मानते हैं, और श्री शंकराचार्य का यह मत श्रीविठ्ठलेश को स्वीकार्य नहीं होने से ये इनके इस प्रकरण में इस मत का अनौचित्य दिखाते है । उपरान्त श्री शंकराचार्य सामान्य जीव एक देह छोड़े तब इसकी वाणी आदि की क्या स्थिति होती है । इसका निरुपण प्रस्तुत अधिकरण में है ऐसा मानते है,जब श्रीविठ्ठलेश जीव भगवद् अनुग्रह द्वारा मोक्षावस्था से पर जो लीला प्रवेश में प्राप्त करते हैं तब इसकी वाणी आदि का क्या होता है इसका निरूपण प्रस्तुत अधिकरण में है ऐसा मानते हैं ।

**समानाधिकरण-**

मर्यादामार्ग में जिस जीव का अंगीकार होता है उसको प्रभु मर्यादा मार्गीय फल मोक्ष आदि ही देते है और पुष्टिमार्ग में जिस जीव का अंगीकार होता है उसको स्व लीला प्रवेश तथा तल्लीला सुखानुभव रूपी फल देते हैं, मर्यादा मार्गीय जीव को पुष्टि मार्गीय फल नहीं और पुष्टिमार्गीय जीव को मर्यादामार्गीय फल नहीं इस तरह का जो (मोटे तोर पर) अटल नियम है वह किसलिये ? इस प्रकार कोई प्रश्न करे तो इसका उत्तर प्रभु विचारित परिस्थिति ही ऐसी है कि इस प्रकार का उत्तर 'समाना' इस प्रमाण से प्रारम्भ होने पर नीचे के सूत्र में सूत्रकार देते हैं ।

## समाना चासृत्युपक्रमाद अमृतत्वं चानुपोष्य।४।२।७।

सूत्रार्थ- सृष्टि आरम्भ हुई वहीं से यह नियम एक समान चला आ रहा है' कि मर्यादामार्गीय जीव को मोक्ष रूपी मर्यादामार्गीय फल और पुष्टिमार्गीय जीव को स्व लीला सुखानुभव रुपी पुष्टिमार्गीय फल प्रभु देते हैं । उपरान्त 'पुष्टिमार्गीय जीव को पुष्टिमार्गीय मोक्ष उपवासादि साधन बिना 'भगवत्कृपा से प्राप्त होता है ।

सूत्र भाष्य- इस सूत्र का आशय इस प्रकार है, जीव के द्वारा साधन कराकर शनैः शनैः इसको CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy स्वकृपा मात्र से जीव को मोक्ष देने की इच्छा यह मर्यादामार्गी रीति और शास्त्रोक्त साधन कराये बिना

मोक्ष देने की प्रभु की इच्छा यह पुष्टिमार्गीय रीति, मूलेच्छानुसार यह रीति एक समान चली आ रही है और यह ठीक है। यही सूत्रकार ने इस सूत्र में कहा है (सृति) अर्थात् (संसृति) अर्थात् संसार और संसार इसका नाम जो भगवान् जीवों को अपनी अलग की अविद्या द्वारा अहन्ता और ममता के फंदे में डालते हैं। इसका (उपक्रम) अर्थात् प्रारम्भ,वहां से लेकर मुक्ति पर्यन्त ऊपर (जो दो मर्यादामार्गीय और पुष्टिमार्गीय) रीतियां जो वर्णित की गई जो हमेशा से चली आ रही है, बीच में थोड़ा भी इसमें अन्तर नहीं आता है। यही प्रमाण (अनुपोष्य) अर्थात् उपवासादि व्रतरूपी साधन किये नहीं हो इस प्रकार फिर अपनी कृपा से पुष्टिमार्ग में अर्थात् पुष्टिमार्गीय जीवों को प्रभु मोक्ष का दान करते है, यह रीति भी अखण्ड एक रस चली आती है। यही (उपपोषण) अर्थात् उपवास का अर्थ केवल उपवास नहीं, परन्तु मोक्ष प्राप्त करने में आने वाले सभी साधन इस प्रकार करना।

'**टिप्पणी-** संस्कृति में (लक्षण) और (उपलक्षण) ये दो पारिभाषिक शब्द है। जब एक शब्द का जो मुख्य अर्थ होता है वही विवक्षित हो तब(लक्षण) और मुख्य अर्थ इस प्रकार के सभी विवक्षित हो तब (उपलक्षण) दृष्टान्त- एक समय एक स्थान पर खुले में दही पड़ा था, एक बड़े मनुष्य ने एक छोटे लड़के से कहा कि कौवे आकर दही में मुंह नहीं डाले इसका ध्यान रखना, लड़का कौवा आये उनको उड़ाने लगा, परन्तु कुत्ते आकर दही चाटने लगे, उनका इसने कुछ भी नहीं किया, दही सब समाप्त हो गया, बड़ा आदमी पुनः आया और देखता है सो दही नहीं था, तब लड़के से कहता है कि अरे, इस दही का ध्यान क्यों नहीं रखा तब यह कहता है कि तुमने कौवे उड़ाने को कहा था नहीं हि कुत्तों को हटाने का नहीं कहा, लड़के ने 'लक्षण' का आश्रय लिया, परन्तु बड़े आदमी ने (उपलक्षण) का आश्रय लेकर कहा, वह इस तरह कहना चाहता था कि दही खराब करने वाले प्रत्येक कौवे, कुत्ते, बिलाव आदि को दूर रखना, इस प्रकार यहां (उपोषण) अर्थात् केवल उपवास नहीं, परन्तु उपवास जैसे प्रत्येक मोक्ष साधन हैं।

यहां प्रसंग पैदा होने पर बीच में यह बात कही, अब चालु विषय को प्रारम्भ करते हैं। 'सोऽध्यक्षे' इस सूत्र में पुष्टिमार्गी जीव के वाणी आदि का लय भगवान् में ही होता है। ऐसा कहा है। उसके पीछे 'भूतेषुतच्छ्रुतेः' इस सूत्र में मर्यादामार्गीय जीव की वाणी आदि का लय पंचमहाभूत में होता है ऐसा कहा है, 'अब सूत्रकार एक नयी बात का निर्णय करते है, और यह इस प्रकार है, आर्तभाग-याज्ञवल्क्य-संवाद में आर्तभाग ने प्रश्न किया है कि जीव की वाणी आदि अग्नि में लीन हो गयी पीछे जीव कहां रहता है? परन्तु इस प्रकार नहीं कर आर्तभाग का हाथ पकड़कर एक ओर लेकर कोई विचार कर अपना आशय, दूसरों को प्रकट नहीं किया परन्तु कर्म ही बात की, यह किसलिये, इस प्रकार कोई प्रश्न करे उसके उत्तर में इस बात का रहस्य नीचे की तरह प्रकट करता है।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

## तदापीतेः संसारव्यपदेशात् ।४।२।८।

सूत्रार्थ- जब जीव को लीला सुखानुभव होता है तब मर्यादामार्गीय मुक्ति भी इसको संसार जैसी नीरस और तुच्छ लगती है, अर्थात् ऐसी मुक्ति भी संसार ही कही जाती है ।

सूत्रभाष्य- जब नित्य लीला में प्रवेश मिलने के पश्चात् भगवल्लीला सुख का अनुभव जीव को जो होता है वह पुष्टिमार्गीय मोक्ष, इस स्थिति में रहे जीव को मर्यादा मार्गीय मोक्ष संसार रूप नहीं, फिर भी इससे भगवद् भजनानन्दानुभव नहीं है इसलिये संसार जैसा, नीरस और तुच्छ लगता है, इसलिये इसको संसार ही कहा जाता है । इसलिये इस बात को ध्यान देकर (सूत्रकार भी) मर्यादामार्गी मोक्ष को संसार ही कहता हैं । इसलिये ही श्रीभागवत में श्रीमहादेव का वचन है कि **'नारायणपराः सर्वे न कुतश्चन बिभ्यति। स्वर्गापवर्ग नरकेष्वपि तुल्यार्थ दर्शिनः।।'** अर्थात् नारायण को भजने वाले सभी जीव किसी से भी नहीं डरते, ये स्वर्ग, नरक आदि में समदर्शी होते है, और श्रीमद्भगवद् गीता में भी कहा है कि **'देवान् देवयजोयान्ति मद्भक्ता यान्तिमामपि।।'** अर्थात् देवों को भजने वाले देवों को प्राप्त करते हैं और भगवान् को भजने वाले भगवान् को प्राप्त करते हैं और इस श्रीभगवद् गीता वाक्य में मर्यादामार्गीय भगवत् प्राप्ति को अन्य देव की प्राप्ति के समान कहा गया है ।

'जब सिद्धान्ती ने मर्यादामार्गीय मुक्ति को इतनी नीची बता दी तब पूर्वपक्षी कहता है कि भाई, पुष्टिमार्ग की दृष्टि में जो मर्यादामार्गीय मुक्ति संसार जैसी तुच्छ हो तो जिस तरह संसार त्याज्य है उसी भांति मर्यादामार्गीय मुक्ति भी त्याज्य बन जायेगी तो फिर इसको शास्त्र में एक पुरुषार्थ अर्थात् इष्ट के समान निरुपण है इसका क्या ?(इस प्रकार त्याज्य वस्तु को श्रुति इष्ट की तरह निरुपित करती है)।तो श्रुति की यह एक प्रकार की वंचकता है ऐसा हो जायेगा (और श्रुति इस प्रकार नहीं करें) अर्थात् इस तरह के वाक्य वस्तु का यथा स्थित निरूपण नहीं करते, परन्तु इसका कवियों की तरह थोड़ा बढ़ा चढ़ाकर वर्णन करते हैं ऐसा मानना पड़ता है । 'पूर्व पक्षी की इस प्रकार की शंका के समाधानार्थ सिद्धान्ती सूत्रकार कहते हैं कि-

## सूक्ष्मं प्रमाणतश्च तथोपलब्धेः।४।२।९।

सूत्रार्थ- पुष्टिमार्ग की बात को समझना सहज नहीं है, (पुष्टिमार्ग की बातों की दुर्ज्ञेयता का)इस प्रकार का निरूपण **'य तो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा ह '** अर्थात् पुष्टिमार्गीय तत्व ऐसा है कि जिसको बुद्धि से नहीं सोचा जा सकता और नहीं शब्दों से वर्णन किया जा सका है इस प्रकार श्रुति में है, अर्थात् अपने को 'पुष्टिमार्ग की बातों की दुर्ज्ञेयता ध्यान में आती है ।

पुष्टिमार्गीय बात सूक्ष्मता से युक्त है,अर्थात् आसानी से समझने जैसी नहीं है, पुष्टिमर्यादा की स्थिति पार करने के पीछे (भगवत्कृपा) जब (जीव)पुष्टि, पुष्टि क्षेत्र में प्रवेश करता है तब इस जीव को जब
CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy
इस तरह की पुष्टि पुष्टिमार्गीय विषयों का साक्षात् अनुभव होता है तब इस संबंध में समझा जा सकता

है, नहीं इतर, अर्थात् अपनी कल्पना से या दूसरे के कहने से, यह समझी जा सकती है, और पुष्टि पुष्टिमार्गीय क्षेत्र में प्रवेश तो अति कठिन है अर्थात् भगवान् की कृपा बिना दूसरे साधनों द्वारा यह प्राप्त नहीं होती है। इस तरह के पुष्टि पुष्टिमार्गीय भक्तों के अतिरिक्त जीवों के लिये तो मुक्ति तो परमफल है, कारण कि संसारी लोक जिस तरह स्वर्ग की इच्छा रखते हैं उसी तरह यह लोक मोक्ष की कामना रखते है। '**टिप्पणी-**'पुष्टिमर्यादा (और) पुष्टि ये दो पारिभाषिक शब्दों को समझने के लिये इस अधिकरण के अन्त में परिभाषा बतायी गयी है। श्रुति की वंचकता तो तब ही कहलाती है कि जब श्रुति में कहा फल जीव को मिले ही नहीं, इस प्रकार नहीं हो तो, अर्थात् उत्तमाधिकारी की दृष्टि से ही जो अनिष्ट है उसको (हीनाधिकारियों) को दृष्टि समक्ष रखकर समझ पूर्वक श्रुति, इष्ट बताती हो और इतने मात्र से ही उसके ऊपर वंचकता का आरोप लगता है तो स्वर्गादि कर्ममार्गीय फल या 'जो ज्ञानामार्गीय दृष्टि से सर्वथा अनिष्ट है। इसका निरुपण करने वाली श्रुति भाग पर भी वंचकता का आरोप लगेगा या 'श्रुति वंचकता करती है इस तरह तो तब ही कहलाता है कि जब उन-उन अधिकारी के लिये कहे फल उन उन अधिकारी, श्रुति में कहे साधनों को ठीक करे तो उन उन को भी उनका फल मिले। फल अमुक मिलता है, तब फिर श्रुति की वंचकता क्या? अब किसके किस तरह के फल के लिये इच्छा जागे, इसका आधार तो इसके स्वभाव के ऊपर है इसलिये श्रुति ने मोक्ष का इष्ट वस्तु के समान वर्णन किया है इसमें अयोग्य कुछ भी नहीं। अब पुष्टिमार्गीय बात समझना सहज नहीं है यह बात कहां से ज्ञात हुई? इस तरह कोई प्रश्न करे तो इसके उत्तर में सूत्रकार (प्रमाणतः) आदि श्रुति और ये एक '**यतोवाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चन।।**' अर्थात् पुष्टिमार्गीय तत्व ऐसा है कि जहां वचन तथा मन की गति नहीं पहुंचती तदुपरान्त यह पुष्टिमार्गीय परमतत्व परब्रह्म परमात्मा उनके आनन्द का जिसको अनुभव हुआ है उसको किसे से डर नहीं रहता इस प्रकार और दूसरा, '**एतं ह व न तपति किमहं साधु नाकरवं किम हं पापमकरवम्**' अर्थात् इस प्रकार परब्रह्म परमात्मा के स्वरूपानन्द का जिसको अनुभव है उसके पश्चात् यह संताप नहीं रहता कि यह करने का मैंने नहीं किया और नहीं करने का किया है। इस प्रकार है, इन दो वाक्यों में प्रथम वाक्य है उसके पूर्वार्द्ध में ऐसा कहा कि ब्रह्म का ज्ञान नहीं हो सकता है और इसके उत्तरार्द्ध में कहा है कि इसका ज्ञान हो सकता है। इसका मेल तभी तो बैठ सकता है कि जिनके लिये ब्रह्म सर्वथा अज्ञेय नहीं परन्तु कठिनाई से ज्ञेय है। ऐसा माने, इस प्रकार जो मानिये तो पूर्वार्द्ध में कहना कि ब्रह्म का ज्ञान नहीं हो सकता है और उत्तरार्द्ध में कहना कि हो सकता है, इन दोनों बातों का विरोध नित्य है इसलिये धर्मी अर्थात् वस्तु उसके स्वरूप का निरूपण करने वाले परम प्रमाण जो श्रुति उसके द्वारा ही हम जान सकते है कि पुष्टिमार्गीय तत्व जानना कठिन है। इसके सूत्र में 'प्रमाणतश्च' इस अंश में समुच्चय वाचक (च) शब्द का उपयोग किया है उसका आशय यह है कि केवल श्रुति द्वारा नहीं, परन्तु यह पुष्टिमार्गीय तत्व का जिसको अनुभव है उस तरह के लोगों के अनुभव ज्ञान भी मालुम पड़ता है कि पुष्टिमार्गीय तत्व समझना कठिन है।

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

अब ब्रह्म दुर्ज्ञेय है, वस्तुतः अज्ञेय नहीं, अर्थात् अति कठिनता से भी इसको जिन्होंने देखा है वे उस ब्रह्मज्ञान मार्ग का दूसरों को उपदेश करते है, उसी तरह पुष्टिमार्गीय ज्ञान जिसको प्राप्त हुआ है उस तरह के लोक पुष्टिमार्गीय तत्व का उपदेश करते हो, ऐसा कहीं भी दिखाई भी नहीं पड़ता, अर्थात् पुष्टिमार्गीय तत्व दुर्ज्ञेय है ऐसा कहना और मानना ठीक नहीं, इस प्रकार की आशंका का उत्तर इस सूत्र में सूत्रकार देते हैं ।

## नोपमर्देनातः।४।२।१०।

सूत्रार्थ- 'शुद्ध पुष्टिमार्गीय जीव जिसको शुद्ध पुष्टिमार्गीय तत्व का साक्षात् अनुभव होता है, उसकी दो दशाएँ होती है, भगवद् वियोग और भगवत्संयोग, भगवद् वियोग में वियोगजन्यदुःख इतना उत्कट होता है कि जीव को दूसरा कुछ भी नहीं सूझता अर्थात् (यह उपदेश) दे नहीं सकता, (भगवत्संयोग में भगवत्सेवाग्रस्त होने से इस तरह) नहीं करता ।

सूत्रभाष्य-(दूसरे को उपदेश देने का कार्य तभी संभव हो सकता है जब शुद्ध पुष्टिमार्गीय जीवों के मन में) ब्रह्म ज्ञानी की जिस प्रकार स्वस्थता हो परन्तु उस तरह के जीवों के इस प्रकार की स्वस्थता नहीं होती है । कारण कि इनकी भगवद् वियोग और भगवद् संयोग में दो ही दशा होती है । तीसरी नहीं । अब पहली जो भगवद् वियोगास्थिति उसमें उनको विरह वेदना इतनी उत्कट होती है कि ये भाव के अतिरिक्त दूसरे सर्व भाव या विचार वस्तुतः दब जाते है । अर्थात दूसरे को उपदेश देना कैसे संभव हो ?
और भगवद् संयोग स्थिति में परमानंद स्वरूप प्रभु अपने सामने प्रकट होते हैं (और ये स्वरूप की सेवा आदि कार्यों में इस प्रकार के जीव इतने ग्रस्त रहते है कि) इसको लेकर दूसरे को उपदेश देने का समय नहीं है, 'इस समय इसका विचार नहीं, कारण कि जैसे प्रभु सामने है, प्रभु का अनादर करके, दूसरे को उपदेश देना कैसे संभव ?

अब, कोई इस तरह आशंका करे कि **'रसं ह्येवायं लब्ध्वा आनन्दी भवति'** अर्थात् भगवान् रस रूप है और रसस्वरूप इन भगवान् को प्राप्त कर जीव आनन्दरूप बन जाता है । इस तरह आरम्भ कर श्रुति में कहा है कि **'एष ह्येवानन्दंयाति'** अर्थात् ये भगवान् ही आनन्द देते हैं, अर्थात् इस प्रकार जिसको आनन्द प्राप्त हुआ है उसको दुःसह विरह का दुःख संभव ही कैसे ? कारण कि आनन्द नहीं हो वहां तक ही इस प्रकार दुःख संभव, और जहां आनन्द हो वहां दुःख के लिये कारण ही नहीं होता, और दुःख के लिये जो कारण उपस्थित हो तो आनन्द है इस प्रकार कहा ही कैसे जा सकता ? अर्थात् इस तरह की आशंका के समाधानार्थ सूत्रकार कहते हैं कि-

## अस्यैव चोपपत्तेरूष्मा।४।२।११

सूत्रार्थ- (यह जो विरह जन्य) दुःख (वह तो) इस प्रभु के कारण ही है, और यह (बात फिर)

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

सहेतुक है ।

सूत्रभाष्य- यह विरहताप अर्थात् विरह जन्य दुःख जो आनन्दरूप और रस रूप भगवान् के ही कारण है । इस तरह कैसे ? इस प्रकार कोई प्रश्न करे तो इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि यह बात सहेतुक है, भगवान् का विरह तो समग्र विश्व को है, परन्तु भगवान् के विरह का भान, यह भगवत्प्राप्ति यह सब तो इनको ही संभव है, जिसके हृदय में स्थायिभावात्मक रसरूप प्रभु प्रकट हुए हो परन्तु जिसके हृदय में इस प्रकार का स्थायी भावात्मक रसरूप में प्रभु प्रकट हुए हों उसको विरह जन्य दुःख इन रसात्मक प्रभु के कारण ही है इस प्रकार निर्णय प्राप्त होता है ।

'**टिप्पणी-** अन्वय व्यतिरेक सिद्धान्त की समझ इस अधिकरण के अन्त में दी गयी है । इस तत्व का स्वरूप ही इस प्रकार का यह विरह जन्य दुःख वस्तु स्थिति से दुःख रूप नहीं, परन्तु रसरूप है (परन्तु) यह बात अनुभव से ही समझी जा सकती है । केवल बातों से नहीं ।

## प्रतिषेधादिति चेन्न शारीरात्।४।२।१२।

सूत्रार्थ- 'श्रुति में जिसको भगवत्प्राप्ति हुई है उसको दुःख' नहीं 'होता ऐसा कहा है, तो (इसका उत्तर यह है कि यह शंका ठीक) नहीं, कारण कि 'जिस दुःख का श्रुति में निषेध है वह शारीरिक दुःख का विषय है, नहीं कि रसात्मक आध्यात्मिक या आधिदैविक दुःख का ।

सूत्रभाष्य- '**न पश्यो मृत्युं पश्यति, न रोगं नोत दुःखताम्**' अर्थात् जिसको भगवद् दर्शन हुवे हैं । ये भाव के अतिरिक्त दूसरे सभी भाव या विचार वस्तुतः दब जाते हैं । अर्थात् दूसरे उपदेश देना कैसे संभव ? और भगवद् संयोग स्थिति में परमानंद स्वरूप प्रभु उसको मृत्यु, रोग या दुःख का अनुभव नहीं होता, इस श्रुति वाक्य में जिसको भगवत्प्राप्ति हुई है उसको दुःख नहीं होता है । ऐसा कहा है- इस प्रकार कोई आशंका करे तो 'इस आशंका के उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि इस प्रकार की आशंका ठीक नहीं, कारण कि (जिस दुःख का श्रुति में निषेध है वह दुःख आध्यात्मिक या आधिदैविक नहीं, परन्तु) शारीरिक है । अर्थात् दुःख कर्मजनित है (नही कि स्नेह जनित) श्रुति में इस प्रकार के शारीरिक दुःख का ही निषेध है, इसलिये ऊपर की आशंका ठीक नहीं। अर्थात् (कितने ही लोकों का कहना है कि लीला में) दुःख होने से लीला भी कर्म का फल है यह बात भी ठीक नहीं है, 'कारण कि यह दुःख वस्तुतः दुःख रूप नहीं, परन्तु रसरुप है । कारण कि लौकिक दुःख कर्मजन्य है, 'अलौकिक दुःख कर्मजन्य नहीं ।

## स्पष्टोह्येकेषाम् ।४।२।१३।

सूत्रार्थ- एकशाखा वाले स्पष्ट रीति से कहते हैं 'कि भगवत्प्राप्ति के पश्चात दुःख जैसी वस्तु नहीं रहती है ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

सूत्रभाष्य– एक शाखा वाले भगवत्स्वरूप प्राप्ति के पश्चात दुःख का नाम निशान भी नहीं रहता इस तरह स्पष्ट रीति से कहते हैं, '**रसो वै सः रसं ह्येवायं लब्ध्वा आनन्दी भवति । को ह्येव अन्यात् कः प्राण्याद्, यदेष आकाश आनन्दो न स्याद् । एषहि एवानन्दं याति।।**' अर्थात् ये भगवान् रस रूप है, यह रसरूप भगवान् को प्राप्त करने के पश्चात् ही जीव आनन्दरूप बनता है, जो यह विशाल आनन्द जैसी वस्तु नहीं हो तो कौन श्वास ले सके और कौन जी सके ? आनन्द रूप यह परमात्मा है। सभी को आनन्द देता है । इस श्रुति वाक्य में स्पष्ट कहा गया है कि रसात्मक प्रभु प्राप्त हो तो जीव आनन्दपूर्ण हो, और यह प्रभु को जीवनदान अर्पण करने वाला कहा है तथा जो मरण की संभावना नहीं हो तो प्रभु को जीवन अर्पण करने वाले का श्रुति किसलिये वर्णन करे ? (इसलिये, इस प्रभु प्राप्ति के पश्चात् कोई ऐसी परिस्थिति अवश्य पैदा होती है कि जिससे जीना कठिन हो जाय, और ये परिस्थिति नीचे की तरह पैदा होती है)।

रसानुभव पूर्ण तब ही होता है जब संयोग और वियोग दोनों का अनुभव होता है, केवल एक संयोग से केवल एक वियोग से नहीं, अब वियोग के अन्दर जो तापानुभव होता है वह इतना उत्कट होता है कि इसके सामने कोई नहीं ठहर सकता है, और प्राण भी न ठहरे, 'और दशमी अवस्था अर्थात् मृत्यु होती है । जो इस समय रसात्मक प्रभु इन प्राण को टिका रखने के लिये हृदय में विराजमान नहीं हो, और यही बात स्पष्ट करने के लिये श्रुति में **को ह्येव अन्यात्** आदि कहा गया है । इस वाक्य का अर्थ है कि उस समय प्रभु विराजते नहीं तो दूसरा कौन इस तरह जीव को मिला सके ? उत्तर में, कोई नहीं, यहां जो (अन्यात्) शब्द प्रयुक्त किया है वह (अन्) श्वास लेना जीना अथा जिलाना 'यह धातु का रूप है इस वाक्य में (क) यह सामान्य, अर्थात् सभी किसी को लागु होने वाला शब्द यह बताने के लिये काम में लिया है कि इस तरह के विरह ताप से तप्त जीव को बचाने के लिये प्रभु के अतिरिक्त दूसरा कोई समर्थ नहीं, इसके पीछे युक्ति युक्तत्व बोधक जो (हि) शब्द का प्रयोग किया है यह बताने के लिये अक्षर ब्रह्म के गणित आनन्द से श्रेष्ठ हुवा अगिणत जो पूर्णानन्द वह स्वयं को हुआ भी है ऐसा भान होने से जो ताप होता है और इस ताप के परिणाम में जो मृत्यु उपस्थित होती है उसको रोकने की शक्ति प्रभु के अतिरिक्त दूसरे किसी में नहीं है यह बात सर्वथा युत्तियुक्त है । इसके पीछे इस वाक्य में 'एवं' शब्द का प्रयोग है वह यह बताने के लिये कि इस तरह के विरह ताप से तप्त मरण शरण' जीव को बचाना ये प्रभु का अति आवश्यक धर्म है । 'अर्थात् ऐसी परिस्थिति में जिसका हृदय द्रवित नहीं होवे वह पुष्टि प्रभु कैसा? ऐसी स्थिति में जो इनका सर्व सामर्थ्य काम में नहीं आवे तो यह सामर्थ्य भी किस काम का? इसके पीछे इस वाक्य में (आनन्द) शब्द का प्रयोग किया है वह इस सूचन के लिये कि यह विरह ताप तापात्मक होने पर भी रसात्मक है । '**टिप्पणी–** खूब भूख लगाना यह अच्छे स्वास्थ्य का नहीं, किन्तु संपूर्ण अच्छे स्वास्थ्य का चिह्न है । इस समय जो बकवाद, गुणगान आदि सहज होती है वह भी रसात्मक धर्म है। इसके पश्चात् यह आनन्दरूप को (आकाश) कहा है इसके लिये (यह असह्य

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

विरह ताप से तप्त दशा में जीव को) अत्यन्त क्लेश को लेकर ऐसा भाव पैदा होता है कि वर्षा के ये घिरे मेघ के समान प्रभु अब तो विस्मृत हो जावें तो अच्छा, परन्तु ऐसा होना अशक्य है, 'कारण कि बर्तन में कोई चीज भरी हो उसको खाली किया जा सकता है, परन्तु खाली हुए बर्तन के अन्दर रही जगह वह किस प्रकार दूर की जा सकती है ? 'यह विरह ताप जब पराकाष्ठा पर पहुंचे उस समय प्रकट होकर इन प्रभु के अतिरिक्त, परस्पर संभाषण आलिंगन आदि द्वारा स्वरूपानन्द का दान कर दूसरा कौन ऐसे जीव को जीवित रखे, अर्थात् पूर्वताप दूरकर आनन्दपूर्ण बनावे ? **'रस ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति'** इस वाक्य में 'एवं शब्द प्रयोजित किया है वह इस तरह बताता है कि भगवत्प्राप्ति ही आनन्द दे सकती है, दूसरा कोई नहीं, इस भांति भगवत्प्राप्ति के अतिरिक्त दूसरे सभी की आनन्ददान हेतुता में मना किया ऐसा होने पर भी इसका यह कथन और यह भी नकारात्मक प्रकार, और ये भी (अन्यात्) यह सामान्य प्रकार और 'प्राण्यात्' यह विशेष प्रकार दो बार आये प्रसंग में प्रभु ही जिलाने वाले ऐसा जो कहा वह इससे समझा जा सकता है कि इस खण्ड में श्रुति विरह दशा की परिस्थिति का ही निरूपण कर रही है । जो इस तरह नहीं हो, जो मरण की संभावना न हों तो जिलाने की बात बीच में लाने की आवश्यकता ही क्यों की? अर्थात् इस वाक्य का अर्थ ऐसा विरह ताप से तप्त जीव किस प्रकार जीवित रह सके ?

## स्मर्यते च।४।।२।१४।

सूत्रार्थ- और यह स्मृति ग्रन्थ विशेष (श्रीभागवत्) में भी कहीं गयी है ।

सूत्रभाष्य- भगवद् विरह भाव मरणजनक है, इस परिस्थिति में भगवान् ही जीवित रखते हैं, यह भगवद् भाव ब्रह्माजी आदि के लिये भी प्राप्त करना कठिन है आदि प्रसंग श्री भागवत में नीचे के श्लोक में कहा गया है ।**'ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्त दैहिकाः। ये त्यक्त लोक धर्माश्च मदर्थे तान् बिभर्म्यहम्।।'** (भाग १०।४३।४) अर्थात् इन गोपियों का मन केवल मेरे में ही है, ये मेरे लिये ही जी रही है और मेरे विरह में इन्होंने खाना पीना, नींद लेना आदि देह धर्मो को भी छोड़ दिया है । इस भांति इन्होंने मेरे खातिर सभी लोक संबंध तोड़ डाले हैं उस प्रकार के जीवों का भरण पोषण मैं ही करता हूं। इस प्रकार आरम्भ कर **'धारयन्त्यति कृच्छ्रेण प्रायः प्राणान् कथंचन'** (भाग१०।४३।६) अर्थात् गोपियां भाग्य से कठिनाई से अपने प्राण रख रही है । इस प्रकार (अन्त में) भगवान् के विरह से तप्त भक्तों के विषय में कहा है और उद्धवजी भी 'श्री गोपीजनों की स्तुति करते हुए कहते है कि' **एताः परं तनुभृतो भुवि गोप वध्वो गोविन्द एव निखिलात्मनि रुढभावाः। वाच्छन्ति यद भवभियो मुनयोवयं चकिं ब्रह्म जन्मभिरनन्तकथारसस्य' ( भाग १०।४७।५८ )** अर्थात् वास्तव में जीवन जीना आता हो तो इन गोपाङ्गनाओं के ही, कारण कि ये चराचर समग्र के आत्मा जो भगवान् उनमें में इतना उत्कट भाव इनका है । ये भाव तो इतना उत्कट है कि संसार से पीड़ित ज्ञानी मुनियों और हम भक्त इनको चाह रहे हैं । प्रभु की कथा में रस पड़ने के पश्चात् इसको आगे एक बार ब्रह्म को जन्ममिला

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

उसका भी क्या मूल्य? इन वचनों द्वारा अपने को जानने को मिलता है कि विरह रस जीवों को भगवान् ही जीवित रखते है, यह भगवद् भाव की अधिकतर ज्ञानी और भक्त भी मांग कर रहे हैं, और ये भगवद् भाव प्राप्त करना कठिन है ।

अब कोई आशंका करे कि रसात्मक प्रभु बाहर और भीतर प्रकट होते हैं और ये प्रभु अदृश्य होने पर विरह भावना, ये विरह को लेकर मन का ताप बढ़ता है और ये इतना सब बढ़ता है कि जीना कठिन हो जाय, इस परिस्थिति में प्रभु जीवन को टिकाते हैं और भाव को ओर उत्कट बनाते हैं, पीछे स्वयं प्रकट होकर और संपूर्ण स्वरूपान्द का दान करते हैं, ऐसा लोक में तो क्या ? वैकुण्ठ में भी नहीं दिखायी पड़ता है । सुनने में भी आता नहीं ? इसके उत्तर में सूत्रकार कहते है कि-

## तानि परे तथा ह्याह।४।२।१५।

सूत्रार्थ- इन सभी विषयों के (वैकुण्ठ से भी) पर जो (गोकुल जहां है) और वेद इस प्रकार कहते हैं ।

सूत्रभाष्य- इन ऊपर वर्णित विषयों पर अर्थात् प्रकृतिकाल आदि से पर और वैकुण्ठ से भी श्रेष्ठ जो श्री गोकुल वहां ही है, अब इसके लिये प्रमाण बताते हुए कहते हैं कि श्रुति अर्थात् वेद में इस प्रकार कहा है, ऋग्ववेद में यह नीचे बतायी ऋचा है ' **ता वां वास्तूनि उश्मसि गमध्यै, यत्रगावो भूरि शृंगा अयासः।अत्राह तदुरुगायस्य वृणः परमं पदमवभाति भूरि।**' (इस ऋचा का अर्थ इस प्रकार है) 'ता' अर्थात् यह, वाम् अर्थात् तुमदो, अर्थात् भगवान् और भगवान् का अन्तरंग भक्त, उनके संबंधी जो वास्तुनि अर्थात् वस्तुएं वे गमध्यै अर्थात् प्राप्त करने '**उश्मसि**' अर्थात् हम इच्छा रखते हैं । ये वस्तुएं कौन सी ? इस प्रकार के प्रश्न का उत्तर देने में जो गूढ संबंध है उसको श्रुति स्पष्ट करती है । 'यत्र' अर्थात् जो श्री गोकुल में (गावः) अर्थात् गाये और भूरिशृङ्गा अर्थात् अनेक सींग वाले हिरण आदि जाति के प्राणी निवास करते हैं । ये प्राणी (अयास) परम कल्याणकारी है । तद् अर्थात् ये इस प्रकार के गुण वाले उरुगायस्य अर्थात् सर्वत्र जिसके गुणगान हो रहे हैं उस प्रकार के जो भगवान् उनका गोपियां इस प्रकार के प्रभु के गुणगान सतत् कर रही है अर्थात् प्रभु इनकी और इनके अनुसरण करने वाले दूसरे भक्तों की इच्छा सदा परिपूर्ण कर रहे हैं । इसलिये तो यहां इनके वृष्णः (वृषन् का षष्ठी एक वचन) इस भांति वर्णन किया है । इसका परमं अर्थात् प्रकृतिकाल आदि से पर, पदं अर्थात् स्थान, भगवान् का स्थान सामान्य रीति से वैकुण्ठ है परन्तु यह गोकुल उस वैकुंठ से भी श्रेष्ठ है, इसलिये भी इसको 'परमपद' कहा है । यह अत्र अर्थात् यहां पृथ्वी पर (अवभाति) अर्थात् प्रकाश कर रहा है फिर भी श्रुति ने इस स्थान का दर्शन नहीं होने इसको लेकर जो दुःख होता है । (अह) शब्द से व्यक्त किया गया है। अथवा उरु गाय और वृषा इस प्रकार दो विशेषण है इसका आशय एक दूसरा भी है । (प्रभु के गुणगान तो सर्वत्र होते हैं, परन्तु प्रभुकृत सुखदान तो केवल भक्तों के लिये है।) इस स्थान पर (भूरि) कहा है इसलिये कि यह श्रीगोकुल अर्थात् इसके आसपास का प्रदेश जो व्रज उसमें श्रीयमुनाजी है उसका सुन्दर रेतीला प्रदेश है, वहां उपवन है, निकुंज है, गुफाएं है, रम्यस्थल है, श्री

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

गिरिराजजी आदि आदि, अर्थात् ऐसा जो सुन्दर स्थान भूतल पर विराजित हैं, वहां की वस्तुओं की हम को इच्छा है, ऐसा श्रुति का आशय है। सूत्र में तानि के बजाय (ते) कहना चाहिए कारण कि-पदार्थ यह नर जाति है फिर भी जो (तानि) से नान्यतर प्रयोग किया वह विषय वाक्य जो (ता वास्तूनि) आदि उसके दृष्टि के सामने रखकर किया है । सूत्र में युक्ति युक्तित्ववाची (हि) शब्द प्रयुक्त किया है वह यह बतलाने के लिये कि भगवत्संबंधी पदार्थ जहां होते हैं भगवान् वहां ही प्रकट होते है ।

'**टिप्पणी-** इस अधिकरण में 'पुष्टिमर्यादा' और पुष्टि-पुष्टि ये दो परिभाषिक शब्द आते हैं। इसका निर्णय निम्नानुसार है । भारतीय तत्व ज्ञान में पुष्टि, प्रवाह और मर्यादा इन तीन शब्दों के विशिष्ट अर्थ की देन श्रीवल्लभाचार्य की है । जगत् के जीवों को श्रीवल्लभाचार्य ने तीन विशिष्ट वर्ग दिये हैं। इनको समझने के लिये श्रीवल्लभाचार्य ने जो 'पुष्टि प्रवाह मर्यादा भेद' नाम का एक प्रकरण ग्रन्थ भी प्रकट किया है । अपने दुर्भाग्य के कारण ये ग्रन्थ अपने को संपूर्ण प्राप्त नहीं है, इस तरह फिर भी जो अंश विद्यमान है वह इस विषय पर बहुत प्रकाश डालता है । जो जीव मनुष्य देहापन्न है फिर भी जिसकी देह और देह के सुख के अतिरिक्त दूसरा ध्यान नहीं, वे सभी प्रवाही जीव, जिसका देह के पश्चात् आत्मा का ध्यान है और आत्मसुख ये ही सच्चा और शाश्वत सुख है इस प्रकार जो समझते हैं वे मर्यादा जीव, और जिसके आत्मा उपरान्त परमात्मा का भी ध्यान है और परमात्मा के सुख में ही अपना सच्चा सुख रहता है इस प्रकार जिसका पक्का निश्चय है वे पुष्टि जीव, प्रावाहिक जीवों का वर्तन केवल अपने अपने साधनानुसार अपने अपने इष्ट फल प्राप्त करना हैं । पुष्टि जीवियों को तो स्वतः सुख का विचार नहीं होता, इन्होंने अपना समग्र जीवन परमात्मा को समर्पित कर दिया है, परमात्मा के सुख में ही अपना सुख मानते हैं । ये किसी का विरोध नहीं करते, नीति मर्यादा में रहकर दूसरे को सुखी करने में ये तत्पर रहते हैं । ये कर्तव्य प्रभु की प्रसन्नता के अर्थ करते हैं । मर्यादा जीव दो प्रकार के होते है, एक शुद्ध और पुष्टिमर्यादा जीव वे जिसको तत्कृत साधन सामने देखे बिना मोक्षपंर्यत का सुख प्रभु स्वयं ही कृपा कर देते हैं, परन्तु इससे आगे बढ़कर स्वरूपानन्द का सुख इसको नहीं देते पुष्टि पुष्टिजीव वे जिसको प्रभु साक्षात् स्वरूपानन्द का भी दान करते हैं । संयोग सुख वियोग दुःख आदि का इस प्रकार के जीवों को अनुभव होता है । (२) '**टिप्पणी-** अन्वय व्यतिरेक के सिद्धांत द्वारा दो वस्तुओं के मध्य कार्य कारण भाव का निर्णय किया जाता है, मिट्टी ये घट बनाता है ये अन्वय और मिट्टी नहीं हो तो घड़ा नहीं बनता है, यह व्यतिरेक इसलिये मिट्टी यह कारण बनता है और घड़ा यह कार्य, प्रस्तुत प्रसंग में विरह तो सभी को है परन्तु विरहजन्य ताप सभी को नहीं होता । अब जिसके हृदय में रसात्मक प्रभु प्रकट हुए हो, जिसके हृदय में रसात्मक प्रभु नहीं प्रकट हुए हो, उसको विरहजन्य ताप नहीं होता है। इसलिये रसात्मक प्रभु का प्राकट्य इस कारण और विरहजन्य ताप ये कार्य होते हैं ।

**अविभागाधिकरण-**

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

भगवत्लीला नित्य है अर्थात् लीलास्थ जीवों को तो भगवद् दर्शन नित्य होते हैं परन्तु भगवान्

किसी जीव के ऊपर अचिन्त्य कृपा होवे और इन जीवों ने साधन नहीं किया हो फिर भी प्रभु अपनी कृपा से इन जीवों को लीला में तो जाते हैं, अब इस तरह का जीव लीला में नित्य रहे या उसको लीला के दर्शन कराकर प्रभु इसको पुनः निकाल दें ? इस प्रकार का प्रश्न पैदा होता है इस अंग का विचार करते हुए अपने को इस तरह लगता है कि यह कृपा तो प्रभु के मन की तरंग मात्र है, और तरंग का क्या भरोसा? अर्थात् लीला के दर्शन का निरुपण करते हैं ।

## अविभागो वचनात्।४।२।१६।

सूत्रार्थ- (लीला में ले जाने के पश्चात् प्रभु किसी को इससे) अलग नहीं करते, कारण कि वेद में यह बात कही गयी है ।

सूत्रभाष्य- 'इस भांति लीला में, जिसका प्रवेश हुआ उसको वहां से पुनः निकालते नहीं क्यों ? 'तो इसका उत्तर यह है कि' इस प्रकार का शास्त्र में वचन है '**तानि परे तथा ह्याह**' (ब्र.सू.४।२।१५।) इस सूत्र में जो '**ता वां वास्तूनि**' ये जो ऋचा कही है वही ऋचा थोड़े पाठभेद के साथ कृष्ण यजुर्वेद की तैत्तिरीय शाखा में भी आती है । वहां पर यह ऋचा पुनः शीघ्र ही '**विष्णोः कर्माणि पश्यत**' अर्थात् भगवान् विष्णु की लीलाओं के दर्शन करो, ये प्रभु की लीलाओं का निरूपण कर श्रुति आगे कहती हैं कि '**तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः**' अर्थात् भगवान् विष्णु का यह परम लीलाधाम उसका भक्त हमेशा के लिये दर्शन करता है । अब जो प्रभु के स्वरूप को पहचानता है उसको 'सूरि' कहते हैं, और उन भगवान् के स्वरूप का ज्ञान भक्ति द्वारा ही होता है अर्थात् (सूरि)शब्द से अपने को भक्त ही समझना है । इसको हमेशा के लिये दर्शन होता है । इस प्रकार इस ऋचा में कहा गया है । अब भगवल्लीला में रही गायें आदि और भगवान् की लीलाएं उनका भक्तों को सदा दर्शन होता है यह तो सहज समझने जैसा है, इस प्रकार फिर भी यह बात स्पष्ट शब्दों में जो इस ऋचा में कही गयी है, उसको पुनः नहीं कहते हैं 'अर्थात् इस ऋचा का विषय इस तरह पीछे से प्रवेश प्राप्त भक्त हैं । इसलिये 'इस तरह के भक्तों को लीला से अलग नहीं किया जाता है, उपरान्त, लीला नित्य है इस बात के लिये यह वाक्य भी स्पष्ट है, परन्तु इन सभी बातों का विस्तार पूर्वक निरुपण '**विद्वद्मंडन**' में है।

### तदोकोग्रज्वलनाधिकरण -

पुष्टिमार्गीय भक्तों के संबंध में इस प्रकार निरुपण कर, अब ज्ञानमार्गीय भक्तों के विषय का निरुपण करते हुए कहते हैं -

**तदोकोग्रज्वलनं तत्प्रकाशितद्वारोविद्या सामर्थ्यात्तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगाच्च हार्दानुगृहीतः शताधिकया।४।२।१७।।**

सूत्रार्थ- 'ज्ञानमार्गीय जीव की देह जब छूटता है तब पहले तो' इसका हृदय कंपन करता है

CC-0. In Public Domain. Digitized by Mithilakshmi Research Academy

अर्थात् इस रीति से इसका मार्ग निर्बाध होता है, उसके पीछे (जीवन के मध्य में इसने जो ज्ञान संपादन किया है उस ज्ञान से सब छोड़कर जो इसने संन्यास लिया उसको लेकर) 'अन्त समय सांसारिक पदार्थों का स्मरण नहीं होता। जो भगवान् का स्मरण हुआ और इसको लेकर भगवान् की जो कृपा इस पर हुई उसको लेकर ये एक सो एक वी सुषमणा नाड़ी के द्वारा देह छोड़ता है।

सूत्रभाष्य- **'भूतेषु तच्छ्रुतेः'** (ब्र.सू. ४।२।५) इस सूत्र में मर्यादामार्गीय जीव के वाणी आदि इसका लय किस प्रकार होता है उसका निरुपण किया जाता है। इस सूत्र में इस प्रकार का जीव देह किस भांति छोड़ता है उसका निरुपण किया जाता है। **'स एतास्तेजोमात्राः समभ्याददानो हृदयमेवान्वाक्रामति'** अर्थात् यह जीव यह अपना चैतन्यांश लेकर पहले हृदय में जाता है। इस श्रुति वाक्यानुसार हृदय इसका 'ओकस' अर्थात् यह स्थान बनता है, इसका अन्तिम भाग सर्वप्रथम प्रकाशित होता है पहले से अप्रकाशित वह अब प्रकाशित होता है। अब इस प्रकाश में उसे स्वयं बाहर निकलने का मार्ग दिखाई देता है, और यह अपनी देह छोड़ता है यह सब नीचे अनुसार श्रुति वाक्य में भी कहा गया है **'तस्य हैतस्य हृदयस्याग्रं प्रद्योतेन , तेन प्रद्योतेन एष आत्मा निष्क्रामति चक्षुष्टोवा मूर्ध्नो वा'** आदि, अर्थात् देह छोड़ने वाला जीवात्मा हृदय के अग्रभाग में प्रकाश होते ही यह जीवात्मा आंख द्वारा या मस्तक द्वारा देह के बाहर निकलता है। जो कि यह तो सभी जीवों से संबंधित है, परन्तु ज्ञानमार्गीय जीव के संबंध में मुख्य एक विशेषता है। यह दूसरे जीवों की तरह जो वे नाड़ी द्वारा देह के बाहर नहीं निकलते परन्तु सो के बाद की जो एक सो एकवीं नाडी जो मस्तक में जाती है उसके द्वारा देह के बाहर निकलते है। यह बात **'शतं चैका हृदस्य नाड्यः तासां मूर्धानभिनिः सृतैका। तयोर्ध्वमायन्न मृतत्वमेति, विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति'** (छा.८।६।६) अर्थात् हृदय में से बाहर निकलने वाली एक सो एक वीं नाड़ियां है उनमें से एक मस्तक की ओर जाती है उस नाडी से जो देह बाहर निकलता है उसको मोक्ष मिलता है। मोक्षेतर गति वाला जीव दूसरी नाडियों द्वारा देह के बाहर निकलता है, इस श्रुति वाक्य में कहा गया है। 'इस प्रकार कैसे होता है ? अर्थात् इस तरह का ज्ञानमार्गीय जीव एक सो एकवीं नाडी द्वारा देह के बाहर निकलने पर मोक्ष मार्ग में कौन ले जाता है ? तो इसका उत्तर यह कि इसके ऊपर हृदय में बिराजमान प्रभु की कृपा से ले जाता है उसके लिये, यह विशेषण है। **'गुहां प्रविष्टौ परमे परार्धे'** अर्थात् जीवात्मा और परमात्मा जिनका सामान्य लोकों को ध्यान नहीं उस स्थल पर हृदय में छुपकर रहा है। इस श्रुति वाक्यानुसार हृदयाकाश में प्रभु बिराजे है। उनकी कृपा से इस प्रकार बनता हैं। यह प्रभु की कृपा कैसी हुई ? तो इसका उत्तर यह कि इसके जीवन में जो सत्य ज्ञान प्राप्त किया है, इतना ही नहीं परन्तु यह ज्ञाननानुसार संसार को असार मान कर इसने संन्यास ग्रहण किया है परन्तु इस को लेकर 'अन्त समय में इसको संसार याद नहीं आता, प्रभु याद आते हैं, और इन सभी कारणों को लेकर इसके ऊपर प्रभु की कृपा हुई है।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

## रश्म्यधिकरण -

**अथ याएता हृदयस्यनाड्य : ताः पिंगलस्य अणिम्नस्तिष्ठन्ति, शुक्लस्य, नीलस्य, पीतस्य, लोहितस्य इति असौ वा आदित्यः पिंगलः'** अर्थात् जो इस हृदय की नाड़िया अपना अपना कार्य कर रही है इसका कारण यह है कि इसमें एक नारंगी रंक का सूक्ष्म तेजस्वी तत्व रहता है वह तेजस्वी सूक्ष्म तत्व सफेद, नीला, पीला उसी तरह लाल भी है, इसलिये तो यह सूर्य नारंगी (सफेद, जामुनिया, पीला और लाल भी) है । आदि से आरंभ कर आगे कहा है कि '**तममितः, आसीना आहुः जानासि मां जानासि मामिति, स यावद् अस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति तावज् जानाति, अथ यत्रैतद् अस्माच्छरीरा दुत्क्रामन्तो, अथ एतैरेव रश्मिभिरुर्ध्व आक्रमते'** अर्थात् 'जब मनुष्य आसन्नमरण होता है तब, इसके आसपास बैठे हुए लोक इसको पूछे हैं कि तू क्या मुझे पहचानता है ? इस समय जो ये जीव शरीर के बाहर निकला नहीं हो तो यह पहचानता है । अब जब यह इस शरीर के बाहर निकलता है तब यह जीव यह 'सूर्य से लेकर वह अन्तिम हृदय की नाडियों तक व्याप्त रहता है, किरणो द्वारा सूर्य की ओर, ऊंची गति करता है । इस प्रकार 'श्रुति में कहा गया है । यहां '**तमभितः**' अर्थात् इसके आसपास रहने वाले लोकों की बात है, अर्थात् देह त्याग की बात यहीं है वे सभी कोई एक समान लागु पड़ती है । उपरान्त सूर्य के समान जिसका निरुपण है उसका जो नारंगी पदार्थ जिसके किरणों द्वारा जो उर्ध्व गति की बात आयी है वह सभी को एक समान लागु नहीं होती । अब यहां एक प्रश्न पैदा होता है कि हृदय के अग्रभाग में प्रकाश तो सभी के देह त्याग के समय होता है परन्तु बिराजते प्रभु की कृपा से जिस तरह जीव को विशिष्ट गति प्राप्त होती है उसी प्रकार यह रश्मि अर्थात् किरणों द्वारा सभी की गति कोई एक समान या अमुक विशिष्ट जीव की ही हैं ? उत्तर में भारपूर्वक सूत्रकार कहते हैं कि इस रश्मि द्वारा गति ज्ञानी जीव की, सर्व की नहीं, यह बात नीचे के सूत्र में कही है ।

## रश्म्यनुसारी।४।२।१८।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- रश्मि अर्थात् किरणों के मार्ग में यह ज्ञानमार्गीय जीव ही जाता है । (दूसरा नहीं) । अब दूसरा प्रश्नये पैदा होता है कि जिस तरह हृदय में बिराजने वाले प्रभु की कृपा से जीव को विशिष्ट गति प्राप्त होती है उसी तरह अमुक समय देह त्याग उसमें विशिष्ट गति प्राप्त होती है कि नहीं? इसका उत्तर यह है कि इस प्रकार कुछ भी नहीं, कारण कि इस प्रकार की विशिष्ट गति कहां तो दिन रात के कारण होती है और कहां तो उत्तरायण-दक्षिणायन के कारण होती है, दिन-रात के कारण इस तरह की विशिष्ट गति नहीं होती यह बात सूत्रकार नीचे के सूत्र में कहते हैं ।

## निश्यधिकरण -

## निशिनेतीचेन्न, संबंधस्य यावद्देहभावित्वाद दर्शयति च।४।२।१९।

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

सूत्रार्थ- (पूर्वपक्षी जब इस प्रकार कहते है कि) रात को मरे उसको मोक्ष नहीं मिलता है (तब सिद्धांती कहते है कि भाई इस प्रकार) जो तुम कहते हो तो यह ठीक नहीं, कारण कि मोक्ष प्राप्ति के कारणभूत जो संबंध (भगवान् घड़ी भर भी नहीं भूले जा सकते हैं इस तरह की मन की स्थिति आदि) वह जहां तक देह है तब तक नित्य है, उपरान्त श्रुति भी 'इस तरह के ज्ञानी को मोक्ष मिलता है, इसको पुनः जन्म नहीं लेना पड़ता है इस प्रकार स्पष्ट कहती हैं ।

सूत्रभाष्य- रात्रि को मरने वाले को मोक्ष नहीं मिलता है, इसको तो पुनः आना पड़ता है- इस तरह कहने वाले पूर्वपक्षी को सिद्धान्ती ने यह कहा कि ऐसा कुछ नहीं । इसके लिये कारण '**सूत्रस्थ संबन्धस्य**' आदि शब्दों से (बतलाया है) भगवत्कृपा में कारणभूत जो संन्यास और प्रभु का स्मरण रूपी संबंध और यह संन्यासादिका कार्य जो भगवत्कृपा जब तक हो देह नित्य रहती है तब तक रहती है अर्थात् काल का कुछ भी नहीं चलता ऐसा नहीं, और इसके समर्थन में '**तमेवविदित्या मुनिर्भव त्येतमेव प्रव्रजिनो लोकमीप्सन्तः प्रव्रजन्ति** (बृ.६।४।२२) इति। अर्थात् इस परमात्मा को जानने के पश्चात् मनुष्य विचार करता है, इस पर ब्रह्म को प्राप्त करने की इच्छा से संन्यासी संन्यास लेते हैं । इस प्रकार श्रुति वाक्य है । ' जो काल द्वारा गति निश्चित होती हो तो संन्यासी काल पर विजय प्राप्त करने की इच्छा से मृत्यु योग संन्यास नहीं लेगे । मोक्ष में हेतु भूत भगवत्कृपा है वहां दक्षिणायन मृत्यु भी क्या कर सकती है इस तरह अब सूत्रकार कहते हैं ।

## अतश्चायनेऽपि दक्षिणे।४।२।२०

सूत्रार्थ- इसी कारण से (अर्थात् ऊपर के सूत्र में बताये कारण) दक्षिणायन में हुई मृत्यु भी (प्रतिबन्धक नहीं होती)

सूत्रभाष्य- अर्थ स्पष्ट होने से (इस सूत्र पर भाष्य आवश्यक नहीं है) (तब पूर्वपक्षी कहता है कि) '**यत्रकाले त्वनावृत्तिम्**' अर्थात् कब मरे तो योगी को मोक्ष मिलता है 'और कब मरे तो इसको पुनःजन्म लेना पड़े यह अब तेरे को कहकर बताता हूँ, इस प्रकार काल को मुख्य रखकर, आरम्भ कर भगवान् ने (अर्जुन को) कहा है कि '**अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् । तत्रप्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः।।**' अर्थात् यज्ञ की अग्नि प्रज्वलित हो उस समय, दिन में शुक्लपक्ष और उत्तरायण के छः महिने 'अर्थात् मकर राशि संक्रमण पीछे के छः महीने' मध्य जो मरे उस ब्रह्म ज्ञानी को ब्रह्म की प्राप्ति होती है, इसलिये ब्रह्म ज्ञानी किस समय देह त्याग करता है यह भी बात ध्यान में रखनी है। इसके उत्तर में सूत्रकार नीचे के सूत्र में कहते हैं कि यह बात मोक्षमार्गी ब्रह्मज्ञानी के संबंध में नहीं है, परन्तु दूसरे के संबंध में कही गयी है ।

## योगिनः प्रति स्मर्यते स्मार्ते चैते।४।२।२१

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

सूत्रार्थ- यह बात योगियों के संबंध में कही गयी है, (ब्रह्मज्ञानी के संबंध में नहीं) उपरान्त

(गीता प्रतिपाद्य) सांख्य और योग अथवा '**अग्निर्ज्योतिः**' और **धूमोरात्रिः**' इन दो श्लोकों में पुनः लौटने की बात कहलायी है वह 'श्रुति प्रतिपाद्य नहीं, किन्तु 'स्मृति प्रतिपाद्य है ।

सूत्रभाष्य-ज्ञानमार्ग 'अलग है और योगमार्ग अलग है और अमुक समय मृत्यु हो तो अमुक गति होती है, यह ऋषि योगियों के संबंध में कही गयी है, नहीं कि श्रुति प्रतिपाद्य ज्ञानमार्गीय के संबंध में, और श्रुति का कोई स्मृति पर आधार रखने का नहीं हो तो, उपरान्त (गीता प्रतिपाद्य) '**सांख्य और यो गये श्रौत**' अर्थात् श्रुति प्रतिपाद्य है इस प्रकार मानना भूल से युक्त है, कारण कि ये तो स्मृति प्रतिपाद्य स्वतंत्र है । इस सूत्र में (च) शब्द हेतु वाची है । यह सांख्य और योग अथवा '**अग्नि ज्योंतिः**' और '**धूमो रात्रिः**' इन दो श्लोकों में वर्णित गति श्रुतिनिरुपित देवयान और पितृयान से अलग है ऐसा कहकर (सिद्धान्ती सूत्रकार पूर्व पक्षी का) समाधान करते हैं । तदुपरान्त सूत्रकार का कहना इस तरह है कि यह दो गति अलग प्रकार से वर्णित देवयान और पितृयान ही हो तो कोई आपत्ति नहीं ।

'**टिप्पणी-** देवयान और पितृयान संबंधी वर्णन अपने छान्दोग्य उपनिषद में नीचे के खण्ड में मिलता है । **'तद् ये इत्थं विदुः' ये चे मेऽरण्ये श्रद्धातप इत्युपासते तेऽर्चिषमिमसंभवन्त्य-र्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणापक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान्षड्डुदङेतिमासांस्तान् ।।१।।मासेम्यः संवत्सरं संवत्सरादादित्यमादित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युत तत्पुरुषोऽमानवः स एमान्ब्रह्मगमयत्येष देवयानः पन्था इति ।।२।। अथ ये इमे ग्रामे इष्टापूर्ते दत्तमित्युपासते ते धूमभिसंभवन्ति, धूमाद् रात्रिं रात्रेरपर पक्षम्, अपरपक्षाद् यान षड् दक्षिणाएति मासांस्तान्। एते संवत्सर मभिप्राप्निुवन्ति, मासेम्यः पितृलोकं, पितृलोकाद् आकाशम्।। ( एष पितृयानः पंथा इति )** इस खंड में इस तरह कहा गया है कि इस प्रकार जिन लोकों को'पंचाग्नि विद्या का ज्ञान है और जो जंगल में जाकर 'पर ब्रह्म परमात्मा ऊपर, श्रद्धा रखकर 'ये जो कुछ दे उससे अपना निर्वाह करके, जिस प्रकार ये रखे उस प्रकार रहे, और यह एक प्रकार का' तप है ऐसा समझकर धर्माचरण करते हैं वे उस प्रकार के (वे मृत्युलोक में से) अर्चिलोक में जाते हैं, अर्चिलोक में से ये दिवस लोक मे जाते है, दिवस लोक में से शुक्ल पक्ष लोक में जाते है, शुक्ल पक्ष लोक में से उत्तरायण लोक में जाते हैं, उत्तरायण लोक में से संवत्सर लोक में जाते है, संवत्सर लोक में से आदित्य लोक में जाते हैं, आदित्य लोक में चन्द्रलोक में जाते है, और चन्द्रलोक में से विद्यु लोक में जाते हैं, अब वहां से इसको एकदिव्य पुरुष ब्रह्म लोक में ले जाता है । यह देवयान मार्ग, अब जो लोक, गांव में रहकर यज्ञ यागादि उस प्रकार परोपकार के कार्य इस प्रकार समझकर करता है कि इस प्रकार दानधर्म इस जन्म में करे तो दूसरे जन्म में अपने को सुख संपत्ति मिलती है, वह 'इस मृत्यु लोक में से, धूम लोक में जाता है, धूम लोक में से रात्रि लोक में जाता है रात्रि लोक में से कृष्ण पक्ष लोक में जाता है । कृष्ण पक्ष लोक में से दक्षिणायन लोक में जाता है, दक्षिणायन लोक में से संवत्सर लोक में थोड़ा विश्रामकर पितृलोक में जाते है । अब ये चन्द्र लोक में जितना इनका पुण्य उतने प्रमाण में रहकर जिस रास्ते से आया उस रास्ते पुनः फिरता

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

जिसके लिये इस प्रकार का उपभोग है उसको लक्ष्य में रखकर सूत्रकार ने इस तरह 'संवत्सर लोक और आदित्यलोक के बीच वायुलोक जोड़ा है' इस प्रकार कहा है । अर्थात् इसमें अयोग्य कुछ भी नहीं है।

'**टिप्पणी-** अब श्रीविठ्ठलेश श्रीशंकराचार्य के कृत '**अविशेष विशेषाभ्याम मुना**' अर्थ की ओर अपनी अरुचि बताते है' कोई एक भाष्यकार 'अर्थात् श्री शंकराचार्य इस प्रकार कहते हैं कि '**स एतं देवयानं पन्थानमापद्य अग्निलोक मागच्छति ,स वायुलोकं, स वरुण लोकम्**' अर्थात् यह 'ब्रह्मज्ञानी जीव' इस देवयान मार्ग पर आकर अग्नि लोक में आता है, यह वायुलोक में, यह वरुण लोक में यह श्रुति वाक्य में विशेष क्रम का आग्रह रखे बिना वायु लोक की बात आती है । कारण कि 'इस वाक्य में क्रम बताने वाला कोई शब्द है नहीं, '**वै यदा पुरुषः अस्मात् लोकात् प्रैति स वायुमागच्छति, तस्मै स तत्र विजिहीते यथा, रथचक्रस्य खं तेन स उर्ध्वं आक्रमते, स आदि त्यमागच्छति**' अर्थात् जब जीव यह लोक छोड़कर परलोक में जाता है जो मार्ग रथ के पहिये और धुरी के बीच में जितनी जगह रहे उतना सूक्ष्म है । इस मार्ग से यह जीव आगे बढ़ता है । अब आदित्य लोक में आता है । इस श्रुति वाक्य में वायु लोक यह आदित्य लोक के पहले है इस तरह का विशेष निरूपण है इसलिये संवत्सर लोक और आदित्य लोक के बीच में वायुलोक में जाना पड़ता है, परन्तु यह विवरण प्रकार थोड़ा विचारणीय है। '**तेन स ऊर्ध्वं आक्रमते, स आदित्यमागच्छति**' अर्थात् इस मार्ग से ये ज्ञानमार्गीय जीव ऊपर चढ़ते हैं। ये सूर्य लोक में आते हैं, इस वाक्य में विशेष क्रम बताया गया है, तो यह क्रम तो '**सवरुणलोकम्**' अर्थात् ये 'जो पहले वायु लोक में गया है वही' वरुण लोक में जाता है- इस वाक्य में भी 'विशेष क्रम बताया गया है । इस प्रकार कहा जा सकता है, 'श्री शंकराचार्य, इस प्रकार कहते है कि '**स आदित्यमागच्छति**' अर्थात् यह सूर्य लोक में आता है वहां 'जो वायुलोक में पहले गया है' वह अब सूर्यलोक में आता है। इस प्रकार आगे, अर्थात् वायुलोक में जाने के उद्देश्य में है यह बताने के लिये सः' शब्द है, इसलिये विशेष क्रम का सूचन है, तो इसके उत्तर में कहा जा सकता है कि '**अग्नि लोकमागच्छति, स वायु लोकं, स वरुण लोकम्**' अर्थात् यह अग्निलोक में आता है, यह वायुलोक में, यह वरुण लोक में, इस वाक्य में भी (सः) शब्द का प्रयोग किया गया है अर्थात् जो अग्नि लोक में गया है वह वायुलोक में आता है, इस प्रमाण से पूर्व के लक्ष्य में है इस प्रकार' समानता आ जाती है । उपरान्त इस प्रकार तो अग्नि लोक में से सीधा वायुलोक में आता है इस तरह भी कहा जा सकता है, इसलिये समझदार लोगों को इस प्रकार के विवरण की ओर विशेष आदर रखना आवश्यक नहीं है ।

अब, वासनेयीशाखा के '**बृहदारण्यक उपनिषद् का पाठ** '**मासेम्यो देवलोकं, देवलोकादित्यम**' अर्थात् उत्तरायण लोक में से देवलोक में और देवलोक में से 'यह मुक्तिमार्गीय जीव सूर्य लोक में जाता है' इस प्रकार है, इस स्थान पर भी सूर्य लोक के पहले और देवलोक के पीछे वायुलोक है ऐसा समझ लेना, कारण कि एक स्थल में वायुलोक सूर्यलोक से पहले आता है तो अन्य स्थान पर भी इस प्रकार

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

मानना उचित है । सूत्रकार तो छान्दोग्य उपनिषद् का वाक्य दृष्टिगत रखकर (वायुशब्दात्) अर्थात् संवत्सर लोक पश्चात् वायु लोक आता है ऐसा कहा है, इसलिये उत्तरायण लोक के पीछे संवत्सर लोक आता है ऐसा जानना 'अब प्रश्न यह उपस्थित होता है कि बृहदारण्यक उपनिषद् और छान्दोग्य उपनिषद् दोनों को लक्ष्य में रखकर संवत्सर लोक पीछे वायु लोक और वायुलोक के पश्चात् देवलोक इस प्रकार स्पष्टता सूत्रकार स्वयं ने किस प्रकार नहीं की हो ? इसलिये सूत्रकार की दृष्टि में आगे, कोई दूसरा मार्ग है जिसमें 'वायु शब्दात्' अर्थात् संवत्सर लोक के पीछे वायुलोक आता है और वायुलोक के पीछे सीधा आदित्य लोक आता है और बीच में देवलोक नहीं आता है' तो इसके उत्तर में ऐसा कहना कि' सूर्यदेव (स्वर्ग लोक का राजा है, परन्तु देवलोक के महाराजा है) अर्थात् राज्य दृष्टि से भले ही देवलोक (सूर्य लोक से अलग है, परन्तु साम्राज्य दृष्टि से तो) आदित्य लोक के अन्तर्गत है इस दृष्टि से छान्दोग्य उपनिषद् में इसको अलग नहीं किया, और सूत्रकार ने भी इस रीति से ही अनुसरण किया है, अर्थात् इसमें अनुचित कुछ भी नहीं है ।

## तडितोऽधि वरुणः संबन्धात्।४।३।३।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- **'आदित्याच्चद्रमसं, चन्द्रमसो विद्युतम्'** अर्थात् सूर्यलोक में से चन्द्रलोक में और चन्द्रलोक में से विद्युल्लोक में- इस वाक्य में वर्णित विद्युल्लोक के पीछे वरुणलोक को रखना चाहिये, कारण कि यह विद्युत लोक अर्थात् बिजली का पानी के साथ संबंध है और वरुणदेव पानी का अधिष्ठाता देव है इस प्रकार विद्युत और वरुणदेव के बीच संबंध है ।

## वरुणाच्चाधीन्द्रप्रजापती ।४।३।४।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- वरुणलोक के पीछे इन्द्रलोक और प्रजापति लोक आते हैं । इस प्रकार इस सूत्र का अर्थ वस्तुतः स्पष्ट है । (छान्दोग्य उपनिषद् में) अर्चिमार्ग का निरुपण करते हुए विद्युत लोक के पीछे **'तत्पुरुषः अमानवः स एतान् ब्रह्मगमयति'** अर्थात् यह विद्युत लोक का दिव्य पुरुष इन मुक्ति मार्गीय जीवों को ब्रह्म लोक तक पहुंचाता है, इस प्रकार कहा है इस प्रकार के उपासकों को लक्ष्य में रखकर जिनको वरुण लोक आदि में जाना आवश्यक नहीं ऐसा समझना ।

**आतिवाहिकाधिकरण -**

ब्रह्म प्राप्ति का मार्ग एक ही है । इस प्रकार सूत्रकार का अभिप्राय होने से इन्होंने अन्यत्र बताये लोकों का समावेश भी एक ही मार्ग ऊपर किया है 'इस बात में तो बाधा नहीं, परन्तु एक नयी कठिनाई पैदा होती है, और यह इस प्रकार, छान्दोग्य उपनिषद् में जहां अर्चिमार्ग का निरूपण है वहां विद्युल्लोक में से दिव्य पुरुष मुक्तिमार्गीय जीव को ब्रह्मलोक में ले जाता है, ऐसा कहा है, परन्तु कौषितकी उपनिषद् में जहां वरुणलोक में जाने की चर्चा है वहां इस प्रकार क्यों नहीं कहा' अब, (छान्दोग्यउप निषद् में) विद्युल्लोक की प्राप्ति के पश्चात् **'तत्पुरुषः अमानवः स एतान् ब्रह्म गमयति'** अर्थात् (ब्रह्मलोक

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

निवासी) दिव्य पुरुष, जो वहां आता है वह इस मुक्तिमार्गीय जीव को ब्रह्मलोक में पहुंचाता है, और ये भी विद्युल्लोक में जाने के पश्चात् जो लोक 'कौषितकी उपनिषद् अनुसार, वरुण लोक आदि में होकर जाते है उनको ब्रह्म लोक में पहुंचाने वाले भी व्यक्ति की चर्चा नहीं, तो इस तरह से ब्रह्मलोक प्राप्ति होती है कि नहीं ? नियम ऐसा है कि शास्त्र में कहा इतना सत्य और जहां नहीं कहा हो वहां कुछ भी नहीं, इस नियमानुसार इस 'पहुंचाने वाले, के अभाव में इस तरह के वरुण लोक आदि में होकर जाने वाले को ब्रह्म प्राप्ति नहीं हो, तब इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि-

## आतिवाहिकास्तल्लिंगात्।४।३।५

सूत्रार्थ-'कौषितकी उपनिषद् में वर्णित वरुणादिलोक के मार्ग से जाने वाले को भी ब्रह्मप्राप्ति होती है, कारण कि इस तरह के मुक्तिमार्गीय जीवों का ब्रह्मप्राप्ति कराने वाला' आतिवाहिक नाम का दिव्य पुरुष होता है, ऐसा मानने के लिये कारण यह है कि यह **'तत्पुरुषः अमानवः'** अर्थात् ब्रह्मलोक का ऐसा दिव्य पुरुष 'ब्रह्मप्राप्ति कराता है, इस प्रकार के (श्रुति वाक्य में) इस चर्चा का सूचक शब्द है ।

सूत्रभाष्य- 'सूत्रकार, यह कहना चाहते है कि (नियम यह है कि) जो उपासक के लिये जितने लोकोपभोग आवश्यक हो उतने लोकोपभोग करने के पश्चात् इस उपासक को ब्रह्म प्राप्ति होती ही है। (इस नियमानुसार) कौषीतकी उपनिषद् में प्रजापति लोक के पश्चात् ब्रह्मलोक का निरुपण है । जो ऐसा नहीं हो तो इस मार्ग में जाने वाले द्वारा किये साधन निरर्थक कहे जायेंगे और इस प्रकार के जीव को ब्रह्म प्राप्ति होती है इस प्रकार जो श्रुति ने कहा है इस बात की भी रुकावट आयेगी । अर्थात् जहां अतिवाहिक का निर्देश नहीं हो वहां भी अतिवाहिक दिव्य पुरुष ही ब्रह्मप्राप्ति कराता है, ऐसा समझना, वस्तुस्थिति यह है कि इस रीति से मुक्तिमार्गीय जीवों को ब्रह्म प्राप्ति कराने वाला एक नहीं, परन्तु (छान्दोग्य) श्रुति में (तत्पुरुषः अमानवः) इस प्रकार जो एक वचन का प्रयोग किया है वह यह बतलाने के लिये कि एक जीव को ब्रह्मलोक तक ले जाने वाला एक ही आतिवाहिक होता है । 'इस प्रकार के आतिवाहिक दिव्य पुरुष है' इस तरह मानने के लिये हेतु (तल्लिंगात्) यह शब्द सूत्रकार देते है । **'तत्पुरुषः अमानवः'** अर्थात् ब्रह्मलोक का दिव्य पुरुष-इस वाक्य में (अमानव) शब्द द्वारा जो पुरुष ब्रह्म के साथ संबंध रखते है ये निर्देश हैं' अर्थात् समझने का यह है कि विद्या अर्थात् ब्रह्म ज्ञान उसके बल से जिस तरह मुक्ति मार्गीय जीव का एक लोक में से दूसरे लोक की प्राप्ति होती है उस प्रकार विद्या के बल ब्रह्म की प्राप्ति क्यों नहीं होती, परन्तु इस दिव्य पुरुष की कृपा से ही 'ब्रह्म प्राप्ति होती है' अब यहां कोई आशंका करे कि 'इस प्रकार क्यों नहीं मानना । उन उन लोकों के अधिपति ये पीछे के लोक में जीव को पहुंचाते है ? और इस सरणी को स्वीकार करे तो ब्रह्मलोक के संबंध पहले के जो लोक उसके अधिपति इस जीव को ब्रह्म लोक में सम्मिलित करते है, 'इस तरह मानने में किसी प्रकार की बाधा नहीं आती है ।'और इस प्रकार मानने के लिये कारण यह है कि **'तत्पुरुषः अमानवः'** इस
CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy
श्रुति वाक्य में जो (तद्) शब्द है उसका अर्थ 'पूर्व लोक ही होता है । 'तब सूत्रकार कहता है कि' यह

आशंका ठीक नहीं, 'कारण यह है कि' दूसरे लोकों के प्राप्ति की चर्चा जहां आती है वहां आतिवाहिक पुरुष की बात नहीं 'कारण कि इस प्रकार के पुरुष बिना ये, उन उन लोकों की प्राप्ति करते है, उसी तरह यहां ब्रह्मलोक की प्राप्ति के समय भी इसकी चर्चा नहीं करते, 'कारण कि ब्रह्मलोक की प्राप्ति भी पूर्व लोक के अधिपति से हो जाती है' उपरान्त, लोकाधिपति को ही जो अतिवाहिक मान लें, तो अर्चिलोक में पहुंचाने वाला तो अतिवाहिक कोई नहीं अर्थात् अर्चिलोक की प्राप्ति ही संभव नहीं होगी, और इस प्रकार हो तो फिर देवयानमार्ग जैसे कुछ नहीं रहेगा अर्थात् जिस तरह विद्या, अर्थ. ब्रह्मज्ञान के बल से अर्चिलोक की प्राप्ति होती है, उसी तरह 'ब्रह्मलोक के अतिक्ति' दूसरे सभी लोकों की प्राप्ति भी विद्या के बल से होती है, इस प्रकार समझना कोई 'उपासक अल्प लोकोपभोग पीछे ब्रह्म को प्राप्त करता है और कोई अधिक लोकोपभोग पीछे, अर्थात् (ब्रह्मलोक के अतिरिक्त) ये सभी लोक भोग भूमियां हैं ऐसा समझना । '**टिप्पणी**-भोग भूमि अर्थात् वह लोक जिसका अमुक समय उपभोग करने के पश्चात् जीव को छोड़ना पड़ता है । इस दृष्टि से ब्रह्म लोक भोग भूमि नहीं है, कारण कि इसमें जो चला गया वह पुनः निरन्तरता के लिये वहां ही रहता है । अब जो सभी मुक्तिमार्गी जीवों को सभी लोकों में जाने का हो तो देवयान मार्ग का निरुपण करने वाली श्रुति अमुक लोक का निरूपण करती और अमुक का नहीं यह किसलिये ? इसलिये भिन्न भिन्न उपासना का भिन्न भिन्न फल बतलाने के लिये अलग अलग वाक्यों में पृथक् पृथक् निरूपण है । अब, एक आशंका यह पैदा होती है कि '**तेषामिह न पुनरावृत्तिः**' अर्थात् मार्ग से जाने वाले को पुनः इस संसार में आना नहीं पड़ता है । आदि श्रुति वाक्यों के अनुसार देवमार्ग से गये हुए जीवों को ब्रह्मज्ञानी तो मानने ही पड़गे ।

तो फिर ऐसे जीव आगे शीघ्र ही मुक्ति प्राप्त करने की आशा में हैं, ऐसा होते हुए भी इस प्रकार के ब्रह्मज्ञानी जीवों को अर्चिलोक आदि की इच्छा क्यों होती है, और इसके लिये इसकी उपासनाएं ये इस प्रकार किसलिये करते है ? कारण कि इस तरह के लोको का आनन्द नश्वर होकर यह तुच्छ है, उपरान्त, परमफल जो ब्रह्म प्राप्ति उसमें विलम्ब कराने के कारण से इस ओर दृष्टि भी नहीं करनी चाहिये । उपरान्त '**अर्चिरादिना तत्प्रथिते**' अर्थात् ज्ञान मार्गीय जीव अर्चिरादिमार्ग से जाता है । कारण यह मार्ग इसके लिये प्रसिद्ध है, इस सूत्र में अर्चिमार्ग ज्ञानमार्गीय के लिये है, भक्तिमार्गीय के लिये नहीं, इस प्रकार जो कहा गया है वह भी ठीक नहीं है, कारण कि '**यत् कर्मभिर्यत् तपसा ज्ञान वैराग्यतश्चयत्**' अर्थात् कर्म द्वारा, तप द्वारा और वैराग्य द्वारा 'जो फल प्राप्त करना दूसरे चाहते है । इस प्रकार आरम्भकर भगवान् ने 'श्रीमद् भागवत में कहा है कि '**सर्वेमद्भक्तियोगेन मद्भक्तो लभतेऽञ्जसा । स्वर्गापवर्गमद्धाम कथं चिद् यदि वांछति**' अर्थात् स्वर्ग, मोक्ष और मेराधाम भी, इसमें से किसी की भी इच्छा किसी भी प्रकार मेरे भक्त में जागे तो यह सब मेरी भक्ति से मेरा भक्त सहजता से प्राप्त करता है, अर्थात् भक्त को भी इस प्रकार की इच्छा और इस तरह के फल संभव है नहीं तो प्रभु इस प्रकार किसलिये कहे ? इसलिये भक्ति का सुख छोडकर भक्त भी 'मुख्य फल के अतिरिक्त इस
CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

प्रकार के अन्य फलों की कामना किसलिये करता ? इन दोनों प्रश्नों का उत्तर 'सूत्रकार, इस प्रकार देते हैं ।

## उभयव्यामोहात् तत्सिद्धेः।४।२।६

सूत्रार्थ- यह 'कामना और तदनन्तर प्राप्त होते फल, भगवान् का ज्ञानमार्गीय और मर्यादा भक्तिमार्गीय' ये दोनों प्रकार के (जीवों के मन में पैदा करने वाला जो) मोह उसके कारण संभव है।

सूत्रभाष्य- यहां पर समझने का यह है कि देवयान मार्ग भी भगवान् के द्वारा ही सृजित है । अब पूर्व पक्षी के बताये कारणों को लेकर ज्ञानी और भक्त दोनों को इस तरह फल के लिये' कामना नहीं जागे तो यह देवयान मार्ग की सृजना सभी निरर्थक बन जाय, इस लिये भगवान् (स्वयं) ही कितने ही ज्ञानमार्गीय जीवों का उस प्रकार कितने ही मर्यादामार्गीय भक्तों के मन में ऐसा मोह उत्पन्न करते हैं जिसको लेकर 'इस तरह के जीवों के मन में' इसकी कामना भी उत्पन्न हो, और तदनुसार इसको फल भी मिले । '**टिप्पणी-** अब श्रीविठ्ठलेश श्रीशंकराचार्य कृत इस सूत्र के अर्थ की ओर अपनी अरुचि दिखाते हैं । (श्रीशंकराचार्य ने) 'व्यामोह' शब्द का अर्थकृत 'अर्चिरादिमार्ग से जाने वाले जीवों को देह संबंध नहीं होता, इनकी इन्द्रियों की शक्ति भी क्षीण होती है, अर्थात् ये परतंत्र हैं, उपरान्त अर्चिरादि लोक भी अचेतन है अर्थात् परतंत्र है । इस प्रकार पराधीनता, स्वयं कार्य करने की अशक्ति ऐसा करता है, 'और पीछे कहता है कि' किसलिये अर्चिरादि लोक के अधिपति वे देव ऐसे जीवों को आगे से आगे ले जाते है ऐसा समझना । इस प्रकार सूत्र का अर्थ करते हैं यह उचित नहीं, कारण कि (व्यामोह) शब्द का अर्थ भ्रम होता है नहीं कि अशक्ति और इस प्रकार का अर्थ करें तो देह तो अर्चिलोक की प्राप्ति के पहले छूट गया होता । अर्थात् अर्चिलोक में भी पहुंचाने वाला कोई नहीं रहा अर्थात् अर्चिलोक की भी प्राप्ति रुक जायेगी ।

'**टिप्पणी-**कौषीतकी उपनिषद् में '**स एतं देवयानं पन्थानमापद्य अग्निलोकमागच्छति, स वायुलोकं, स वरुण लोकं, स इन्द्रलोकं, स प्रजापति लोकं स ब्रह्मलोकम्**' अर्थात् (मुक्तिमार्गीय जीव) इस देवयान मार्ग पर आने के पश्चात् यह अग्निलोक में आता है, यह वायुलोक में आता है, यह वरुण लोक में आता है, यह इन्द्रलोक में आता है, यह प्रजापति लोक में आता है, और अन्त में यह ब्रह्मलोक में आता है । इस वाक्य में दिव्यपुरुष ब्रह्मलोक में ले जाता है ऐसा कहा नहीं, इसको कौन ब्रह्मलोक में ले जाता है इस विषय में भी किसी ने कुछ कहा नहीं, केवल इतना ही कहा है कि यह प्रजापति लोक में से ब्रह्म लोक में आता है, अर्थात् यहां चार प्रश्न पैदा होते है (१) क्या इस प्रकार का जीव प्रजापति लोक में से ब्रह्म लोक में अपने आप जाता है ? (२) क्या प्रजापति लोक का कोई दिव्यपुरुष इसको ब्रह्म लोक में पहुंचाता है ? (३) क्या ब्रह्म लोक में आकर कोई दिव्य पुरुष इसको ब्रह्म लोक में ले जाता है ? अथवा (४) क्या विद्युत लोक का दिव्यपुरुष इसको इस प्रकार ब्रह्म लोक

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

में पहुंचाता है ? भाष्यकार उत्थानिका में इनमें से मात्र दो ही प्रश्न उठाते है । 'मुक्तिमार्गीय जीव, 'विद्युत लोक में से वरुणादि लोक में आता है उसके पीछे जिसका ब्रह्म लोक में जाने का होता है उसको क्या ब्रह्म लोक का कोई दिव्य पुरुष आकर ब्रह्म लोक ले जाता है कि यह मुक्तिमार्गीय जीव अपने आप ब्रह्म लोक में जाता है ? इस प्रकार का संशय दूर करने के लिये सूत्रकार नीचे की तरह उत्तर देते है ।

## वैद्युतेनैव ततस्तच्छुतेः:।४।३।७

सूत्रार्थ- (ब्रह्म लोक में से जो विद्युल्लोक तक आता है इस प्रकार का) जो वैद्युत पुरुष उसके सहयोग से ही 'ये मुक्तिमार्गीय जीव' (प्रजापति लोक) में से 'ब्रह्म लोक में जाते हैं' कारण कि इस बात का समर्थन करने वाला । **'तान् वैद्युतान् पुरुषो मानस एत्य ब्रह्म लोकान् गमयति'** अर्थात् इस विद्युत लोक में आये (मुक्तिमार्गीय जीवों को) एक दिव्य पुरुष (ब्रह्म लोक में से) आकर ब्रह्म लोक में ले जाता है- इस प्रकार का स्पष्ट श्रुति वाक्य है ।

सूत्रभाष्य- 'मुक्तिमार्गीय जीव को ब्रह्म लोक में पहुंचाने का सामर्थ्य विद्युल्लोक निवासी पुरुष में नहीं होता है, ये तो ब्रह्म लोक निवासी पुरुषों में होता है अर्थात् पीछे जो लोक में से 'पीछे भले ही यह विद्युल्लोक हो या प्रजापति लोक हो । ब्रह्म लोक में जाने का हो वहां ब्रह्मा लोक की प्राप्ति ब्रह्म लोक निवासी (पुरुष) से ही होती है, अर्थात् विद्युल्लोक में से 'एक जीव को जब ब्रह्म लोक में ले जाने का होता है उस समय जो ब्रह्म लोक निवासी पुरुष ब्रह्म लोक में इस जीव को ले जाता है उस पुरुष से ही वरुणादि लोक में से भी ब्रह्म लोक में जाया जाता है । इस प्रकार मानने के लिये कारण है (तच्छ्रुतेः) अर्थात् इस कथन का प्रतिपादन करने वाला स्पष्ट श्रुति वाक्य है । 'और ये वाक्य इस प्रकार है- **'तान् वैद्युतान् पुरुषो मानस एत्य ब्रह्मलोकान् गमयति'** अर्थात् (ब्रह्म लोक में से) इस प्रकार एक दिव्यपुरुष इस विद्युल्लोकनिवासी (मुक्त्यधिकारी जीव) को ब्रह्मलोक में ले जाता है, इस श्रुति वाक्य में 'एत्य' अर्थात् 'आकर के' इस प्रकार शब्द है, अर्थात् समझने का यह कि लोक में से जीव को सीधा ब्रह्म लोक में जाने का होता है । उस लोक तक यह ब्रह्म निवासी पुरुष आता है और वहां से इसको यह ब्रह्म लोक में ले जाता है । श्रुति में इस पुरुष को (वैद्युत) इसलिये कहा है कि ये आखिरी विद्युल्लोक तक आकर इस तरह के जीव को ब्रह्म लोक में ले जाता हैं, नहीं कि ये विद्युल्लोक में ले जाने का हो तो 'एत्य' अर्थात् 'आकर के' इस शब्द का प्रयोग श्रुति के किस तरह करती है ? छान्दोग्य उपनिषद् में जो 'अमानवः' इस प्रकार पाठ है इसका अर्थ 'दिव्य' ही होता है, और यह दिव्यता ब्रह्मलोक निवास के कारण और अर्थ दृष्टि से दोनों श्रुति वाक्यों में कोई अन्तर जैसा नहीं, यहां समझने का यह है कि भक्त को वैकुण्ठ लोक में ले जाता है और ज्ञानममार्गीय जीव को अक्षर ब्रह्म में ले जाता है, अर्थात् (ब्रह्मलोकान्) इस शब्द में (ब्रह्म) पद अक्षर ब्रह्म का वाचक है और (लोक) पद वैकुण्ठादि लोकों का वाचक है, और इस तरह के लोक बहुत है इसलिये (लोकान्) इस प्रकार बहुवचन का प्रयोग किया है इसलिये तो **'उभयव्यामोह'** सूत्र में सूत्रकार ने दोनों का व्यामोह कहा है

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

कार्याधिकरण

## कार्यं बादरिरस्य गत्युपपत्तेः।४।३।८।

सूत्रार्थ- मुक्तिमार्गीय जो ब्रह्म को प्राप्त करते है वे परब्रह्म नहीं, परन्तु' सृष्टयन्तर्गत ब्रह्म लोक है कारण कि जाना तो वहां संभव हो, 'सर्वव्यापक परब्रह्म में नहीं, कारण कि यह तो मुक्तिमार्गीय जीव जहां है वहां भी है' इस प्रकार बादरि (नाम के वेदान्ताचार्य) का मत है ।

सूत्रभाष्य- **'स एतान् ब्रह्म गमयति'** अर्थात् यह दिव्य पुरुष, इस (मुक्तिमार्गीय जीव) को ब्रह्म तक ले जाता है। इस वाक्य में 'ब्रह्मन्' शब्द से पर ब्रह्म ही समझना या सृष्टयन्तर्गत ब्रह्म लोक समझना यह प्रश्न होता है जबकि ब्रह्म तो सर्वव्यापक है उसको प्राप्त करने के लिए अमुक स्थल पर जाना पड़े यह अनावश्यक है, और जहां जाना, अनावश्यक है तो फिर ले जाने की आवश्यकता क्यों पड़े इसलिये (व्यापक ब्रह्म की प्राप्ति में) अनावश्यक (इस तरह के इन दो संबंधों) के इस वाक्य में यह बात है, इसलिये 'ब्रह्मन्' शब्द से सृष्ट्यन्तर्गत ब्रह्म लोक ही समझना इस तरह बादरि नाम के वेदान्ताचार्य मानते हैं, कारण कि जाने की क्रिया का मेल तो इसका सृष्ट्यन्तर्गत ब्रह्म लोक के साथ ही होता है, कारण कि यह ब्रह्म लोक व्यापक नहीं होने को लेकर अमुक स्थल है, अर्थात् अन्य स्थल से वहां जाने वाले को जाना संभव हो ।

## विशेषितत्वाच्च ।४।३।९

सूत्रार्थ- **'ब्रह्मलोकान् गमयति, तेऽतेषु ब्रह्म लोकेषु पराःपरावतः वसन्ति'** अर्थात् यह दिव्यपुरुष मुक्तिमार्गीय जीवों को ब्रह्म लोक में ले जाता है । ये 'मुक्तिमार्गीय जीव उस ब्रह्म लोक में अनन्त काल तक निवास करते हैं । इस वाक्य में 'ब्रह्म लोक एक नहीं परन्तु' अनेक है, इसमें (मुक्तिमार्गीय जीव) निवास करते हैं इस प्रकार लोकों के संबंध में और जाने वालों को बहुत दूर जानेका होता है इस प्रकार इसके विषय में विशेष रूप से कहा गया है, अर्थात् (जिसको प्राप्त करता है) वह ब्रह्म नहीं परन्तु सृष्टयन्तर्गत (ब्रह्मलोक) है ऐसा समझना 'कारण कि पर ब्रह्म एक है और ये कोई निवास स्थान नहीं, परन्तु जीवात्मा की एक विशेषस्थिति है, (अब जो ब्रह्म लोक इस प्रकार) बहुवचन का निर्देश है, वे ब्रह्मलोक एक होने पर भी इनमें प्राप्त होने वाले सुख अनेक है यह बतलाने के लिये अर्थात् लोक शब्द का अर्थ वहां प्राप्त होते होते सुख इस प्रकार करना है । (इन लोकों को) ब्रह्मलोक क्यों कहां? इस प्रश्न के उत्तर में कहने का कारण नीचे अनुसार है

## सामीप्यात्तुतद्व्यपदेशः।४।३।१०।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- इस लोक में रहे लोकों को 'यह लोकोपभोग पूरा होने पर ही शीघ्र परब्रह्म प्राप्त होने का है, बीच में दूसरे लोक में जाने का नहीं, अर्थात् (यह ब्रह्म लोक) परब्रह्म के पास है,

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

इसलिये इसको ब्रह्म लोक कहा जाता है । ब्रह्म लोक सृष्ट्यन्तर्वर्ती लोक ही परब्रह्म नहीं यह बतलाने के लिये '**ब्रह्मन्**' शब्द का प्रयोग किया है । (अब सामने वाला) इस तरह आशंका करे कि 'भगवद् गीता में । '**आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन**' अर्थात् हे अर्जुन ब्रह्म लोक में गये हुए लोकों को तो वहां का उपभोग पूरा होने पर फिर भूतल पर आना होता है, इस प्रकार कहा है, तदनुसार ऐसे लोकों के लोगों को भूतल पर पुनः आना पड़ता है, इस प्रकार कहा है तद्नुसार ऐसे लोगों को भूतल पर पुनः आता होता है तब '**तेषामिह न पुनरावृत्तिरस्ति**' अर्थात् ये ब्रह्मलोक में जो गये है इनको भूतल पर पुनः आना नहीं होता है, इस श्रुति वाक्यानुसार यह श्रुत्युक्त ब्रह्मलोक परब्रह्म ही है, इस तरह के विरोध का निराकरण कैसे करना ? तो इसके उत्तर में वेदान्ताचार्य बादरि कहते है कि-

## कायात्यये तदध्यक्षेणसहातः परमभिधानात् ।४।३।११।

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य- सृष्ट्यन्तर्वर्ती (ब्रह्म लोक) का 'प्रलय समय' में जब नाश होता है तब (ब्रह्म लोक) का अधिपति जो (चतुर्मुख ब्रह्मा) उसके साथ में यह (ब्रह्म लोक) में से परब्रह्म को 'ब्रह्म लोक में रहने वाले इस तरह के जीव प्राप्त करते हैं' अर्थात् इस प्रकार के जीव पीछे नहीं लौटते इस प्रकार जो श्रुति में बताया है उसमें किसी प्रकार की बाधा नहीं आती है । इस प्रकार मानने का कारण सूत्रकार (अभिधानात्) इस सूत्रांश में दर्शाते हैं । इसका अर्थ यह है कि श्रुति में इस प्रकार कहा है इसलिये, और यह श्रुति वेदान्त- '**विज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद् यतयः शुद्धसत्वा ते ब्रह्म लोके तु परमान्तकाले परामृतात् परिमुच्यन्ति सर्वे**' अर्थात् उपनिषदों का सच्चे अर्थ को जिन्होंने स्वानुभव द्वारा जान लिया है, अनासक्तियोग से जिन संयमी पुरुषों का अन्तःकरण शुद्ध हुआ है, और इस कारण से ब्रह्म लोक में जो गये हुए है वे सभी (चतुर्मुख ब्रह्मा का) आयुष्य पूरा होने पर, अब परममुक्ति के अधिकारी बने हैं, इसलिये परममुक्ति प्राप्त करते हैं, इस प्रकार है इस श्रुति वाक्य में 'परान्त काले' इस स्थान पर 'पर' शब्द का अर्थ ब्रह्म का संपूर्ण आयुष्य ऐसा अर्थ होता है ।

## स्मृतेश्च।४।३।१२।

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य-'**ब्रह्मणासह ते सर्वे संप्राप्ते प्रतिसंचरे। परस्यान्ते कृतात्मानः प्रविशन्ति परं पदम्**' अर्थात् प्रलयकाल आने पर 'ब्रह्मलोक निवासी ये सभी, जिन्होंने अपना वास्तविक स्वरूप का अनुभव किया है उस प्रकार के जीव (चतुर्मुख) ब्रह्मा के साथ इन ब्रह्माजी की आयुष्य पूरा होने पर परब्रह्म को प्राप्त करते है । इस प्रकार का स्मृति वाक्य भी इसी कथन का समर्थन करता है ।

## परं जैमिनिर्मुख्यत्वात्।४।३।१३।

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य-'**स एतान् ब्रह्मगमयति**' अर्थात् ये (दिव्यपुरुष) इस (मुक्तिमार्गीय जीव) को ब्रह्म प्राप्त कराता है, इस वाक्य में (ब्रह्मन्) शब्द का अर्थ परब्रह्म ही है, इस प्रकार जैमिनि (नाम

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

के वेदान्ताचार्य मानते हैं) किसलिये ? 'तो इसका उत्तर है यह 'ब्रह्मन्' शब्द का मुख्य अर्थ पर ब्रह्म ही है। अन्यत्र जिस तरह यह शब्द प्रयोजित किया है वहां इस शब्द का गौण अर्थ है ऐसा समझना । '**टिप्पणी**-अपनी माता को (मा) कहता है इस (मा) शब्द का मुख्य अर्थ, पराई स्त्री को (मा) कहे यह (मा) शब्द का गौण अर्थ है । अब जहां गौण और मुख्य दोनों अर्थों को बिना बाधा ले सकते है वहां मुख्य अर्थ बलवान् होने से ही लिया जाता है ।

## दर्शनाच्च।४।३।१४

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य-'**स एतं देवयानं पन्थानमापद्य अग्निलोकमागच्छति, स वायु लोकं, स वरुणलोकं, स इन्द्रलोकं, स प्रजापतिलोकं, स ब्रह्मलोकम्**' अर्थात् ये (मुक्तिमार्गीय) जीव इस देवयान मार्ग पर इस तरह अग्निलोक में आता है, (यहां से) वायुलोक में (वहां से) वरुण लोक में, वहां से इन्द्रलोक में, वहां से प्रजापति लोक में और और अन्त में वहां से ब्रह्म लोक आता है, इस प्रकार कौषीतकी श्रुति वाक्य में जिस तरह अग्नि आदि लोक की प्राप्ति होती है उस तरह प्रजापति लोक की भी प्राप्ति होती है, इस प्रकार मुख्य विशेषता आदि कहकर (अन्त में) ब्रह्म लोक की प्राप्ति होती है इस प्रकार स्पष्ट कहा है, इस वाक्य में ब्रह्म लोक सृष्टयन्तर्वर्ती ब्रह्म लोक है ऐसा कह सकें ऐसा नहीं है, कारण कि सृष्ट्यन्तर्वर्ती ब्रह्म लोक को तो (अन्तिम परब्रह्म स्वरूप लोक से) अलग करने 'प्रजापतिलोक' शब्द से गिनाया है। उसी तरह फिर, '**ये च इमे श्रद्धा तप इत्युपासते ते अर्चिषं संभवन्ति**' अर्थात् जो लोक श्रद्धा यही तप है इस प्रकार उपासना करता है वह अर्चिलोक (अर्थात् अग्नि लोक) को प्राप्त करता है । इस प्रकार का छान्दोग्य श्रुति वाक्य को विषय वाक्य बनाकर '**अर्चिरादिना तत्प्रथितेः**' इस तरह का वेदान्ताचार्य बादरायण व्यास अर्चिस्' शब्द से 'मुक्तिमार्गीस्वरूप-निर्णायक इस तीसरे पाद का' आरम्भ कर, कारण कि यह (अर्चिस्) शब्द दूसरी किसी भी श्रुति में दिखायी नहीं पड़ता, अब इस वाक्य के अन्त में(ब्रह्म गमयति) इस प्रकार बात आती है (कि जो अन्यत्र दिखायी पड़ती है) अर्थात् छान्दोग्य उपनिषद् में नहीं कही गयी है, परन्तु दूसरे उपनिषद् में कहे गये लोक इनका मुक्ति प्रापक मार्ग एक ही है इसलिये यह अर्चिमार्ग में संनिवेश '**वायुमब्दात्**' '**तडितोऽधिवरुणः**' '**वरुणाच्चेन्द्र प्रजापति**' वहां तक के सूत्रों में किया गया है । परिस्थिति यह हुई, पहले अर्चिलोक अथवा अग्नि लोक, उसके पश्चात् अहर्लोक, उसके पीछे शुक्ल पक्ष योग, उसके पीछे उत्तरायण लोक उसके पीछे संवत्सर लोक फिर वायु लोक उसके पीछेदेव लोक फिर आदित्य लोक अथवा सूर्य लोक पीछे चन्द्र लोक फिर विद्युल्लोक पीछे वरुण लोक फिर इन्द्र लोक इसके बाद प्रजापति लोक और फिर दिव्यपुरुष द्वारा परब्रह्म की प्राप्ति 'इस प्रकार का मुक्ति प्रापक मार्ग का स्वरूप है । इस प्रकार के निर्णय पर आ सकते हैं, इस तरह होने से प्रजापति लोक से अलग सृष्टयन्तर्गत ब्रह्मलोक संभव नहीं है अर्थात् '**स एतान् ब्रह्म गमयति**' इस वाक्य में ब्रह्म परब्रह्म है कि कार्य ब्रह्म लोक इस प्रकार की शंका का स्थान
CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy
ही नहीं, इस प्रकार फिर ब्रह्म सूत्रोक्त मुक्ति मार्ग एक ही है ऐसा नहीं मानने पर वेदान्तीयों ने इस प्रकार

कहा 'अर्थात् सूत्रकार को यह अधिकरण रचना पड़ा । इस तरह (अपने को लगता है, परन्तु, अपने तो) सूत्रकार ने जो कहा वह सत्य है, यही शास्त्र का अर्थ सत्य मानना, कारण कि सूत्रकार बादरायण व्यास केवल भगवद् अवतार है इतना ही नहीं, परन्तु इस स्वरूप में इनके लिये यह कार्य (अर्थात् ब्रह्मसूत्र रचने का कार्य) 'ब्रह्मन्' शब्द का अर्थ शास्त्र का सच्चा अर्थ बताने के लिये ही किया है उपरान्त **स प्रजापति लोकं स ब्रह्म लोकं** इस वाक्य में भी पूर्वपक्षी ब्रह्मलोक शब्द में ब्रह्मन् शब्द का अर्थ परब्रह्म ही करना पड़ेगा, तो तदनुसार अन्यत्र इस प्रकार करने में क्या कठिनाई आयेगी ?

अब पूर्वपक्षी इस प्रकार कहता है कि' परब्रह्म तो सभी स्थान पर है, उपरान्त एक स्थान पर यह अमुक प्रकार का और दूसरे स्थान पर अमुक दूसरे प्रकार का, इस प्रकार का यह नहीं कि यह दूसरे प्रकार की प्राप्ति के लिये इसको दूसरे स्थान पर जाना पड़ता हो, इसलिये ब्रह्म में जाना यह बात बिना युक्ति की है । जीव अविद्या में फंसा हो तब परब्रह्म की प्राप्ति संभव नहीं, और ये अविद्या का नाश हो, तब जीव स्वयं ही ब्रह्म रूप होने से ब्रह्म रूप बन जाता है अर्थात् ब्रह्म से पृथक् ही नहीं हो वहां एक दूसरे में जाने का यह किस प्रकार संभव हो ? कारण कि जाने वाला ही अब कोई नहीं रहा । जब जीव जीव दशा में हो तब उपाधि के कारण इसका व्यक्तित्व और अविद्याजन्य नामरूप को लेकर ब्रह्म का भी व्यक्तित्व, अर्थात् जीव जाने वाला और ब्रह्मगन्तव्य स्थल यह संभव है, उपरान्त यह जो ब्रह्म में जाने की बात है वह तो उपासना का फल है और जिसकी उपासना हो सकती है वह तो सगुण होने से वहां जाना संभव है । इसलिये निर्गुण ब्रह्म का ज्ञान जिसको हुआ है उसके संबंध में जाने का संभव नहीं, यही ठीक है, इसलिये वेदान्ताचार्य बादरि का ही मत अधिक ठीक है, और यह वर्णित माण इस स्थान पर 'ब्रह्मन्' शब्द का अर्थ परब्रह्म संभव नहीं । इसलिये गौण अर्थ सृष्टयन्तर्गत ब्रह्म लोक का यही अर्थ स्वीकार किया है, जो (पूर्वपक्षी इस प्रकार कहे तो इसके उत्तर में कहना कि) यह इस प्रकार तो जो उपास्य ब्रह्म का और (उपासक) जीव का स्वरूप उपाधि जन्य होता है, परन्तु इस प्रकार है नहीं, कारण कि '**प्रकृतैतावत्वं हि प्रतिषेधति**' अर्थात् जहां ब्रह्म धर्म का निषेध ज्ञात होते है वहां जगत में ज्ञात पड़ने से धर्म ब्रह्म में नहीं, इस प्रकार समझने का है । 'नहीं कि ब्रह्म सर्वथा निर्धर्मक है, कारण कि इस प्रकार के निषेध के पीछे ब्रह्म के विशेष धर्मों का वहां ही, अर्थात् जिस वाक्य अथवा प्रसंग में निषेध है वहां ही, निरुपण करने में आया है । आदि सूत्र से और '**तद् गुणासारत्वात् तद् व्यपदेशः**' अर्थात् जीव को ब्रह्मरूप इसलिये कहा है कि ब्रह्म के गुण जीव में है वे गुण ही इसके विशेष मूल्यवान् गुण हैं अर्थात् इनगुणों को लेकर ही ये जड़ जगत की बजाय ब्रह्म के समीप अधिक है । आदि अधिकरण से श्रुति वाक्यों का अर्थ निरुपण किया गया है उस द्वारा ब्रह्म में रहने वाले धर्म उपाधिजन्य है, नहीं कि वास्तविक, इस कथन का और जीव और परमात्मा भिन्न नहीं है, जो वही परमात्मा है इस चर्चा का पहले से ही खण्डन किया गया है । ब्रह्म सभी स्थान पर है अर्थात् जिस तरह जीव है उसी तरह ब्रह्म भी है, तो ब्रह्म की ओर जाने का कैसे संभव हो, यह बाधा भी उचित नहीं है, कारण कि प्रारब्ध

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

भोग पूरे हुए बिना ब्रह्म प्राप्ति नहीं होती है, अर्थात् जब प्रारब्ध भोग पूरा हो वहां शीघ्र ही ब्रह्म की प्राप्ति होती है यह कथन बीच में किसी प्रकार नहीं आता है । उपरान्त ब्रह्म के सभी रूप निर्गुण बनते है उसको निर्गुण ब्रह्म का ज्ञान है और यह जीव इस तरह के ज्ञानवाला कहलाता है, और इस तरह के जीव के लिये मोक्ष के दो प्रकार खुले हुए हैं, एक सद्योमुक्ति का ओर दूसरा क्रम मुक्ति का । **'टिप्पणी-** प्रारब्धक्षय होने पर सीधा ब्रह्म में लय यह सद्योमुक्ति, इसके अतिरिक्त ब्रह्म ज्ञान प्राप्त होने के पश्चात् पृथक्-पृथक् लोक में जाता है, वहां के भोग भोगकर, और उसके पश्चात् क्रमशः ब्रह्म में लीन होता है, इस प्रकार क्यों ? यह प्रश्न अप्रासंगिक है ? कारण कि कहां तो प्रभु प्रेरणा से इस प्रकार बने अथवा जीव स्वयं अब कर्म बन्धन से मुक्त होकर स्वरूचि अनुसार इच्छित ही मार्ग चुन सकता है'**न त स्मात् प्राणा उत्क्रामन्ति, अत्रैव समवलीयन्ते, ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति**' अर्थात् (ये जीवन्मुक्त की) इन्द्रियां उसी तरह प्राण ये शरीर में से निकलकर अन्यत्र नहीं जाते, ये यहीं मूल कारण में लीन हो और जीवात्मा ब्रह्मस्वरूप ही होकर ब्रह्म में लीन होता हैं। आदि श्रुति वाक्य तो 'जिसको प्रारब्ध भोगने का नहीं होता उस प्रकार कोई विरल जीवात्मा के संबंध में कहा गया है, अर्थात् प्रारब्ध भोग की पूर्णता और ब्रह्मज्ञान जिसको अकस्मात् एक ही क्षण में हुआ हो उस तरह के जीवात्मा के संबंध में यह कथन है । परन्तु इस प्रकार तो क्वचित् ही बनता है बाकी निर्गुण ब्रह्म का जिसको ज्ञान हुआ है उस प्रकार के जीव को भी प्रारब्ध तो भोगना ही पड़ता है ये तो तुम्हे (अर्थात् पर्वू पक्षी को ) भी स्वीकार करना ही पड़ेगा, नहीं तो ब्रह्म ज्ञान होने के साथ-साथ जो देह विलय हो जाय तो फिर 'उपदेश करने वाले के अभाव में' उपदेश संभव नहीं, और ज्ञान मार्ग बंद हो जाय । '**ते ब्रह्मलोके तु परान्तकाले**' अर्थात् ब्रह्म लोक में (निवास करने वाले ये मुक्तत्यधारी जीव) ब्रह्माजी का आयुष पूरा होने पर 'ये ब्रह्माजी के साथ परब्रह्म की प्राप्ति करते है । पर श्रुति वाक्य भी जीवों का प्रारब्ध क्षय ब्रह्मा की आयु पूरी होने के साथ ही हुआ हो उसके संबंध में है ऐसा मानना पड़ेगा । जो इस प्रकार प्रारब्ध के प्रबलमाने तो '**वेदान्त विज्ञान सुनिश्चितार्थाः**' अर्थात् उपनिषदों के आनुभविक ज्ञान से जिन्होंने अर्थ निर्णय किया है उस प्रकार, इस प्रकार जिसका वर्णन किया जाता है उस प्रकार के जीवात्माओं को मोक्ष प्राप्ति में विलम्ब संभव नहीं, संक्षेप में यह समझ लेना।

## न च कार्ये प्रतिपत्यभि संधि।४।३।१५।

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य- उस तरह फिर, '**ब्रह्मविदाप्नोति परम्**' अर्थात् अक्षर ब्रह्म का जिसको ज्ञान है उसको पर ब्रह्म की प्राप्ति होती है, इस वाक्य में (मुक्ति का) निरुपण संक्षेप में है, और तदेषाभ्युक्ता' अर्थात् यह पीछे के वाक्य को समझाने वाली ऋचा का परिचय देकर 'इस ऋचा में इस (मुक्ति) का विस्तार से निरूपण किया है । 'और यह ऋचा इस प्रकार है । '**सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म, योवेद निहितं गुहायां परमेव्योमन् सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता।।**' अर्थात् सच्चिदानन्द स्वरूप और ब्रह्म जो जीवात्मा को अपने ही हृदय में इस हृदय की सर्वोच्च भूमिका में वह पर ब्रह्म

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

बिराजता है इस प्रकार साक्षात् अनुभव होता है, वह जीवात्मा यह सर्वज्ञ ब्रह्म के संग से सर्व प्रकार का सुखानुभव करता है, इस ऋचा में जो पूर्व का वाक्य आया है, उसमें जो (पर) शब्द है । उसका विचार करने पर ब्रह्म के साथ ही सर्व प्रकार के सुखानुभवरूपी ब्रह्म प्राप्ति का वर्णन है । अर्थात् ब्रह्म के परिणामरूप ब्रह्म के धर्म रहित उसे लोक की प्राप्ति परमफलरूप है, इस तरह तो इसी श्रुति में मालुम नहीं पड़ता, इसलिये यहां अर्थात् '**स एतान् ब्रह्मगमयसि**' इस वाक्य में भी (ब्रह्मन्) शब्द का अर्थ परब्रह्म ही करना है, इस ऋचा का अर्थ विस्तारपूर्वक (पहले अध्याय के पहले पाद के) आनन्दमयाधिकरण' में कहा है, अर्थात् यहां इसकी पुनरुक्ति नहीं की है ।

## अप्रतीकाधिकरण-

जो क्रम मुक्ति के अधिकारी हैं, वे प्रारब्ध भोग ले अर्थात् एक दिव्यपुरुष से परब्रह्म प्राप्त करता है यह कथन तो अब, सिद्ध हो चुका, अब यहां पर एक प्रश्न है, अर्चिरादिलोक तो जिसको अमुक प्रकार की उपासना की हो उसको मिलता है, तब फिर सभी उपासकों को दिव्यपुरुष परब्रह्म तक पहुंचाता है या अमुक उपासकों को ही ? इस प्रश्न का उचित उत्तर क्या ? सभी को पहुंचाता यही, कारण कि अर्चिरादिलोक जिस को प्राप्त हुआ है उसको अन्त में ब्रह्म तक पहुंचाने का इसका काम है। 'यह इसको, करने का, अमुक को ब्रह्म में पहुंचाना और अमुक को नहीं । यह तो अन्यथा (हुआ कहलाता है और इस प्रकार) करने के लिये कोई कारण नहीं, इसलिये इन सभी उपासकों को ब्रह्म में पहुंचाता है (पूर्वपक्षी जब) इस प्रकार कहता है तब सूत्रकार कहते हैं कि-

## अप्रतीकालम्बनान् नयतीति बादरायणः, उभयथादोषात् तत्क्रतुश्च।४।३।१६

सूत्रार्थ- (मर्यादामार्गीय जीवों में से) जो प्रतीकोपासक नहीं 'अर्थात् जो उपास्य व्यक्ति या वस्तु को ब्रह्म समझकर इसकी उपासना करता है, उनको (दिव्यपुरुष परब्रह्मपर्यन्त) ले जाता है, सभी को नहीं । इस प्रकार (परमवेदान्ताचार्य) श्रीबादरायण (व्यास) का मत है कि (प्रतीकोपासक) दो प्रकार से अनुचित करते हैं, एक तो जो वस्तुतः ब्रह्म स्वरूप मानते, इस प्रकार वस्तु स्वरूप विरुद्ध मान्यता ये एक दोष और स्वमान्यता विरुद्ध यह दूसरा दोष (अब पुष्टिमार्गीय जीव तो जो वस्तुतः भगवान् है) जिसको (भगवान् मानकर ही भजा है), (अर्थात्) इसके संबंध में तो प्रतीकोपासना की संभावना ही नहीं, इसलिये इसको दिव्यपुरुष परब्रह्म में ले जाता है ।

सूत्रभाष्य- 'अब प्रतीकालम्बन अर्थात् प्रतीकोपासक किसको कहना, इस संबंध में निर्णय भाष्यकार करते हैं । वेद में सर्वत्र कोई व्यक्ति अथवा वस्तु उसमें ब्रह्म स्वरूप की भावना कर इसकी उपासना करना ऐसा कहा है। 'अब उपासक दो तरह के हैं, एक तो ये कि जो इस प्रकार मानते हो कि परब्रह्म स्वयं यह जगह रूप बने हैं, अर्थात् प्रत्येक व्यक्ति या वस्तु वस्तुतः ब्रह्मस्वरूप है, और इस मान्यतापूर्वक यह व्यक्ति अथवा वस्तु की उपासना करे दूसरों के ये उपास्य व्यक्ति अथवा वस्तु के

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

पारमार्थिक स्वरूप का भी चिन्तन नहीं, यह तो इतना ही समझता है कि यह व्यक्ति इस वस्तु को ब्रह्म मानकर उपासना करुंगा तो तदुपासना जन्य फल प्राप्त होगा । पहले प्रकार का उपासक वह शुद्ध ब्रह्मरूप ही है, फिर जिस तरह 'ये शुद्ध ब्रह्मस्वरूप उपास्य स्वरूपों के' इस प्रकार नहीं मानते, 'उपरान्त जिन लोगों की मान्यता इस तरह है कि श्रुति इतना ही कहती है कि कोई व्यक्ति या वस्तु को ब्रह्म मानकर उपासना करे तो फल मिले, नहीं कि श्रुति ही स्वरूप है ऐसा फल भी कहा है, इस प्रकार की मान्यता के साथ जो उपासना करे वह प्रतीकावलम्बन अथवा प्रतीकोपासना कहलाता है । परिस्थिति इस प्रकार है ऐसा होते हुए भी यह उपासना वेदनिहित है इसलिये करते हैं । 'इस रीति से इसकी वेद में जो श्रद्धा है उसको लेकर' यह उपासना फल देती है और ठीक है । अर्थात् यह उपासना फलरूप इसको अर्चिरादि लोक की प्राप्ति होती है । ऐसा होते हुए भी ऐसे को ये दिव्य पुरुष ब्रह्ममें नहीं ले जाता है। परन्तु जिन्होंने ये उपास्य स्वरूप का शुद्ध-ब्रह्मरूप है ऐसा मानकर उपासना करते हैं उनको ही (यह दिव्यपुरुष) ब्रह्म तक पहुंचाते है । वेदान्ताचार्य श्रीबादरायण (व्यास) इस प्रकार मानते है (और ये अपनी) इस तरह की मान्यता के लिये **( उभयथादोषात् )** इन शब्दों में कारण बताते है । एक तो जो वस्तुतः ब्रह्म स्वरूप है वह ब्रह्म स्वरूप इस तरह की मान्यता नहीं हो यह एक दोष और उपासना के लिये ही थोड़े समय यह ब्रह्म रूप है ऐसा मान लेना यह दूसरा दोष, इस प्रकार दोनों रीति से दोष होता है, अर्थात् ब्रह्म प्राप्ति का अधिकारी नहीं, इसलिये इसको दिव्यपुरुष ब्रह्म में नहीं ले जाता है यह सर्वथा उचित ही है, और '**असन्ने वस भवति असद् ब्रह्मेति वेद चेत्**' अर्थात् (वस्तु मात्र ब्रह्म स्वरूप होने पर भी यह) ब्रह्म स्वरूप है इस प्रकार जिनको भान नहीं उसका आध्यात्मिक दृष्टि से अस्तित्व है ही नहीं, यह श्रुति वाक्य और '**योऽन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते । किं तेन न कृतंपापं चौरेणात्मापहारिणा**' अर्थात् जो अपना स्वरूप एक तरह का हो फिर भी उसको न माने दूसरी तरह माने इस प्रकार जिसने अपना यत्न का नाश किया है उस तरह के चोर ने कौन सा पाप नहीं किया ? यह स्मृति वाक्य (इस दोष का) ही निरूपण करता है ।

ज्ञानमार्गीय जीव की व्यवस्था इस भांति दर्शाकर (अवशिष्ट सूत्र भाग में सूत्रकार) भक्तिमार्गीय जीव की व्यवस्था का निरूपण 'तत्क्रतुश्च' इन शब्दों में करते है । '**सर्व मद्भक्ति योगेन**' अर्थात् (भक्त जो चाहे तो) सभी मेरी भक्ति द्वारा (प्राप्त कर सकता है) इस प्रकार के वाक्यानुसार भक्त को उपासना की आवश्यकता ही नही, उपरान्त '**कथंचित् यदि वाञ्छति**' अर्थात् इच्छा करे (कि मिले) इस वाक्यानुसार इच्छा करे और 'यह सुख मिले और यह सुख भोगने के पश्चात् भूतकाल में इस भक्त ने जिसकी भक्ति की है उसके बल से 'उस दिव्यपुरुष को इसे ब्रह्म की ओर ले जाना पड़ेगा । वस्तु स्थिति से इस प्रकार के भक्त को इस दिव्यपुरुष के सहायता की भी आवश्यकता नहीं, यह तो अपने आप ही ब्रह्म लोक में जा सकता है, और यह बात बतलाने के लिये '**तत्क्रतुश्च**' इस शब्द में कर्त्ता अर्थ वाली

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

प्रथमा विभक्ति का प्रयोग किया है ।

अब कोई इस प्रकार की आशंका करे कि जो सभी उपास्य रूप ब्रह्मस्वरूप ही हो तो छान्दोग्य उपनिषद् में जो सनत्कुमार–नारद संवाद आता है, वहां '**स यो नाम ब्रह्मेत्युपास्ते**' अर्थात् जो नाम को ब्रह्म मानकर उपासना करता है, आदि आदि वाक्यों में नाम, वाणी, मन, संकल्प, चित्त, ध्यान, विज्ञान आदि को ब्रह्म रूप मानना, और इस रीति से इसकी उपासना करना, ऐसा कहने के पश्चात् पीछे से कहने में आये लोक पहले कहने में आये से श्रेष्ठ है ऐसा कहा है, इसलिये सब उपास्य रूपों को ब्रह्म रूप नहीं कह सकते। कारण कि ये जो सभी ब्रह्मस्वरूप हो तो एक दूसरे से श्रेष्ठ कैसे हो सकते है ? तो (इसके उत्तर में इस प्रकार कहना कि)यह आशंका उचित नहीं कारण कि जो उपास्य रुपी ब्रह्म विभूतियां है वे अमुक विशेष फल देने के लिये है, अर्थात् जिस रुप से साधारण फल देने का हो । वे उपास्य रुप ब्रह्म रूप होने पर भी' वे रूप अपने में रहे अधिक गुण प्रकट करने की कोई आवश्यकता नहीं अर्थात् 'अपने में अधिक गुण रहते है फिर भी' काम पूर्ति के लिये अमुक ही गुण प्रकट करते हैं, अब जिस रूप से अधिक फल देने का है उस रूप में पहले से अधिक गुण प्रकट करे इसलिये पहले से पीछे का श्रेष्ठ है ऐसा कहा गया है 'नहीं कि स्वरूप से यह श्रेष्ठ है । उपास्यरूप सभी ब्रह्म स्वरुप होने से एक समान ही है । सर्वत्र (विभूति रूप जो उपास्य रूप उस के संबंध में) ऐसा ही समझना । अमुक स्वरूप से अमुक ही फल देना ये तो इनकी लीला है । (स्वामी का कोई स्वामी नहीं इस कहावत के प्रमाण से) प्रभु स्वतंत्र होकर चाहे उस प्रकार करें । 'अर्थात् श्रुति में अमुक उपास्य स्वरूप को दूसरा अमुक उपास्य स्वरूप से श्रेष्ठ कहा है । इसमें अनुचित कुछ भी नहीं, पूजा मार्ग में मूर्तियों में 'भगवान् का आह्वान होता है और ये 'आवाहन द्वारा ये भगवान् विभूति रूप से, वहां प्रकट होते है अर्थात् इस मूर्ति में भगवान् की भावना की जाती है, और गुरु में '**शाब्दे परे च निष्णातं ब्रह्मणि**' गुरु परोक्ष एवं प्रत्यक्ष दोनों प्रकार के ब्रह्म से सुपरिचित होते हैं, अर्थात् इसमें भगवदावेश के कारण से 'भगवद् भावना करनी होती है, अर्थात् इस संबंध में शंका करने जैसा कुछ भी नहीं है ।

अब सूत्रकार ने पहले, बादरि और जैमिनि का मत दिया और फिर अपना मत दिया अर्थात् तीनों के चर्चा का विषय एक ही है इस तरह समझा जाता है। इस निरूपण में ब्रह्म प्राप्ति अर्थात् सृष्टयन्तर्गत ब्रह्मलोक की प्राप्ति (इस प्रकार का वेदान्ताचार्य बादरि का मत) पूर्वपक्ष के सदृश दिया और ब्रह्म प्राप्ति अर्थात् पर ब्रह्म की प्राप्ति 'इस प्रकार वेदान्ताचार्य जैमिनि का मत' उत्तर पक्ष के समान दिया, वेदान्तातचार्य बादरि के मतानुसार उपास्य स्वरूप सगुण है और यह (उपास्य स्वरूपों का) गुण अविद्याजन्य होने से सभी उपासनाओं से इस प्रकार प्रतीकोपासना बन जाती है, अर्थात् जो प्रतिकोपासक नहीं उनको दिव्य पुरुष ब्रह्म में ले जाता है इस प्रकार कहते हुए सूत्रकार व्यास का आशय यह है कि बादरि के मतानुसार उपासना करने वाले एक को भी ब्रह्म प्राप्ति नहीं, उस प्रकार फिर, वस्तु स्थिति से उपास्य स्वरूप का वास्तविक ज्ञान भी उपासना का अंग ही है, और बादरि के मत के अनुसरण करने वाले उपासकों को इस प्रकार का ज्ञान नहीं होता, अर्थात् इनको अर्चिरादि लोक की प्राप्ति भी नहीं होती, तब फिर परब्रह्म की प्राप्ति तो हो भी कैसे, इस प्रकार सूत्रकार का आन्तरिक अभिप्राय है (ऐसा

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

मालुम होता है) आना परिस्थिति यह हुई, इस सूत्र में पर ब्रह्म प्राप्ति में कई वस्तु सहायरिक है, इसका निवेदन है, अर्थात् यह प्रतिकोपासना ही सूत्रकार को अभिमत है ऐसा सिद्ध हुआ है ।

'**टिप्पणी-** अब श्री शंकराचार्य ने इस सूत्र का जो अर्थ किया है और इस पर के भाष्य में जो विशेष बात कही है उसके प्रति अपनी असंमति अणुभाष्यकार अभिव्यक्त करते हैं, परन्तु यह स्पष्ट रीति से समझाने के लिये इस विषय के संबंध में श्रीशंकराचार्य का मन्तव्य समझना अत्यावश्यक है यह नीचे दिये अनुसार है । सर्वप्रथम तो ध्यान में लेने की बात यह है कि उपासना का परमफल कार्य ब्रह्म लोक है । परब्रह्म प्राप्ति नहीं, इस प्रकार श्री शंकराचार्य का स्पष्ट मन्तव्य है, अब उपासना दो प्रकार की है, प्रतीकोपासना और विकारोपासना, अब प्रतीकोपासना के संबंध में '**न प्रतीके न हि सः**' (ब्र.सू. ४।१।४) इस सूत्र पर के अपने भाष्य में श्रीशंकराचार्य नीचे दिये अनुसार लिखते हैं । '**मनो ब्रह्मेत्युपासीतेति अध्यात्मम्। अथ अधिदैवत आकाशो ब्रह्मेति**' तथा '**आदित्यो ब्रह्मेत्यादेशः**' '**स यो नाम ब्रह्मेत्युपास्ते, इत्येवमादिषु प्रतीकोपासनेषु।।**' अर्थात् मन ब्रह्म है इस तरह की भावना करता है- आदि आदि प्रतीकोपासना है ।

इसके पश्चात् '**अप्रतीकालम्बनान् नयतीत बादरायणः**' (ब्र.सू.।४।३।१।५) इस सूत्र पर के भाष्य में इस तरह निम्मानुसार लिखते हैं ।

'**प्रतीका लम्बनान् वर्जयित्वा सर्वान् अन्यान् विकारालम्बनात् नयति ब्रह्म लोक मिति बादरायण आचार्यो मन्यते । न ह्येवमुभयथा भावाम्युगमे कश्चिद् दोषोऽस्ति । तत्क्रतुश्च उभयथावस्य समर्थको हेतु र्द्रष्टव्यः । यो हि ब्रह्मक्रतुः स ब्राह्ममैश्वर्य मासीदेत् इति श्लिष्यते। तं तथा यथा उपासत तदेव तदेव भवति । इति श्रुते । न तु प्रतीकेषु ब्रह्म क्रतुत्वमस्ति । प्रतीक प्रधानत्वाद् उपासन्य । ननु अब्रह्मक्रतुरपि ब्रह्म गच्छति । यथा पंचानिविद्यायाम् ' स एनान् ब्रह्म गमयतिः इति । भवतु, यत्र एवमाहत्यवादः उपलभ्यते । तदभावे तु औत्सर्गिकेण तत्क्रतुन्यायेन ब्रह्म क्रतुनामेव तत्प्राप्तिः, न इतरेषाम्**' अर्थात् ब्रह्मेतर कोई भी पदार्थ की उपासना करने में आती है वह विकारोपासना, इसके दो प्रकार प्रतीकोपासना और अप्रतीकोपासना, प्रतीकोपासको को ब्रह्मलोक की प्राप्ति नहीं होती है । अप्रतीकोपासकों को यह प्राप्ति होती है, कारण यह है कि प्रतीकोपासकों को ब्रह्म लोक की प्राप्ति की इच्छा नहीं होती है, और श्रुति में भी प्रतीकोपासना का फल लौकिक कीर्ति आदि की प्राप्ति कही गयी है । सगुण विद्याओं से वह अप्रतीकोपासना है । इस प्रकार की उपासना करने वालों के बड़े भाग्य से ब्रह्म लोक प्राप्ति की इच्छा होती है । परन्तु इसके उपासकों को जो ब्रह्म लोक प्राप्ति की इच्छा हो तो ही ब्रह्म लोक की प्राप्ति होती है, नहीं तो नहीं, परन्तु जो सगुण विद्या का फल श्रुति इस ब्रह्म लोक की प्राप्ति हुई हो उन विद्या के उपासकों को इस तरह एक बार ब्रह्म लोक प्राप्ति की इच्छा नहीं हो तो ये इसको ब्रह्म लोक की प्राप्ति होती है । अर्थात् जिसे सगुण विद्या
CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy
का फल श्रुति में, ब्रह्म लोक प्राप्ति नहीं कहीं उन विद्या के उपासक को ब्रह्म लोक प्राप्ति की इच्छा हो

तो ही ब्रह्म लोक प्राप्ति हो, नहीं तो जिस फल की इच्छा हो यह फल प्राप्त हो, ब्रह्म लोक की प्राप्ति नहीं ।

अणु-भाष्यकार श्रीविठ्ठलेश का मन्तव्य वस्तुतः पृथक् है । वस्तु स्थिति से पदार्थ मात्र ब्रह्मस्वरूप है, और इस प्रकार की समझपूर्वक जो उपासना करता है वह अप्रतीकोपासक, इसको ब्रह्म लोक तो क्या परन्तु परब्रह्म की प्राप्ति हो, परन्तु इस प्रकार की समझ जिसको नहीं हो, जिस उपासना के लिये उस पदार्थ में ब्रह्म की भावना 'अर्थात् इतने समय पूर्ति मान्यता' करे वह प्रतीकोपासक इस प्रकार के प्रतीकोपासक को पर ब्रह्म की प्राप्ति कभी भी नहीं हो । श्रीशंकराचार्य के मत के अनुसार उपासक मात्र को परब्रह्म की प्राप्ति नहीं होती । अब पीछे के खण्ड में इस विषय का निरूपण है ।

जबकि श्री विठ्ठलेश के मतानुसार अप्रतीकोपासक को पर ब्रह्म की प्राप्ति होती है अब जो श्री शंकराचार्य इस प्रकार कहते है कि प्रतीकोपासकों को ब्रह्म लोक की प्राप्ति की इच्छा नहीं होती, अर्थात् इनको ब्रह्मलोक की प्राप्ति नहीं होती, जबकि पंचाग्निविद्योपासक है अर्थात् इनको भी ब्रह्मलोक की प्राप्ति नहीं होनी चाहिये, ऐसा होते हुए भी फिर श्रुति में पंचाग्निविद्योपासक का फल ब्रह्मलोक प्राप्ति कही है, इसलिये इस उपासक को ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है, इस संबंध में यह कहना कि श्रुति अमुक पदार्थ का स्वरूप जो होता है उसका निरूपण मात्र करती हैं, नहीं कि इसमें जो नहीं है, उस प्रकार का नया स्वरुप ही पैदा करती है । '**टिप्पणी**- बोधक और कारक का भेद इस प्रकार है, एक अपुत्र व्यक्ति के विषय में एक सामान्य मनुष्य कहे कि इस मनुष्य के पुत्र नहीं, यह इसके शब्द हुए 'बोधक' अर्थात् जो परिस्थिति है उसका ही परिचय देने वाला परन्तु एक सिद्ध पुरुष के शब्द (कारक) कारण कि जो इसके लड़का नहीं था वह हुआ । अब जो श्रुति वाक्य (वास्तविक परिस्थिति का) परिचय दिया है (यह सिद्धान्त है, और इसमें ऐसा कहा गया है कि पंचाग्निविद्योपासक को ब्रह्म लोक की प्राप्ति होती है) और (सूत्रकार) व्यास इस प्रकार कहते हैं कि अप्रतीकोपासक को ब्रह्म लोक की प्राप्ति होती है अर्थात् दोनों वाक्यों की एक वाक्यता के लिये अपने को यह स्वीकार करना ही पड़ता है कि पंचाग्निविद्या अप्रतीकोपासना है, नहीं तो, अर्थात् पंचाग्निविद्या अप्रतीकोपासना नहीं हो तो सूत्रकार जिसके सामने यह ब्रह्म लोक प्राप्ति फलक पंचाग्नि विषयक श्रुति वाक्य है वे इस प्रकार कैसे कहते हैं कि अप्रतीकोपासकों को ब्रह्म लोक की प्राप्ति होती है इस वाक्य को अपवाद भूत मानकर एक नियम के स्वरूप में अप्रतीकनयन की बात ही की है ऐसा कहना उचित नहीं है । '**टिप्पणी**- श्री शंकराचार्य का कहना इस प्रकार है कि पंचाग्निविद्या प्रतीकोपासना है और इसका फल ब्रह्मलोक प्राप्ति नहीं होनी चाहिए । परन्तु श्रुति में कहा है इसलिये एक अपवाद के तरीके से इसका फल ब्रह्मलोक प्राप्ति है । श्री विठ्ठलेश का कहना ऐसा है कि इस प्रकार ठीक नहीं । कारण कि (हमारे) मन्तव्यानुसार पंचाग्निविद्या को अप्रतीकोपासना मानते हो तो फिर इसको और अप्रतीकनयन के नियम के बीच विरोध ही नहीं रहता, कारण कि 'पंचाग्नि विद्या को' अपवाद मानें तो (अप्रतीकनयन) नियम को बाधा आती है । जब

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

एक वाक्य दो वस्तुओं के बीच का विरोध बताये तब वह दो वस्तु के बीच में विरोध है इतना ही मालुम पड़ता है नहीं कि यह विरुद्ध वस्तुओं में एक का नाश करने का इसमें सामर्थ्य है । हमारी विचार सरणी अनुसार तो बाध ही नहीं, तब फिर यह सब प्रपंच किसलिये ?

अब पूर्वपक्षी जो इस प्रकार कहें कि जो मन आदि शुद्ध ब्रह्म स्वरूप हो तो **'मनो ब्रह्म उपास्ते' इस प्रकार श्रुति कहती है 'मनो ब्रह्म उपास्ते'** इस प्रकार वाचक (इति) शब्द पीछे जोड़ते नहीं, अर्थात् मन को ब्रह्म मानकर उपासना करना ऐसा अर्थ निकलता है । नहीं कि मन ब्रह्म स्वरूप है इस तरह का, तब इसके उत्तर में सिद्धान्ती कहते हैं कि शब्दों का अर्थ किस प्रकार करना, इसका तुम्हें (पूर्व पक्षी को) ज्ञान नहीं होने से तो इस तरह कहते हैं कारण कि **'मन उपास्स्व'** अर्थात् मन की उपासना करो, इस प्रकार कहने के पश्चात् इस प्रकार की उपासना का फल **'यावन् मनोगतं तत्रास्य काम चारो भवति'** अर्थात् जहां तक मन की पहुंच है वहां तक इस उपासक की गति अप्रतिहत बनती है, इस तरह कहना अर्थात् (इस प्रकार मन में क्या सामर्थ्य है कि इसकी उपासना) इस प्रकार का फल दे सके? इस प्रकार कोई प्रश्न उठावे इसके लिये (इसके उत्तर में) कहा है कि **'मनो ब्रह्मेति'** अर्थात् यहां (इति) शब्द हेतु का वाचक है (नहीं कि प्रकार का) अर्थात् मन ब्रह्म स्वरूप है इसलिये, इसकी उपासना इस तरह फल देती है, इस प्रकार का यह श्रुति वाक्य का अर्थ है, इसलिये जो पहले कहा है कि **'मनो हि ब्रह्म, मन उपास्स्व'** अर्थात् मन ब्रह्म है, इसलिये मन की उपासना कर, सर्वत्र इस प्रकार ही समझने का है । इससे अलग नहीं ।

**विशेषाधिकरण-**

सभी उपास्य रूप ब्रह्म स्वरूप ही है, इसलिये इसके उपासकों को परब्रह्म की प्राप्ति होती है यह बात अब सिद्ध हुई चूंकि इस संबंध में एक प्रश्न उठता है कि ज्ञानी और भक्त दोनों प्रकार के उपासकों को एक समान पर ब्रह्म की प्राप्ति होती है, इससे क्या तारतम्य ठीक है ? इस प्रश्न का विचार करते हुए ऊपर की दृष्टि से तो अपने को ऐसा लगता है कि दोनों ब्रह्म के ही उपासक हैं, इसलिये दोनों को एक समान पर ब्रह्म की प्राप्ति होनी चाहिये । तब इसके उत्तर में (सूत्रकार) कहते हैं कि-

## विशेषं च दर्शयति।४।३।१७।

सूत्रार्थ- (दोनों को प्राप्त होने वाले फल के बीच से) अन्तर (श्रुति स्वयं) बताती है 'और यह कि ज्ञानी को अक्षर ब्रह्म की प्राप्ति होती है और भक्त को पुरुषोत्तम स्वरूप परब्रह्म की ।

सूत्रभाष्य-'दोनों को प्राप्त होने वाले फल के बीच का तारतम्य श्रुति (स्वयं) बताती है । तैत्तिरीय उपनिषद् में कहा है कि 'ब्रह्मविद् परमम्' अर्थात् अक्षर ब्रह्म का जिसको ज्ञान है उसको पर ब्रह्म की प्राप्ति होती है, इस प्रकार जो गूढ बात है उसको मन में रखकर ऊपर की बात इतनी ही कही
CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy
है, उसके पश्चात् यह बात सर्वत्र प्रकट करने जैसी नहीं है, उपरान्त यह अनुभव द्वारा ही जान सकते हैं,

इस प्रकार सूचित करती यह श्रुति अब गूढ़ बात इस तरह प्रकट करती है, **'तदेषाभ्युक्ता' 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म यो वेद निहितं गुहायां परमेव्योमन् । सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता ।।'** अर्थात् इस (ऊपर की बात) के संबंध में जिसने परब्रह्म का अनुभव किया है उस तरह के लोकों ने यह ऋचा गायी गयी है । **'ब्रह्मविद् आप्नोति परम्'** इस वाक्य को 'ब्रह्मविद् (ब्रह्म) आप्नोति' और 'परम् (ब्रह्म) 'आप्नोति' इतना कहने पर प्रश्न पैदा होता है कि ब्रह्म ज्ञानी को क्या मिले? और इसका उत्तर इसी वाक्य में से इसको (ब्रह्म) मिलता है ऐसा प्राप्त होता है, कारण कि इस प्रकार की आकांक्षा का पूरक यह शब्द ही है, इसके पश्चात् (परम्) (ब्रह्म) आप्नोति' इस वाक्यखण्ड का अर्थ ऋचा के अवशिष्ट भाग में बताया गया है और यह 'निहितं' शब्द से आरम्भ होता है, इसलिये ही मूल वाक्य ब्रह्म विदाप्नोति परम्' में (आप्नोति) यह क्रिया पद बीच में रखा है यह अपना संबंध अगले पिछले दोनों शब्दों के साथ बतलाने 'और ये क्रिया पद का अर्थ जो' प्राप्ति से मर्यादा और पुष्टि ये दो प्रकार है । अब आरम्भ में मर्यादा प्रकार की (प्राप्ति का) निरूपण है, यहां आशय इस प्रकार है, **'नायमात्मा प्रवचनेन'** (लब्भ्यः) अर्थात् इस परमात्मा की प्राप्ति प्रवचन (आदि) से (नहीं होती) वाक्य द्वारा भगवाकृपा के अतिरिक्त सभी साधन भगवतप्राप्ति के लिये व्यर्थ है इस प्रकार कहा गया है। यह बात ध्यान में लेकर अक्षर ब्रह्म को भगवतप्राप्ति का साधन कहें तो इस बात के साथ विरोध पैदा होता है, इसलिये इस वाक्य का अर्थ भी समझना कि ज्ञानमार्गीय जीवों को अक्षर ब्रह्म के ज्ञान द्वारा अक्षर ब्रह्म के प्राप्ति होती है, कारण कि इसका ध्येय अक्षर ब्रह्म ही है, और पुरुषोत्तम तो ध्येय भक्तों का होता है, (और) यह बात श्रीमद्भगवद्गीता में **'एवं सततयुक्ता ये, ( ये भक्तास्त्वांपर्युपासते, ये चाप्यक्षर मव्यक्तं तेषां के योगवित्तमाः )** अर्थात् जो प्रतिक्षण (भक्ति में) रत 'भक्त आप की उपासना करता है, और जो अव्यक्त अक्षर की उपासना करता है उसमें अधिक श्रेष्ठ कौन ? इस प्रकार (अर्जुन ने) प्रश्न किया, तब (भगवान् ने) **'मय्यावेश्य मनो ये मां नित्ययुक्ता उपासते' श्रद्धया परयोपेतास्ते मे युक्ततमा मताः।'** अर्थात् मेरे में मन को एकाग्र करके (प्रतिक्षणरत) जो (भक्त) मेरे को 'परम श्रद्धापूर्वक भजता है वह मुझको अधिक प्यारा लगता है' इस श्लोक में और **'ये त्वक्षरमनिर्देश्यम्' अव्यक्तं पर्युपासते, क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्त चेतसाम्।।'** अर्थात् जिनको प्रत्यक्ष नहीं बता सकते उस तरह के (अव्यक्त) अक्षर की उपासना करते हैं, 'अव्यक्त में आसक्त मन वाले उन साधकों को अधिक दुःखी होना पड़ता है । इस श्लोक में कहा है, और श्री भागवत में (कहा है) और श्री भागवत में **'भक्त्याहमेकया ग्राह्यः'** अर्थात् जिनको प्रत्यक्ष नहीं बता सकते ऐसे अव्यक्त अक्षर ब्रह्म की उपासना करते हैं । अव्यक्त में आसक्त मन वाले उन साधकों को अधिक दुःख होता है । इस श्लोक में कहे और भागवत में भक्त्याहमेकया ग्राह्यः अर्थात् इसलिये मैं (भगवान्) केवल भक्ति द्वारा प्राप्त हो सकता हूं, इस श्लोक में और **'तस्माद् मद्भक्तियुक्तस्य, योगिनो वै मदात्मनः, न ज्ञानं न च वैराग्यं प्रायः श्रेयोभवेदिह।।'** अर्थात् मेरे में जिसका मन है वैसा मेरा जो भक्त उसकी ज्ञान और वैराग्य अधिक उपयोगी नहीं होते, इस श्लोक में कहा है, अर्थात्
CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

सहायता से ही सर्व कामोपभोग करता है इसलिये यह शरीर है यह शरीर है यह बात भी सत्य है । इस रीति से दोनों प्रकार का, इस तरह का परमवेदान्ताचार्य बादरायण व्यास मानते हैं, इसके लिये कारण (सूत्रस्थ) 'अतः' पद में निरुपण किया है । इसका अर्थ यह है कि श्रुति इस तरह निरूपण करती है इस बात का विस्तार से निरूपण करें तो ये इस प्रकार है, (छान्दोग्य उपनिषद् में) '**भूमैव विजिज्ञासितव्यः**। अर्थात् इस भूमा का स्वरूप ठीक समझना चाहिये । इस प्रकार (पहले) कहा, इसके पश्चात् '**यो वै भूमा तत् सुखम्**' अर्थात् जो यह भूमा है वही सुख है इस प्रकार आरम्भकर भूमा के स्वरूप का निरूपण किया गया है । '**यत्र नान्यत् पश्यति, नान्यच्छुणोति, नान्यद् विजानातिस भूमा**' अर्थात् जहां दूसरा दिखता नहीं; जहां दूसरा सुनाता नहीं जहां दूसरी वस्तु का ज्ञान नहीं होता उसी प्रकार आत्मस्थिति इसका नाम भूमा है इस प्रकार भगवत्प्राप्ति जब केवल भाव स्वरूप होती है उस स्थिति का वर्णन कर, इस प्रकार केवल भाव स्वरूप भगवान् का अनुभव करने वाले भक्त की विरह दशा में क्या स्थिति होती है इसका निरूपण '**स एव अधस्तात्, स उपरिष्यात्, स पश्चात्, स पुरस्तात्**' अर्थात् 'इस प्रकार के (विरही भक्त को) ये (भगवान्) ही नीचे (दिखते हैं) ये 'भगवान् ही ऊपर दिखते हैं, ये (भगवान्) ही पीछे (दिखते हैं) 'ये भगवान् आगे (दिखते हैं) आदि शब्दों में है, उसके पश्चात् 'स वा एष एवं पश्यन्, एवं मन्वानः एवं विजानन्' अर्थात् इस प्रकार जिनको (भगवान्) के दर्शन होते हैं, जिनको इस प्रकार (भगवान् संबंधी) विचार होते हैं, जिनको इस प्रकार 'भगवान् का अनुभव होता है इस प्रकार पहले की अवस्था का निरूपण कर- '**आत्मारतिः, आत्मक्रीडः, आत्ममिथुनः, आत्मानन्दः**' अर्थात् इस प्रकार का भक्त भगवान् के साथ रमण करता है, यह खेलता है परन्तु भगवान् के साथ यह जुडता है परन्तु भगवान् के साथ आनन्द भी सब भगवत्स्वरूप में से ही प्राप्त करता है । इस प्रकार के वाक्य में 'सोऽश्नुते' अर्थात् (भगवान् के साथ रहकर) यही (मुक्तात्मा) सर्वकामोपभोग करता है । इस वाक्य में कही गयी बात कहीं भक्त के स्वरूप का निरूपण इस प्रकार करती हैं, '**तस्याह वा एतस्य एवं पश्यतः एवं मन्वानस्य, एवं विजानतः आत्मनः प्राणः**' अर्थात् इस प्रकार जिनको दर्शन होते है, इस प्रकार के जिनके विचार जागते है, इस प्रकार का जिनका अनुभव होता है उस प्रकार के भक्त के प्राण भगवान् के स्वरूप में से प्राप्त होते है। इस प्रकार आरम्भकर '**आत्मत एवेदं सर्वम्**' अर्थात् (ऐसे भक्त को) सब भगवान् द्वारा ही (प्राप्त होता है) इस प्रकार (अन्त में कहा है) 'आत्मतः' इस शब्द में 'तस्' । यह अव्यय । अर्थात् सब अर्थों में एक ही जिसका स्वरूप रहे वैसा शब्द, प्रयोजित किया है, इस द्वारा यह सूचन होता है कि जिसके स्वरूप में किसी भी प्रकार परिवर्तन नहीं होता उस तरह के जो भगवान् उनके द्वारा प्राण आदि ये मुक्तात्मा को प्राप्त होते है । इस वाक्य में (आत्मतः यह) पंचमी विभक्ति है वह (संबंध भूतकृदन्त के प्रत्यय) (य) के वास्तव में संबंधक भूत कृदन्तके, लोप पश्चात् हुई है। (इतना यहां अर्थ है ऐसा समझना) ।

**'टिप्पणी- 'प्रासादात् पश्यति नृपः'** राजा महल ऊपर से देखता है, इस प्रकार का वाक्य एक

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

है। इसका सूक्ष्म विचार करें तो '**प्रासादमारुह्य पश्यति नृपः**' राजा महल के ऊपर चढ़कर देखता है। इस प्रकार का अर्थ निकलता है । यहां संबंधक भूत कृदन्त का लोप करने के पश्चात् पंचमी विभक्ति का प्रयोग हुआ है । इस प्रकार व्याकरण की परिभाषा में 'ल्यब्लोपे पंचमी' कही जाती है ।

'ल्यब्ः= य,' यह संबंधक भूतकृदन्त प्रत्यय है, अर्थात् 'आत्मतः=आत्मानं (परमात्मानं) प्राप्य इस प्रकार अर्थ इस श्रुति वाक्य में है ऐसा समझना । पहले विरह दशा के बीच मुक्तात्मा के प्राण आदि भगवान् में लीन हुवे थे। वे प्रभु का प्राकट्य होने पर प्रभु में से पीछे प्रकट होकर मुक्तात्मा को प्राप्त हुए, इस प्रकार प्राण आदि की प्राप्ति में निमित्तभूत प्रभु है इसलिये (प्रभुवाची 'आत्मन्) शब्द को श्रुति वाक्य में निमित्तवाची 'तस् - प्रत्यय लगा हुआ है, कारण कि भगवद् विभूति रूप मुक्तात्मा के प्राण आदि भगवान् में लीन हो इसमें बिना युक्ति का कुछ भी नहीं, अर्थात् 'आत्मरतिः' आदि और 'सोऽश्नुते' (ये दोनों वाक्यों के अर्थ का विचार करें तो इस मुक्तात्मा को) शरीर होता है । 'इस प्रकार भी मानना पड़ता है । वेदान्ताचार्य जैमिनि भी इसी कारण (मुक्तात्मा को/ब्रह्म रूप) 'शरीर होता है, ऐसा मानते हैं, अब एक ही वस्तु में इसी सामान्य रीति से एक साथ नहीं रह सके उस तरह के दो धर्म प्रस्तुत विषय में साथ रहते हैं इस प्रकार स्वीकार करने को तैयार नहीं, ऐसा पूर्वपक्षी के समक्ष द्वादशाह नाम के यज्ञ का वेद सिद्ध उदाहरण (सूत्रकार) आगे रखते हैं । '**यः कामयेत प्रजायेयेति स द्वादशरात्रेण यजेत्**' अर्थात् जिसकी ऐसी इच्छा हो कि मेरी वंशवृद्धि हो इसके लिये द्वादशाह यज्ञ करना इस प्रकार का जो विधि वाक्य है तदनुसार 'द्विरात्रेण यजेत्' अर्थात् इस व्यक्ति का द्विरात्र यज्ञ करना इस संबंध में जिस प्रकार एककर्त्ता है उसी तरह द्वादशाह यज्ञ के विषय भी एक कर्ता होने से यह 'अहीन' है और '**द्वादशाह मृद्धिकामा उपेयुः, य एवं विद्वांसः सत्रमुयन्ति**' अर्थात् जिनको धन्य धान्य समृद्धि की इच्छा हो उनको साथ मिलकर द्वादशाह यज्ञ करना ऐसा समझकर जो द्वादशाह नाम का सत्र करते हैं इस वाक्यानुसार इस यज्ञ के करने वाले अनेक होने से द्वादशाह याग सत्र भी है ऐसा मालूम पड़ता है, इस प्रकार द्वादशाह यज्ञ-दोनो (अहीन, और 'सत्र) है । उस प्रकार द्वादश अंग वाले शरीर, इन्द्रिय, प्राण, अन्तःकरण और जीवात्मा द्वारा ये मुक्तात्मा सर्वकामोपभोग करते हैं, इसलिये सर्वकामपभोग सत्र तुल्य है और ये सभी दिव्य होकर एक भगवद् विभूति रूप है अर्थात् ब्रह्मस्वरूप है अर्थात् अहीन तुल्य भी है । यह द्वादशाह यज्ञ की तरह उभय रुप है । अर्थात् (मुक्तात्मा सशरीर) और (अशरीर) दोनों हैं । '**टिप्पणी-** श्रुति में पुरुष को बारह अंगों वाला कहा गया है । इन बारह अंगों को श्रीवल्लभाचार्य ने एक मस्तक, एक हृदय, दो स्तन, दो बाहू, दो हाथ, दो ऊरू और दो पैर इस प्रकार गिनाये हैं । एक दूसरे मत में बारह अंगों में एक कटि, दो पैर, दो उरु, एक गुह्य एक पेट, एक हृदय, एक हाथ की जोडी, एक मुख, एक कपाल, एक मस्तक इस प्रकार है । साष्टांग प्रणाम में आठ अंगों के संबंधी तीन मत है । (१) हाथ, छाती, कपाल, आंख, गर्दन, पीठ, वाणी और मन (२) दो हाथ, छाती, कपाल, दो आंख, गरदन, पीठ और (३) दो हाथ, छाती, कपाल, दो घुटने और दो पैर । अब सत्र में भाग लेने वाले सभी यजमान चेतन होकर जिस तरह

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

सभी को फल प्राप्त होता है उस प्रकार 'यह अलौकिक सर्वकामोपभोग के संबंध में भी यह लीलास्थ भक्त की देह आदि ब्रह्म स्वरूप होकर चेतन है ऐसा भी इस दृष्टान्त से ज्ञात होता है । इसलिये भागवत में **'देहन्द्रियासुहीनानां वैकुण्ठपुरवासिनाम्'** अर्थात् वैकुण्ठ निवासी आत्माओं को देह, इन्द्रिय और प्राण नहीं होते ऐसा कहा है । **'टिप्पणी-** यह अलौकिक देह आदि चेतन उस प्रकार ब्रह्मस्वरूप होने से उसको सामान्य देह आदि जैसा समझना यह भूल है ।

## तत्त्वभावाधिकरण -

अब एक नई चर्चा आरम्भ होती है, और यह कि लीला कालीन जीवों को जिस प्रकार के धर्म लौकिक शरीर में दिखते हैं उस तरह के धर्म प्रभु के स्वरूप में भी मालुम पड़ते हैं, तो इसके पीछे इन प्रभु के स्वरूप को अप्राकृत किस तरह कहा जा सकता है ? प्रभु के स्वरूप में लौकिक सदृश धर्म दिखते है इस प्रकार फिर भी ये स्वरूप से अलौकिक हैं । यह किस प्रकार कहा जा सकता है ? यह समझाने के लिये (सूत्रकार) एक उदाहरण नीचे देते हैं ।

## तन्तवभावे संध्यवदुपपत्तेः।४।४।१३।

सूत्रार्थ- लौकिकता के अभाव में ये लौकिक समान धर्म जो दिखते हैं वे स्वप्न की तरह संभव है ।

सूत्रभाष्य- सामान्य नियम इस प्रकार है कि जो हो वह दिखता है, तदनुसार पूर्वपक्षी कहता है कि 'भगवत्स्वरूप में लौकिक धर्म-सदृश धर्म दिखते हैं, इसलिये भगवत्स्वरूप लौकिक है । यह इनका मत ठीक नहीं ऐसा अर्थ सूत्रस्थ (तु) शब्द में से निकलता है । 'भगवत्स्वरूप में प्राकृतता दिखती हैं, परन्तु इसमें यह प्राकृतता है ही नहीं, भगवत्स्वरूप में प्राकृतता दिखायी देती है फिर भी उसमें प्राकृतता है ही नहीं, ये धर्म प्राकृत सदृश भले हो, परन्तु ये प्राकृत नहीं, वहां कोई आशंका करे कि नहीं हो तो वे पदार्थ फिर किस प्रकार दिखते हैं? तो इसके समाधान में सूत्रकार कहते हैं कि (सन्ध्यवत्) अर्थात् जिस प्रकार स्वप्न में, उस तरह स्वप्न में वासना के कारण जैसे नहीं हो, उस तरह के पदार्थ भी दिखते हैं उस तरह (लीला में) भगवदिच्छा के कारण 'प्राकृत नहीं होने पर भी प्राकृत जैसे पदार्थ दिखते हैं । अर्थात् 'इन पदार्थों अथवा धर्मों में 'प्राकृतता नहीं ऐसा समझना, और **'संध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानम्, तस्मिन् संध्ये स्थाने तिष्ठन्' ऐते उभे स्थाने पश्य तिइदुं च परलोकस्थानं च' अथ यथाक्रमोऽयं परलोकस्थाने भवति तथा क्रम माक्रम्य उभयान् पाप्मनः आनन्दांश्च पश्यति। स यत्र प्रस्वपिति'**। अर्थात् (यह लोक और परलोक) दोनों के बीच में तीसरा स्वप्न स्थान है, इस संध्य स्थान में रहकर जीव इस लोक और परलोक दोनों को देखता है । अब जिस मार्ग से यह जीव परलोक में जाता है उस मार्ग से पुनः आकर इस दुःख और सुख दोनों का अनुभव करता है । अब जब

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

यह सूचित होता है- इस प्रकार आरम्भ कर **'स्वयं विहत्य स्वयं निर्माय स्वेनभासा स्वेनज्योतिषा**

**प्रस्वपिति । अत्रायं पुरुषः स्वयं ज्योतिर्भवति । न तत्र रथाः, न रथयोगाः न पन्थानो भवन्ति।।'** अर्थात् जागृत अवस्था के संसार को एक ओर कर स्वयं नवी सृष्टि रचकर अपने प्रकाश से अपने तेज से स्वप्नावस्था का अनुभव करता है, वहां ये जीवात्मा स्वप्रकाश होता है । वहां नहीं रथ होते नहीं घोड़े होते, नहीं मार्ग होते (परन्तु) ये अपने रथ, घोड़े और मार्ग का सृजन करते हैं । इस प्रकार का श्रुति वाक्य है । इसी प्रमाण से भगवान् आसुरी जीवों के दुःख रूप प्रकृति का धर्म जो तमोगुण उसमें लीन करना चाहते हैं । तब इनके अपने स्वरूप में प्राकृत बुद्धि जागे इसके लिये (प्राकृत नहीं, परन्तु) प्राकृत जैसी लीला दिखाते हैं । 'इतना ही । इसलिये (भगवत्स्वरूप में) प्राकृतता की शंका का लेश भी नहीं, इसलिये तो (भगवद् गीता में) भगवान् ने कहा है कि **'मामात्म देहेषु प्रद्विषन्तोऽभ्यसूयकाः'** अर्थात् यह (आसुरी जीव) अपने और दूसरों के देह में निवास करते ऐसे मुझसे द्वेष और असूया करने वाला होता है। इस प्रकार आरम्भकर **'ततो यान्त्यधमां गतिम्'** अर्थात् इस कारण से अधमगति प्राप्त करते है । इस तरह के जीव आसुरी होते है, मोक्ष के लिये इनमें थोड़ी भी योग्यता नहीं होती, इसलिये भगवान् अपने स्वरूप में इनकी प्राकृत बुद्धि जगाते हैं । इतना ही शेष भगवत्स्वरूप में प्राकृतता का नामो निशान नहीं होता । इस लिये **'संध्यवदुपपत्तेः'** इस प्रकार (सूत्रकार ने) जो कहा वह ठीक है। **'टिप्पणी-**(१) स्वरुपद्वेषी यह प्रद्वेष और गुण द्वेष यह असूया, स्वरूपद्वेषी को सामने मार डालना चाहता है, गुण द्वेषी के सामने वाले की निन्दाकर उसकी मान हानि करना चाहता है । (२) भगवान् के स्वरूप में इन के धर्मों में लौकिकता थोडी भी नहीं होती, आसुरी जीवों की बुद्धि मात्र इस प्रकार की होती है इसको लेकर यह सदा भगवद् विमुख रहता है और इनकी अधोगति ही होती है ।

## भावे जाग्रद्वत्।४।४।१४

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य- लौकिक सदृश दिखायी पड़ने वाले जो लीला पदार्थ भक्तों को दिखते हैं वे पदार्थ वास्तविक रीति से होते है और भक्तों को इस प्रकार दिखते हैं । वहां दृष्टान्त जाग्रत दशा का, जिस प्रकार भ्रान्ति रहित मनुष्य को जो पदार्थ होते है वे ही दिखते है । उसी तरह भक्त को भगवान् का स्वरूप और भगवान् के धर्म जिस तरह अप्राकृत है वैसी ही प्रतीत होते हैं ।

इन दोनों सूत्रों में यह बात कही गयी है । **'सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता'** अर्थात् मुक्तात्मा परम चतुर परमात्मा के साथ में रहकर सर्वकामोपभोग करता है । इस श्रुति वाक्यानुसार भक्तो की मनःकामना परिपूर्ण करने के लिये भगवान् लीला करते हैं ऐसा मालुम पड़ता है । (अब कठिनाई यह है कि) भगवान् इस तरह की भी लीला करते हैं कि जो देखने, सुनने, स्मरण करने पर भक्तो को दुःख होता है ऐसा भी अपने को (भागवदादि ग्रन्थों द्वारा) जानने को मिलता है दृष्टान्त (शिशुपाल के मित्र) सौभ नाम के जादूई विमान से (युद्ध करते शाल्व के साथ) युद्ध में 'अपने पिता वसुदेव को बांधकर शाल्व उठा ले गया है यह सूचना मिलते ही भगवान् सामान्य मनुष्य की तरह दुःख भरे वचनों का उच्चारण करने लगे । उस तरह के (मोहजनक वचन बोले) (घबराहट लिये हुए)

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

भगवान् के हाथ में से (सुदर्शनादि) आयुद्ध नीचे गिर गये, उपरान्त प्रभास पाटण में 'जब यादवों का परस्पर लड़कर संहार हुआ तब भगवान् के बाण लगा तथा स्वयं ने देहत्याग किया आदि, लीला (एक ओर) 'सोऽश्नुते' इत्यादि (ऊपर दिये) श्रुति वाक्य द्वारा भगवान् परब्रह्म है इस प्रकार अपने को 'जानने को मिलता है, तब (दूसरी ओर) ऊपर वर्णित लीला द्वारा इससे विपरीत (एक सामान्य मनुष्य जैसे प्रभु है इस प्रकार अपने को) लगता है (और) इस प्रकार हो तो एक बात को सत्य कहना और दूसरी बात को असत्य कहना पड़े । उपरान्त **'ते ते धामानिउश्मसि'** अर्थात् भगवान् की लीलाओं का दर्शन करो । **'विष्णोः कर्माणि'** अर्थात् जो भगवान् का परम धाम है, **'तद् विप्रासो विपन्यवः'** अर्थात् भगवत्सुति करते ज्ञानी (ऋषियों) ने 'भगवत्द्धाम का साक्षात् वर्णन करते है आदि श्रुति वाक्य, उस प्रकार' **सहस्रशीर्षं देवं विश्वाक्षं विश्वशंभुवम्'भुवम् विश्वं नारायणं देवमक्षरं परमं पदं। विश्वतःपरमं नित्यं विश्वं नारायणं हरिम् । 'विश्वमेवेदं पुरुषस्तद् विश्वमुपजीवति।। पतिं विश्वस्यात्मेश्वरं शाश्वतं शिवमच्युतम् ।।** अर्थात् असंख्य मस्तक वाला, दिव्य, असंख्य इन्द्रियों वाला, विश्व का कल्याण करने वाला, विश्वरूप, नित्य, परम तत्त्वभूत, नारायणदेव 'जो हैं उस प्रकार फिर सभी से पर, नित्य, विश्वरूप, नारायण हरि 'जो है' यह समग्र जगत ब्रह्मरूप है यह समग्र जगत इस (ब्रह्म) के आधार से तो जीवित रहता है, यह समग्र विश्व का स्वामी है, आत्मा है, नियामक है, नित्य है, कल्याणकारी है (उस प्रकार फिर) अखण्ड एक रस है इस प्रकार के श्रुति वाक्यों के आधार पर जो (निर्दोष) विशुद्ध ब्रह्म स्वरूप है उन 'कृष्ण में जो (यह लौकिक जैसा) विपरीत (चरित्र) दिखायी देता है उसके लिये कोई कारण अवश्य होना चाहिये और यह 'दूसरा कोई नहीं, परन्तु, आसुरी जीवों को केवल मोह उत्पन्न करने के लिये ही यह बात पूर्व सूत्र में समझाने में आयी और निज भक्तों को स्वरूप के आनन्द का अनुभव कराने के लिये **'लोकवत् तु लीला कैवल्यम्'** को अर्थात् जिस तरह संसार 'लोक में अमुक कार्य किसी विशेष प्रयोजन के लिये नहीं, परन्तु एक आनन्द की पूर्ति, करने के लिये है । उसी तरह परमात्मा ने जो इस विश्व को सृजित किया है, यह केवल आनन्द के लिये 'नहीं कि अमुक आवश्यक प्रयोजन सिद्ध करने के लिये' इस सूत्रानुसार जो लीलाएं (भगवान्) करते हैं जिस तरह घुटनों से चलना आदि लीला, वह तो भगवान् की स्वाभाविक धर्म, आनन्द रूप है, और ये तो वस्तुस्थिति से अस्तित्व रखती है और भक्त 'जिस प्रकार जागृत दशा में हो और वस्तु का अनुभव करते हो, उस तरह इसका अनुभव करते हैं इस प्रकार दूसरे सूत्र में कही है, अब कोई इस प्रकार आशंका करे कि लीला तो अनेक प्रकार की होती है, जब वेद में सैंधव नमक के कंकर के साथ ब्रह्म की उपमा देकर एक रसरूप वर्णन किया है, अर्थात् 'जिस स्वरूप में लीला करते हैं वह परब्रह्म नहीं हो सकता है, तो इस प्रकार की आशंका दूर करने के लिये तो (ऊपर कहे सूत्र में 'कैवल्य) पद का प्रयोग किया है। **'साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च'** अर्थात् भगवान् केवल साक्षी चैतन्य स्वरूप और केवल उस तरह के गुण रहित है, इस प्रकार की जिन श्रुतियों में दूसरा धर्म नहीं होने के रूप में केवलता

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

का वर्णन किया है वह लीला स्वरूप ही समझना, अर्थात् जो विशुद्ध परब्रह्म है वह नित्य लीला सहित

ही होता है, नहीं कि कभी ये लीला बिना, ऐसा अर्थ यहां फलित होता है । अर्थात् भगवत् लीला भगवत्स्वरूपात्मिका है और इस कारण यह नित्य (भी) है इस कथन का विस्तार मेरे रचे गये (विद्वन्मंडन) नामक ग्रन्थ में है । अथवा 'इस सूत्र में से एक दूसरा अर्थ भी निकलता है । यह लीला ही कैवल्य अर्थात् मोक्ष है, अर्थात् लीला-मध्यपात यह परम मुक्ति है ।

'**टिप्पणी-** (विद्वन्मंडन) यह विठ्ठलेश्वर रचितवाद ग्रंथ है, इसमें शुद्धाद्वैत ब्रह्मवाद के सिद्धांत का सुन्दर निरूपण है । इस सूत्र भाष्य में जिसका प्रतीक ही दिया गया है वह वेद वाक्य पूरा पूरा नीचे की तरह है ।

(१) **तेते धामानि उश्मसि गमध्यै गावो यत्र भूरिशृंगा अयासः।**
**अत्राह तदरुगायस्य विष्णोः परमं पदमव भाति भूरेः।।**

हे भगवान् ! ये तुम्हारे (गोकुलादि) स्थलों में आने के लिये हम मनोरथ करते हैं । 'इन स्थलों, में जहां विशाल सींगों वाली मंगलकारी गाये हैं, सर्वत्र जिनकी कीर्ति गायी जा रही है उस प्रकार के अथवा सर्वव्यापी, उस प्रकार 'भिन्न-भिन्न भक्तों के भिन्न-भिन्न मनोरथ परिपूर्ण करने, भिन्न-भिन्न रूप धारण करने वाले ये विष्णु भगवान् का दिव्यधाम यही भूतल ऊपर हम सभी को दर्शन हो इस तरह दि खायी दे रहा है ।

(२) **'विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानिपश्पशे । इन्द्रस्ययुज्यःसरवा।।'**

'भगवान् ! विष्णु की इन लीलाओं का दर्शन करो कि जिन लीलाओं द्वारा इन भक्तों के मनोरथों को पूर्ण किया, और जो विष्णु ने इन्द्र का मान भंगकर हम को स्वरूप का ज्ञान कराकर इनकी ओर अपनी उत्तम मित्रता दिखायी ।

(३) **'तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः । दिवीव चक्षुराततम् ।।**

'इन भगवान् विष्णु के परमधाम के नित्य दर्शन तो केवल भक्तों को होते हैं । 'और इसके लिये साधन, दूर तक जिसकी गति है जिस तरह स्वर्गादि लोक में जिनकी दृष्टि जैसी हो उस प्रकार की दृष्टि हो।

(४) **'तद् विप्रासो विपन्यवो जागृवांसःसमिन्ध ते । विष्णोर्यत् परमं पदम्।।'**

यह भगवान् विष्णु का जो परम धाम है उसके ऊपर प्रकाश तो इस प्रकार के ऋषि ही डाल सकते हैं कि जो केवल शब्दार्थ को अच्छी तरह समझते हैं, इतना ही नहीं, परन्तु जो सतत इन प्रभु के प्रेम से गुणगान भी करते हैं ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

## प्रदीपवदावेशाधिकरण -

अब, कोई आशंका करे कि पर ब्रह्म जिनकी ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति अनन्त है । उसके साथ में शान्त अर्थात् परिमित ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति वाले जीव का विहार किस रीति से संभव हो सकता है ? और ये भी केवल समानता की कक्षा से नहीं, परन्तु जीव मुख्य और पर ब्रह्म गौण यह किस प्रकार? अर्थात् इस प्रकार की आशंका के समाधानार्थ सूत्रकार कहते हैं कि-

## प्रदीपवदा वेशस्तथा हि दर्शयति।४।४।१५।

सूत्रार्थ- जिस प्रकार एक दीपक दूसरे दीपक को प्रज्वलित करता है 'अर्थात् एक दीपक के प्रकाशयुक्तत्व, उष्णत्व आदि धर्म दूसरे दीपक में आते है उसी प्रकार प्रभु के अलौकिक धर्म जीव में आते हैं और उसके पीछे दोनों साथ मिलकर विहार करते हैं, कारण कि श्रुति इस प्रकार वर्णन करती है ।

सूत्रभाष्य- 'लीला में सर्वकामोपभोग समय में जीव के जो 'स्वाभाविक ( धर्म है, जिस प्रकार के परिमित) ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति, उसकी सहायता से यह क्या 'भगवत्स्वरूप का' भोग नहीं कर सकता, परन्तु भगवान् ' अपने दिव्य धर्म जो अपरिमित ज्ञान शक्ति और क्रिया शक्ति के सहित, इस जीव में प्रवेश करता है तब यह जीव भी इनके समान ही बन जाता है । यही बात (प्रदीपवत्) इस सूत्रस्थ शब्द, में बतायी है । जिस प्रकार प्रथम प्रज्वलित दीपक पीछे की घी में भीगी हुई बत्ती से दीपक में प्रवेश होकर इसको स्वयं जैसा कार्यक्षम बनाता है, इतना ही नहीं, परन्तु जहां तक घी रहता है वहां तक यह दूसरा दीपक प्रज्वलित रहता है । इस प्रकार 'भगवान् और जीव के इस संबंध में भी होता। 'अर्थात् भगवान् अपने दिव्य धर्म के साथ जीव में प्रवेश करते है, अर्थात् जीव में ऐसे दिव्य धर्म प्रकट होते हैं और घी के स्थान पर रहने वाला जीव का भक्ति भाव जहां तक नित्य रहता है वहां तक ये धर्म भी इसमें नित्य रहते हैं। इस विषय के लिये प्रमाण देते है कि श्रुति इस तरह कहती है- **'भर्तासं भ्रियमाणोबिभर्ति एको देवो बहुधा निविष्टः'** अर्थात् भगवान् अपना कार्य करते हैं, परन्तु इनके लिये इसके भक्तों के भाव की आवश्यकता है । इस एक भगवान् ने अनेक जीवों में प्रवेश किया है ।

**'टिप्पणी**- भाष्यकार ने जो (स्नेह) शब्द प्रयुक्त किया है उसके दो अर्थ है, एक तो प्रेम और दूसरा तेल अथवा घी जहां तक बटेरे में घी अथवा तेल हो वहां तक ज्योति जलती है, परन्तु ये समाप्त होने पर ज्योति बुझ जाती है इस प्रकार जहां तक भक्त का भगवान् की ओर स्नेह हो वहां तक इसमें भगवद् धर्म प्रकट रहते है, परन्तु यह स्नेह नष्ट होने पर यह धर्म भी तिरोहित हो जाते है । दीपक प्रकाश देकर अपने ऊपर बहुत उपकार करता है, परन्तु अपने पास से तेल अथवा घी के उपकार की भी यह अपेक्षा रखता है, प्रकट अनुभूयमान भगवान् के संबंध में भी इसी प्रकार ही समझाना है । इसलिये तो, परम् भक्त सदा भगवत्सेवा परायण ही रहते है । **'सोऽश्नुते सर्वान् कामान्'** अर्थात् 'लीला में इस जीव

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

की, सब इच्छाएं सारी पूर्ण होती हैं । इस श्रुति वाक्य में जो सभी इच्छाओं की बात आती है उसका आशय यह है कि जिस तरह प्रवेश से जिस इच्छा की परिपूर्ति होती है उस प्रकार का प्रवेश इस प्रसंग में प्रभु जीव में करते हैं, इसलिये तो '**प्रस्तुत 'भर्तासन् भ्रियमाणो बिभर्ति**' इत्यादि श्रुति वाक्य में, अनेक प्रकार से प्रवेश का वर्णन किया जाता है (उपरान्त) यह प्रवेश अन्तर्यामी स्वरूप से नहीं समझना, कारण कि यह प्रवेश तो एक प्रकार से ही होता है, 'जबकि यह लीलार्थ प्रवेश अनेक प्रकार से होता है । सर्व सामान्य रीति से भगवान् सभी जीवों के स्वामी तो है ही, ऐसा होने पर भी जिस प्रकार विवाह करने वाला पुरुष अमुक कन्या को (यह मेरी पत्नी है) ऐसा विचार कर इसको जिस प्रकार स्वीकार करता है और इसके पश्चात् यह इसका पति बनता है और उसके पीछे यह पत्नी भी 'अरे, इस पुरुष ने मेरे को अपनी पत्नी के समान स्वीकार किया है इस प्रकार के आभार के मानने से इसकी भक्ति भाव से जैसे जैसे अधिक सेवा करे वैसे-वैसे यह पुरुष भी इसको अधिक से अधिक आनन्द देता है, अर्थात् कि इसको सुखी करने का समग्र भार अपने ऊपर ले लेता है । उस प्रकार विवाह करने वाले पुरुष की तरह प्रभु जिस जीव का वरण करते है इस प्रकार इसके स्वामी बनते हैं और उसके पश्चात् (मेरे ऊपर प्रभु ने) इतनी बड़ी कृपा की है इस आभार के मानने से प्रभु की जो अधिक अपनी अधिक भक्ति भाव से सेवा करता है तो इसको सुखी करने का समग्र भार प्रभु अपने ऊपर ले लेते हैं । इसलिये, जिसमें घी या तेल पूरने का नहीं होता उस तरह तपे हुए लोहे के गोले का दृष्टान्त नहीं देते, सूत्रकार व्यासजी ने इस दीपक का दृष्टान्त दिया, और (भर्तासन्) इत्यादि श्रुति वाक्य में (देव) शब्द का प्रयोग किया गया है, यह इसलिये कि प्रभु ने इन 'भक्तों को, अपने स्वरूपानन्द का दान किया है, (अपने भक्तों का) भक्ति भाव अधिक बढ़ाया है, पूतना आदि 'आसुरी जीवों को भी मोक्ष देकर अपनी महत्ता को प्रकट किया है । उसी प्रकार प्रभु अपने वैकुण्ठ धाम आदि दिव्य स्थानों में बिराजते है । इसीलिये ही निरूक्त में '**दिवो दानाद् वा दीपनाद् वा द्योतनाद् वा द्युस्थानो भवतीति वा यो देवः।**' अर्थात् देना, बढ़ाना, व्यक्त करना, और स्वर्गादि स्थान में निवास होना, इस प्रकार से जिसका अर्थ होता है उस 'दिव्' धातु से जो (देव) शब्द'बनता है, ऐसा कहा गया है । उस प्रकार फिर भक्तों की इच्छा परिपूर्ण करने के लिये लीला करते हैं । लीला करते करते भक्त पर विजय करने की इच्छा करते हैं, भक्तों को अपनी महत्ता का उसी प्रकार अपनी भिन्न भिन्न इच्छा आदि का अनुभव कराते है' **न पारयेऽहम्**' अर्थात् (हे गोपियों) मैं (तुमने जो मेरी सेवा की है उसका फल देने में) असमर्थ हूं और '**न त्वादृशीं प्रणयिनीम्** ' अर्थात् (हे रुकमिणी, मेरे अनेक पत्नियां है, परन्तु) तेरे जैसी प्रेम करने वाली एक भी मेरे को नहीं मालूम पड़ती है, इत्यादि प्रकार से प्रभु भक्तों की स्तुति करते हैं, कालीय नाग भी जब शरण में आता है तब वह भी भक्त बनता है, अपना मिलाप हो ऐसे स्वप्न प्रभु भक्तों को देते हैं, ये भक्तों को तेजस्वी बनाते है, इनकी इच्छा प्रभु पूर्ण करते है, और उनके निकट स्वयं जाते है इसलिये भी इनको भर्तासन् इस श्रुति वाक्य में देव कहा है । और (देव) शब्द जो (दिव) धातु से सिद्ध हुआ वह (दिव्) धातु का अर्थ पाणिनी मुनि इस धातु पाठ में '**दिवु क्रीडा विजिगीषाव्यवहारद्युति स्तुति मोदमद**

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

**स्वप्न कान्तिगतिषु**' अर्थात् (दिव्) धातु का अर्थ क्रीड़ा, जीतने की इच्छा रखना, व्यवहार रखना, प्रकाश करना, प्रवचन करना, आनन्ददेना, मद होना, स्वप्नानुभव होना, तेजस्वी बनना और जाना इस प्रकार अर्थ दिया है (यह सब दिखाने के लिये) इसलिये भक्तों में भगावदावेश होता है और ऊपर वर्णित प्रकारों का अनुभव इनकी लीला में होता है यह ठीक है, यह बात सूत्रस्थ (हि) शब्द द्वारा सूत्रकार ने कही है ।

अब कोई इस तरह आशंका करे कि '**अस्थूलमनणु अहस्वम्**' अर्थात् परब्रह्म नहीं मोटा है नहीं सूक्ष्म, नहीं यह छोटा 'कि नहीं यह लम्बा इत्यादि श्रुति वाक्य पश्चात् आता है '**न तदश्नोति कंचन, न तदश्नोति कश्चन**' अर्थात्यह परब्रह्म परमात्मा नहीं किसी का भोग नहीं करता है और, यह परब्रह्म परमात्मा किसी का भोग बनता है परन्तु '**सोऽश्नुते**' यह प्रमाण ऊपर 'जो श्रुति रखती है उसमें ब्रह्म के साथ जीव भोग करता है ऐसा कहा है इसलिये जहां भोग की बात है यह सगुण ब्रह्म और जहां भोग की बात है नहीं, यह निर्गुण ब्रह्म इस प्रमाण से दोनों श्रुतियों के प्रतिपाद्य ब्रह्म से अलग है, ऐसा क्यों नहीं कहना? अर्थात् इस प्रकार की आशंका के निराकणार्थ सूत्रकार निम्नानुसार कहते हैं ।

## स्वाप्ययसंपत्त्योरन्यतरापेक्षमाविष्कृतं हि।४।४।१६।

सूत्रार्थ- (उपरोक्त सूत्र में वर्णित) भगवत्स्वरूपानुभव एक प्रकार के गाढ निद्रा में होता है और दूसरे प्रकार का भगवन्मिलाप इसी बीच में होता है ।

सूत्रभाष्य- इस सूत्र निरूपण का गूढ आशय इस प्रकार है, '**प्रकृतैतावत्त्वं हि प्रतिषेधति ततो व्रवीतिचभूयः**' अर्थात् (ब्रह्म में) प्रतीत होने वाला लौकिक धर्म का निषेध है, 'नहीं कि सभी धर्मों का' कारण कि 'स्थूलत्वादि लौकिक धर्मों का निषेध करने के पश्चात्, विश्वप्रशासनादि अलौकिक धर्मों का, तदुपरान्त निरूपण है आदि अधिकरणों द्वारा और '**परास्य शक्ति र्विविधैवश्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबल क्रिया च**' अर्थात् यह पर ब्रह्म की कल्पनातीत अनेक शक्तियों का निरूपण वेदों है, इतना ही नहीं, परन्तु (पर ब्रह्म की) यह ज्ञान शक्ति और क्रिया शक्ति स्वाभाविक है, (नहीं कि पराधीन) आदि श्रुति वाक्यों द्वारा ब्रह्म में लौकिक धर्मों का निषेध है और अलौकिक धर्मोंकाविधान है इस प्रकार नहीं हो 'अर्थात् ब्रह्म में एक धर्म नहीं हो, अर्थात् ब्रह्म सर्वथा निर्धर्मक होता है तो (विश्व प्रशासनादि) इन अलौकिक धर्मों का निरूपण संभव नहीं, उपरान्त जो वाक्य में धर्मों का निषेध है उसी वाक्य में '**एतस्यैव अक्षरस्य प्रशासने**' अर्थात् इस अक्षर ब्रह्म के प्रशासन के कारण (आकाश और पृथ्वी स्थिर रहे हैं) इस प्रकार का धर्म का विधान नहीं हो, इसका अर्थ यह है कि कल्पनातीत असंख्य शक्तियां जिसमें रहती है उस प्रकार के ब्रह्म को किस काम करने की अशक्ति है ? जिसके लिये उसको लौकिक गुणों की सहायता लेनी पड़े ? इसलिये भगवान् सदा और सर्वत्र निर्गुण ही है, इस प्रकार मानना ही पड़ेगा वस्तुस्थिति इस प्रकार होकर '**तद् यथापि हिरण्यनिधिं निहितम् अक्षेत्रज्ञा उपर्युपरि**
CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

**संचरन्तो न विद्युः एवमेव इमाः सर्वाः प्रजा अहरहर्गच्छन्त्य एतं ब्रह्म लोकं न विदन्ति'** अर्थात् ऊपर ऊपर खेत को जोतने वाले किसान को जिस प्रकार नीचे दबे हुए सोने के चरु का ज्ञान नहीं होता उसी प्रकार इन सभी प्रजा को हमेशा ब्रह्म ऊपर होकर आना-जाना करती हैं ऐसा होने पर भी भीतर रहने वाले ब्रह्म का ज्ञान नहीं होता । इस प्रकार का जो छान्दोग्य उपनिषद् में वाक्य है तदुनसार गाढ निद्रा के बीच जीव ब्रह्म में जाकर मिलता है, फिर भी इसको प्रकट ब्रह्म का अनुभव नहीं होता है ब्रह्म को इसका प्रकट अनुभव होता, अर्थात् जो श्रुति ब्रह्म के साथ के भोग का निषेध करती है उसका विषय यह गाढ निद्रावास्था है और जिस श्रुति में ब्रह्म के साथ के भोग की बात है वह श्रुति का विषय **'ब्रह्मविद् आप्नोति परम्'** अर्थात् अक्षर ब्रह्म ज्ञानी परब्रह्म पुरुषोत्तम को प्राप्त करता है । इस वाक्य में वर्णित परब्रह्म प्राप्ति है, अर्थात् पूर्वपक्षी का जो विरोध आगे रखा है उसकी संभावना नहीं, यही बात इस सूत्र में कही है । 'स्वाप्यय' अर्थात् गाढ निद्रा जिसके लिये प्रमाण **'स्वमपीतो भवति, तस्मादेनंस्वपितीत्याचक्षते'** अर्थात् (जीवात्मा गाढ निद्रा में) अपने मूल स्वरूप को प्राप्त करता है इसलिये इसको 'इस स्थिति में 'स्वपिति' इस प्रकार (लोक) कहते हैं । इस प्रकार का श्रुति वाक्य है (और) संपत्ति अर्थात् **'सोऽश्नुते'** इत्यादि श्रुति वाक्य में वर्णित पुष्टिमार्गीय मोक्ष, प्रभु का प्राकट्य इन दोनों प्रकार में से एक प्रकार का होता है, अर्थात् सूत्रस्थ (हि) शब्द द्वारा 'सूत्रकार इस प्रकार कहना चाहते हैं दोनों श्रुति वाक्यों में जो निरूपण है वह ठीक है, उपरान्त सूत्रस्थ 'हि' शब्द द्वारा एक दूसरी बात भी फलित होती है । जो भोग भगवान् करते हैं वह तो भगवान् की लीली है और जो भगवान् की लीला है वह **'लोकवत् तु लीला कैवल्यम्'** इस सूत्रानुसार मोक्ष रूप है, अर्थात् इसकी प्राप्ति वह वास्तव में बड़ा धन है ।

## जगद्व्यापारधिकरण-

भगवान् के साथ का विहार यह लौकिक है कि अलौकिक ? ऐसा संशय होता है तब पूर्वपक्षी का मन्तव्य यह है विहार लौकिक है और इस प्रकार हो तो मोक्ष रूप हो नहीं सकता इसलिये (सूत्रकार) कहते हैं कि-

## जगद्वयापारवर्जं प्रकरणादसंनिहितत्वाच्च।४।४।१७।

सूत्रार्थ-सूत्रभाष्य- ऊपर जो भगवान् तथा भक्त साथ मिलकर विहार करते हैं वह भगवत्संबंधी मन, वचन और शरीर से जो लौकिक व्यवहार होता है वह रहित होता है, अर्थात् यह लौकिक नहीं होता और इसके लिये दो कारण है, एक तो प्रकरण और दूसरा दूरपना, **'ब्रह्मविदाम्नोति परम्'** अर्थात् अक्षर ज्ञानी पर ब्रह्म को प्राप्त करता है । इस प्रकार (इस प्रकरण का) आरम्भ है इसलिये यह प्रकरण मोक्ष संबंधी है अर्थात् इसमें निरूपित व्यवहार लौकिक होना संभव नहीं, उपरान्त (भगवान् की) लीला काल माया आदि से पर होने से प्रकृतिजन्य जगत् इस लीला से इतना अधिक दूर है कि यह लीला

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

लौकिक है यह चर्चा (सर्वथा) संभव नहीं, किसी समय इस लोक में लीला प्रकट करने की (भगवान् की) इच्छा हो तब इस लीला के लिये योग्य अतिविशुद्ध मथुराजी जैसे स्थल में जिस प्रकार आंख में देखने की शक्ति देते है उसी तरह वहां लीला करते है उस समय भी लीला के जीवों का व्यवहार लौकिक जैसा दिखता होने पर भी यह लौकिकी नहीं होती, कारण कि देखने की शक्ति यह आंख का 'अर्थात् अपने आधार के स्थल का काम नहीं करता, 'जिस तरह पानी बर्तन का काम नहीं करता, उसी प्रकार फिर आंख नष्ट होने पर यह मूल देखने की शक्ति नष्ट होती, कारण कि जीवात्मा एक शरीर छोड़कर दूसरे शरीर में प्रवेश करता है तब इसकी देखने आदि की शक्ति तो इसके पास ऐसी की ऐसी ही रहती है। 'इस लीला के संबंध में भी ऐसे ही समझना, भूलोक नष्ट हो, ऐसा होने पर भी लीला तो भगवत्स्वरूपात्मिका होकर नित्य ही रहती है। इस चर्चा का विस्तार '**विद्वन्मंडन**' में '**दि वीव चक्षु रात तम्**'इस श्रुति को जिस प्रकार जैसे समझा है, उस प्रकार करने में आया है। '**टिप्पणी**- समग्र श्रुति '**तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।' दिवीव चक्षुराततम्**' इस प्रकार है इसका अर्थ यह है कि, भगवान् का जो लीलाधाम उसके भक्तों को नित्य दर्शन होते है, इसलिये इस लीला के दर्शन भक्तों को ही होते हैं, और यह लीला नित्य होने से इसको इसके नित्य दर्शन होते हैं। उसी प्रकार फिर, छान्दोग्य उपनिषद् में '**भूमैव सुखं, भूमा त्वेव विजिज्ञासितव्यः**' अर्थात् भूमा, अर्थात् हृदय की विशालता इसमें ही सच्चा सुख है, और यह भूमा, अर्थात् हृदय की विशालता का सच्चा स्वरूप समझना चाहिये। इस प्रकार कहकर भूमा का स्वरूप इस प्रकार वर्णन करते हैं। '**यत्र नान्यत् पश्यति, नान्यच्छृणोति, नान्यद् विजानाति स भूमा**' अर्थात् जिस तरह जीवात्मा दूसरा देखता नहीं, दूसरा सुनता नहीं, दूसरा जानता नहीं इस वाक्य में 'नान्यद् विजानाति' अर्थात् यह दूसरा जानता नहीं, इतना कहने मात्र से काम हो जाता है, 'कारण कि जैसा सुनता यह जानने का साधन है, ऐसा होने पर भी यह देखता नहीं, सुनता नहीं, आदि इन्द्रियों के कर्मों का निषेध किया और यह भी दूसरा नहीं देखना, आदि इस लिये भगवान् को तो देखना है आदि बात हुई, अर्थात् वहां जगत् को देखना लौकिक व्यवहार है उस तरह का लौकिक व्यवहार नहीं होता, अर्थात् भगवान् स्वयं स्वतंत्र फलरूप है, सुख के लिये ही है ये किसी दूसरे फल के लिये नहीं।

'**टिप्पणी**- (१) अपने को खाना चाहिये, जीने के लिये, जीना चाहिये आनन्द भोगने के लिये, परन्तु आनन्द किसलिये भोगते है इसका कोई उत्तर नहीं, इसलिये स्वतंत्र फल।

'टिप्पणी- इस सूत्र के विषय में श्री भागवत् के ३।४।१३ वें श्लोक के ऊपर श्री सुबोधिनी टीका में से उद्धृत नीचे का अंश विचारणीय है। '**मदभावे जगज्जननमवशिष्यते। तत्र मत्सायुज्ये जगज्जननमन्यथा सिद्धं भवति, एकीभावश्रुतेः' 'यथा सर्वासामपां समुद्र एकायनम्**' इति। भिन्नतया ब्रह्मभावेजग द्वयापारवर्जम्' इतिन्यायात् न जगत्करत्वम्' इस अंश में यह बात कही कि ब्रह्म भाव दो प्रकार के है, एक ब्रह्मकी भाव और दूसरा केवल ब्रह्मभाव, समुद्र से पृथक् रहने वाला जल

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

समुद्र में मिल जाता है उसी प्रकार जहां हो वहां ब्रह्मैकी भाव दूसरी प्रकार, राजा अपने सामान्य संबंधी को अपने गोद ले, और यह सामान्य संबंधी गोद आने के पश्चात् राजकुमार बनता है इसके जैसा अथवा राजा कोई एक सामान्य स्त्री के साथ विवाह करे और यह सामान्य स्त्री रानी बनती है । इसके जैसा, अब, जितने आमोद प्रमोद राजा करता है उतने ही यह राजकुमार या रानी कर सकती हैं, परन्तु राज कार्य में बाधा ये नहीं कर सकते हैं, इस तरह जब जीव ब्रह्मीभूत बनता है फिर भी ये ब्रह्मैका भाव के अभाव में ब्रह्म से अलग रहता है । तब भगवान् इतने आमोद प्रमोद करे उतने ही अपनी इच्छा से आनन्द भले ही जीव करे, परन्तु जगत् का व्यवहार चलाने के संबंध में इसको वह बाधा नहीं दे सकता। इस सिद्धांत का निरूपण इस सूत्र में है । इस प्रकार इस सूत्र का श्री वल्लभाचार्य के द्वारा किया अर्थ श्री विठ्ठलेश के किये अर्थ से वस्तुतः भिन्न है ।

## प्रत्यक्षोपदेशादिति चेन्न, आधिकारिक मण्डलस्योक्तेः।४।४।१८।

सूत्रार्थ- 'उपनिषद् में जिस तरह मुक्ति का निरूपण है वहां मुक्तात्मा को सभी वस्तु का, प्रत्यक्ष ज्ञान होता है ऐसा स्पष्ट कहा गया है । 'इसका अर्थ यह होता है कि भगवान् और भगवान् के अतिरिक्त दूसरी वस्तु का भी मुक्तात्मा को ज्ञान होता है, तो फिर इनको केवल भगवान् का ही ज्ञान होता है, दूसरी वस्तु का नहीं ऐसा कहना ठीक नहीं जो 'पूर्व पक्षी इस प्रकार कहना चाहता है तो यह ठीक नहीं, कारण कि भिन्न भिन्न लीलोपयोगी भक्तों के लिये पृथक् पृथक् रूपों का जो समूह तत्संबंधी 'सभी वस्तु का ज्ञान मुक्तात्मा को होता है इस प्रकार एक स्थान पर' कहा गया है ।

सूत्रभाष्य- यहां कोई इस प्रकार आशंका करे कि छान्दोग्य उपनिषद् में इसी प्रसंग में कहा है **'सर्व पश्यति'** अर्थात् 'ये मुक्तात्मा । सब देखता है- इस वचन के अनुसार सभी वस्तुओं का प्रत्यक्ष ज्ञान मुक्त जीव को है, तब फिर केवल भगवान् को ही देखता है और दूसरों को नहीं देखता है यह बात ठीक नहीं, अर्थात् इस शंका का समाधान सूत्रकार 'आधिकारिक' आदि सूत्र भाग में करते हैं, यहां कहना यह है कि **'सोऽश्नुते'** इस श्रुति वाक्यानुसार उस भांति **'लोकवत् तु लीला कैवल्यम्'** इस सूत्रानुसर 'जो मुक्तात्मा भगवान् के साथ रहकर जो कामोपभोग करता है वह अलौकिक है यह बात ऊपर के सूत्र में कही गयी है, अब, विचार करने का यह रहा जिस प्रकरण में ही **'नान्यत् पश्यति'** अर्थात् मुक्तात्मा को भगवान् के अतिरिक्त दूसरी वस्तु का ज्ञान नहीं होता ऐसा कहा है, उसी प्रकरण में **'सर्वं ह पश्यति'** इस वाक्य में ऐसा कहा है कि इसको सभी वस्तु का ज्ञान होता है, तब फिर ऊपर जो कहा 'कि इसको भगवान् के अतिरिक्त दूसरी वस्तु का ज्ञान नहीं होता । यह कैसे हो सकता है ? उपरान्त एक ही भक्त को एक साथ अलग-अलग स्थान पर उस प्रकार पृथक् पृथक् समय पर की गयी लीला के साथ संबंध होता है इस बात का संबंध लीला का नित्यत्व सिद्धान्त के साथ नहीं होता है, कारण कि उस उस स्थान पर और उस उस समय होने वाली वह वह लीला नित्य है । इस प्रकार की पूर्वपक्षी की आशंकाओं का उत्तर इस प्रकार है । **'सर्वं ह पश्यति'** इस श्रुति वाक्य में (सर्वं) शब्द का

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

अर्थ सब है इसलिये इस कथन में अघटित कुछ भी नहीं है । इसलिये (इसी प्रकरण में) आगे ऊपर कहा है कि '**सर्वमाप्नोति सर्वशः**' अर्थात् (यह मुक्तात्मा को) सब सभी रीति से प्राप्त होता है, और '**स एकधा भवति' त्रिधा भवति, पंचधा भवति। सप्तधा न नवधा चैव पुनश्चैकादश स्मृतः। शतं च दश चैकश्च सहस्राणि च विंशति।।**' अर्थात् यह मुक्तात्मा एक, तीन, पांच, सात, नव, ग्यारह, एक सौ ग्यारह, अरे बीस हजार स्वरूपों को धारण करता है, इस सूत्र में जो (मण्डल) शब्द का प्रयोग किया गया है वह इसलिये कि गोलाकार खड़े मनुष्यों में किसको पहला अथवा मुख्य कहना यह शक्य नहीं उस प्रकार से सभी (लीलोपयोगी) रूपों के संबध में भी समझना।

जो इस प्रकार लीला नित्य हो और सभी उस तरह सर्वत्र उपस्थित ही हो तो 'मैं' कल तेरे घर आऊँगा' इस प्रकार एक भक्त को प्रभु ने यह कहा हो कि 'प्रभु मेरे घर कल आयेंगे ऐसी आशा से यह भक्त प्रतीक्षा करके बैठा रहे यह कैसे संभव है ? कारण कि लीला जो नित्य हो तो आगामी कल और प्रभु की वहां आने की क्रिया सब (जिस समय प्रभु वचन देते हैं) उस समय उपस्थित नहीं होते हैं तो फिर मैं कल आऊँगा' इस प्रकार का वचन भी निरर्थक हो जाये ? इस प्रकार की कोई शंका करे तो इसके उत्तर में (सूत्रकार) कहते हैं कि-

## विकारावर्त्ति च तथा हि स्थितिमाह।४।४।१९।

सूत्रार्थ- भगवल्लीला में भंग पड़े इस प्रकार (ज्ञान इस भक्त को) नहीं होता, और ' इस भक्त की, स्थिति इस प्रकार की होती है ऐसा (श्रुति में) कहा है ।

सूत्रभाष्य- इस प्रसंग में प्रकृति अर्थात् भगवल्लीला और इससे जो विरुद्ध वहं विकार, भगवल्लीला-संबंधी, भक्त का ज्ञान इस प्रकार के विकार वाला नहीं होता, अर्थात् (भगवान्) जिस भक्त को इस प्रकार कहते हैं कि 'मैं तेरे घर आने वाले कल आऊंगा । उस भक्त को 'भगवल्लीला नित्य होने से आने वाले कल तथा आने वाले कल का भगवदागमन इस समय भी विद्यमान है । इस प्रकार का ज्ञान नहीं होता, यह बात तो मात्र उदाहरण है शेष भगवान् जिस समय और जिस स्थान पर जो लीला करते हैं, उस लीला का अनुभव करने वाले भक्त को उस लीलानुकूल ही ज्ञान होता है, इससे प्रतिकूल ज्ञान नहीं होता, इसलिये जिसको वचन दिया गया है उस भक्त का भी ऐसा ही ज्ञान होता है कि प्रभु बीते कल मेरे को वचन दिया था तदनुसार आज पधारे हैं और लीला भी रसरूप तभी बनती है । इसलिये (भगवान् की ) लीला स्वयं रसरूप है, रस भी भगवद् रूप है, और यह भगवद् रूप होकर 'और भगवान् कर्तुम् अकुर्तुं अन्यथा कर्तुम् सर्व समर्थ होने से लीला में सब कुछ भी संभव हो सकता है, और इसके लिये कारण '**तथाहि स्थितिमाह**' इस सूत्र भाग में कहा है '**सर्वमाप्नोति सर्वशः**' अर्थात् (लीला में) भक्त को सभी प्रकार से सब मिलता है इस प्रमाण का श्रुति वाक्य (लीला में) भक्त सभी प्रकार से सभी लीला का अनुभव करता है इस प्रकार प्रमाण से कहकर भक्त की 'लीला में स्थिति इस प्रकार की होती है ऐसा वर्णन है, इसलिये वेद में पूर्ण श्रद्धा रखने वालों को 'इस प्रकार ही मानना कि

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

इस तरह की यह वस्तु अलौकिक ही है, और अलौकिक संबंध में लौकिक दृष्टि से देखना यह ठीक नहीं, परन्तु अलौकिक दृष्टि से देखना ही ठीक है। यह बात सूत्रस्थ 'हि' शब्द से सूचित की है अर्थात् (रसोवैसः) अर्थात् पर ब्रह्म परमात्मा रस रूप है- इस श्रुत्युनुसार सर्व लीला सहित प्रभु रसरूप है और इस प्रकार से प्रभु ही परमफलरूप है इस प्रकार वर्णन किया है।

## दर्शयतश्चैवं प्रत्यक्षानुमाने ।४।४।२०।

सूत्रार्थ- श्रुति और स्मृति इसी सिद्धांत का समर्थन करती है।

सूत्रभाष्य- (अलौकिक बातों में) लौकिक दृष्टि से एक बार विरोध आता हो तो यह विरोध नहीं मानना, बल्कि इस तरह का विरोध तो इस प्रकार की बातों की लोकोत्तरता बताता है, कारण कि श्रुति और स्मृति भगवत्संबंधी अलौकिक संबंध में, लौकिक दृष्टि के आधार से अन्यथाभाव लाना यह ठीक नहीं ऐसा कहती हैं, '**नैषा तर्केण मति रापनेया**' अर्थात् इस ज्ञान में लौकिक मुक्ति का आधार लेकर सहज ही अनुचित नहीं करना, '**परास्य शक्तिर्विविधैवश्रूयते स्वाभाविकी ज्ञान ब्रह्म क्रियाच**' अर्थात् इस पर ब्रह्म में अनेक प्रकार की सहज विविध शक्तियां रहती है। 'इस प्रकार अनुभवियों द्वारा कहा है और हम को सुनना चाहिये।'**अलौकिकास्तु ये भावान तांस्तर्केण योजयेत्**' अर्थात् जो अलौकिक भाव हो उनका लौकिक दृष्टि से विचार नहीं करना, यह वाक्य उस प्रकार श्री भागवत् का '**नहि विरोध उभयं भगवति अपरिगणित गुणगणे ईश्वरे अनवग्राह्यमाहात्म्ये अर्वाचीन विकल्प वितर्क विचार प्रमाणा सकुतर्क 'शास्त्रकलिलान्तः करणाशयदुरवग्रह वादिनां विवादानवसरे**' अर्थात् जिनके अनन्त गुण गिने जा सके ऐसा नहीं, उस प्रकार जिसकी मोटाई का विचार नहीं आ सके उस तरह के और आज कल के 'इस प्रकार भी हो सके और इस तरह भी हो सके 'इस प्रकार के विकल्प, तर्क वितर्क बुरे विचार असत् प्रमाण और दुष्ट तर्कों से भरपूर ऐसे शास्त्रों से जिनका मन विचलित हो गया है उस तरह के हठी, झगड़ालु लोक जिसको कभी भी नहीं प्राप्त कर सके हैं उस प्रकार के सर्व समर्थ प्रभु के संबंध में यह सब संभव हो सकता है और' संभव नहीं हो सकता है ऐसा कुछ भी नहीं, आदि वाक्य भगवान् का स्वरूप अचिन्त्य और अनन्त शक्ति वाला होने से परम फलरूप है इस प्रकार दर्शाता है। उपरान्त '**ता वां वास्तूनि उश्मसि गमध्यै यत्रगावो भूरि शृंगा अयासः। अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमवभाति भूरि।।**' यह स्थान कहां, इस प्रकार प्रश्न उठता है, तो इसके समाधानार्थ ऋचा गूढ आशय प्रकट करती है (यह निवास स्थान वहां कि) (यत्र) अर्थात् जैसे जो गोकुल में (गावो भूरि शृंगाः) अर्थात् गायें उस तरह एक सींग में से अनेक शाखा निकली हो उनको शाबर कहते हैं गांव के और जंगल के सभी पशुओं का समावेश हो इसलिये (गावःऔर भूरिः शृंगाः) ये दोनों प्रकार का निरूपण है, (अत्राह) भूतल पर तदु रुगायस्य अर्थात् जो सर्वत्र गाया जाता है विष्णः अर्थात् भक्तों के मनोरथ परिपूर्ण करते इस प्रकार के प्रभु का (पदं) अर्थात् स्थान और से भी अनेकविध रस रूप लीला के कारण वैकुंठ आदि से श्रेष्ठ इसलिये (परम भूरि) अर्थात् यमुना नदी के

CC-0. In Public Domain. Digitized by Muthulakshmi Research Academy

रेतीले भाग, निकुंज, गोवर्धन पर्वत आदि को लेकर विविधता पूर्ण इस तरह (अद्भुत) स्थान में रहने वाले निवास स्थानों की हमें कामना रखनी चाहिये, इस प्रकार इस ऋचा का अर्थ होता है। इस रीति से लीला के साथ संबंध रखते पदार्थ भी फलरूप होने से इन्हें प्राप्त करने के लिये इतनी सारी प्रार्थना है तो इस लीला को करने वाले प्रभु परमफलरूप होते हैं इसमें तो फिर कहना ही क्या ? इस प्रकार आशय (इस ऋचा का) है ऐसा समझना, उपरान्त श्री भागवत में '**अथ ह वाव तव महिमामृत समुद्र विप्रुषा असकृल्लीढया स्वमनसि निष्यन्दमानानवतर सुखेन विस्मारितदृष्ट श्रुत सुख लेषा भासाः परम् भागवताः**' अर्थात् परम भक्त (हे प्रभु) तुम्हारे महिमा रूपी समुद्र का एक मात्र एक ही बिन्दु प्राप्त होने पर बारम्बार आस्वाद लेते हैं, और इसके द्वारा अपने मन में सतत् सुखानुभव करते हैं, और इसको लेकर 'संसार में, अनुभव होते प्रत्यक्ष सुख और सुनते परोक्ष सुख जो कि दिखाई पड़ते सुख है और सच्चा सुख नहीं उनका हमको ध्यान अच्छी तरह नहीं होता, 'इस प्रकार कहा है, इसका अर्थ भी यही हुआ कि प्रभु स्वतंत्र फलरूप है और (यह चौथा अध्याय) फलाध्याय होने से सूत्रकार का तात्पर्य परमफलरूप प्रभु में ही है।

## भोगमात्रसाम्यलिंगाच्च।४।४।२१।

सूत्रार्थ- केवल विहार के समय ही (प्रभु जीव को) अपने जैसा बनाकर अपने साथ रखते हैं ऐसा श्रुति में वर्णन है, इसलिये भी (प्रभु परम फलरूप है)।

सूत्रभाष्य- इस 'सूत्र में बताये गये कारण से भी प्रभु परम फलरूप है ऐसा जाना जा सकता है, कारण कि '**सोऽश्नुते' सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता**' अर्थात् यह मुक्तात्मा विविध लीला भोगरस चतुर पर ब्रह्म परमात्मा के साथ सर्व कामोपभोग करता है। इस श्रुति वाक्य में अपने साथ भक्त को रखकर भगवान् अपने समान बनाते हैं, ऐसा कहा है यह परमफलरूप परमात्मा के संबंध में ही संभव है, कारण कि इस भक्त को सख्यभक्ति का दानकर, इसके द्वारा किये स्व समर्पण को स्वीकार कर परम कृपालुता प्रकट कर इसके द्वारा किये स्व स्वरूपानन्द का अनुभव कर ही नहीं सकते यह बात ठीक है, मिला हुआ फल देने वाले के अधिकार में नहीं हो तो यह फलरूप ही किस भांति ? इसलिये इस कारण भी प्रभु ही परमफलरूप है यह बात सिद्ध होती है, '**न तत्समश्चाप्यधिकश्च दृश्यते**' अर्थात् कोई भी इस प्रभु के समान अथवा इससे श्रेष्ठ जानने में आया नहीं है। इस श्रुति वाक्य का ऊपर की 'विहार के समय प्रभु स्वयं गौण बनकर जीव को मुख्य बनाते हैं इस प्रकार की, बात के साथ विरोध आता है उसे दूर करने (मात्र) शब्द, सूत्र में प्रयुक्त है। 'यह समानता या अधिकता विहार विशेष में ही है, अर्थात् अन्यत्र सर्वत्र प्रभु समान है या इससे श्रेष्ठ कोई है ही नहीं, उपरान्त जीव की यह विहार कालीन समानता या अधिकता प्रभु की स्वेच्छा के कारण है, नहीं कि स्वाभाविक, अर्थात् साम्याधिक्य निषेधक श्रुति के साथ कैसा भी बाध नहीं आता। उपरान्त कामोपभोग 'जिस प्रकार लोक में फलरूप
CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy
होता है उस तरह' यह लीला में फल रूप हैं ऐसा नहीं समझना यह कामोपभोग तो '**आप्नोति परम्**'

अर्थात् (मुक्तात्मा) पर ब्रह्म परमात्मा को प्राप्त करता है, इस वाक्य का स्पष्टीकरण है अर्थात् यह कामोपभोग भगवत्स्वरुपानुभव है, और जो अनुभव होता हो तो ही लोक में फल कहलाता है ।

'**टिप्पणी**- लोक में अपने को मिलते सुख में जीव का मन होता है, लीला में प्रत्यक्ष मिलते सुख में जीव का मन होता है, अर्थात् प्रभु की प्रसन्नता में जीव भी प्रसन्नता होती है, इसका नाम ही भगवत्स्वरूपानन्दानुभव है ।

## अनावृत्तिः शब्दाद्नावृत्तिः शब्दात्।४।४।२२।

सूत्रार्थ- सूत्रभाष्य- भक्तों को और ज्ञानियों को पुनः इस लोक में जन्म नहीं लेने का होता ऐसा (लोक में) कहा जाता है, और इसलिये प्रमाण श्रुति वाक्य इस प्रकार है । '**तयोर्ध्वमायन्न मृतत्वमेति**' अर्थात् (शरीर में रहने वाली एक सो एक) नाड़ी द्वारा जीव शरीर बाहर निकले तो इसको अमरत्व प्राप्त होता है) अर्थात् इस मृत्यु लोक में इसको पुनः नहीं आना पड़ता। '**ब्रह्मलोकमभि संपद्यते, न च पुनावर्तते**' अर्थात् जिसको ब्रह्म लोक की प्राप्ति हुई है । उसको 'इस लोक में पुनः आना नहीं पड़ता, इस 'देवयानमार्ग से गये को पुनः इस जन्म मृत्यु के चक्कर में नहीं आना पड़ता, '**तस्मान्मद्भक्तियुक्तस्य योगिनो वैम दात्मनः । न ज्ञानं नच वैराग्यं प्रायः श्रेयो भवेदिह।।**' अर्थात् (इस प्रकार का जीव) ब्रह्म लोक प्राप्त करता है, इसको पुनः (इस लोक में) नहीं आना पड़ता, इस प्रकार के वाक्य, ज्ञानी जीवों की अनावृत्ति का वर्णन करते हैं, परन्तु भक्तों को जो मोक्ष प्राप्त होता है वह 'एक सो एकवी नाड़ी द्वारा (शरीर बाहर) निकलने का कारण नहीं होता, 'कारण कि इस प्रकार के निर्गमन में कारणभूत ज्ञानादि द्वारा इसका कल्याण नहीं होना । इस प्रकार श्रीभागवत में नीचे के अनुसार वाक्यों में कहा है। अर्थात् मेरे में भक्तिभाव है, और जो भक्त योगी का मन केवल मेरे में ही है उसका कल्याण नहीं, मोटे तौर पर ज्ञान से होता कि नहीं होता वैराग्य से, परन्तु 'यमेव' अर्थात् जिस भक्त जीव पर प्रभु कृपा का विचार करें उसको प्रभु मिलते है।इस वाक्यानुसार इसका परम कल्याण जो पुरूषोत्तम प्राप्ति तो प्रभु कृपा से ही होती है। अर्थात् 'ब्रह्मविदाप्नोतिपरम्' इस वाक्य के साथ 'यमेव' इस वरण श्रुति का विरोध नहीं रहे इस प्रकार श्रुति को अर्थ फलित होता है कि पुरूषोत्तम की प्राप्ति जिस भक्त को हुई है वह सर्वथा दोष रहित बन जाता है।

अर्थात् भूतल पर पुनः आने के लिये कारण नहीं रहता इससे उसका संसार में पुनरागमन संभव नहीं होता है।उपरान्त ऐसे भक्त को भूतल पर आने की इच्छा भी हो यह संभव नहीं, कारण कि भगवान् ने स्पष्ट कहा है कि 'ये दारागार पुत्राप्तान् प्राणान् वित्त मिमं परम्। हित्वा मां शरणं याताः कथं तांस्त्यक्तुमुत्सहे।। अर्थात् गृह–गृह वाली पुत्र, सम्बन्धी प्रिय स्वयं के प्राण धन यह संसार और परलोक सब छोड़कर मेरी शरण में आये है, उनको में किस प्रकार छोड़ सकता हूँ ? और ये कामोपभोग भगवत्प्राप्ति रूप है अर्थात् ये नित्य होने से इनका नाश भी संभव नहीं है।उपरान्त जिस प्रकार एक भक्त भी देशकाल भेद से अनेक लीला के साथ सम्बन्ध रखता है तथा इसका उन–उन लीलाओं से सम्बन्ध नित्य है।तब फिर यह लीला छोड़कर भूतल पर जीव आवे यह बात ब्रह्माजी भी कहते हुए हिचकते है ।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

उपरान्त कालाधीन वस्तु नाशवान् कहलाती है। परन्तु इस काल का वश पुरूषोत्तम के उपर नहीं चलता है। कारण कि 'न यत्र कालोऽनिमिषां परप्रभुः' अर्थात् देवाधिदेव के उपर काल (भी) का जहां वश नहीं चलता है। इस प्रकार अनेक वाक्य (इसी बात का समर्थन करते है) अर्थात् ज्ञानियों और भक्तों का (दोनों का) संसार में पुनरावर्तन नहीं होता है। यह बात तो ठीक ही है ! इस प्रकार सभी को फल प्राप्त होता है उसमें जमीन–आसमान का अन्तर है। इस सूत्र के पूर्व भाग में भक्तों की अनावृति का निरूपण है तथा उत्तर भाग में ज्ञानियों की अनावृति का निरूपण है ऐसा समझना।

अब कोई ऐसी आशंका करे कि यह फलाध्याय है और इसके अन्त में अनावृति की बात है। अर्थात् संसार में पुनः नहीं आना यह जीव के लिये परम फल है। इस प्रकार सूत्रकार का मत है ऐसा जान पड़ता है, तो इसका उत्तर यह है कि श्रुति में ब्रह्मज्ञानी को परब्रह्म पुरूषोत्तम की प्राप्ति होती है ऐसा कहा है। उपरान्त यह परप्राप्ति सर्वे कामोपभोग ऐसा श्रुति में कहा है, और यह (सर्वकामोपभोग) स्वयं की योग्यतानुसार जीव जो वस्तु प्रभु के सम्मुख समर्पित करे तो प्रभु उसको प्रेम से स्वीकार करते है। इस प्रकार का है अर्थात् यह (सर्वकामोपभोग) ही मुख्य फल है।

संसार में पुनः न आने की बात तो गौण है। परन्तु पर प्राप्ति के पश्चात् भी पुनः संसार में आने का हो तो यह परप्राप्ति पर प्राप्ति नहीं कहलाती है इस प्रकार कोई मूर्ख आशंका करे तो इसको दूर करने के लिये सूत्रकार ने इस प्रकार कहा है ! अब जिस प्रकार अनावृति शब्द इस सूत्र में दो बार आया है और कारणभेद से इसके दो भिन्न अर्थ है, उसी प्रकार शब्दात् भी दो बार सूत्र में आता है और शब्द शब्द के भी दो भिन्न–भिन्न अर्थ है। अनावृति शब्द शब्द दो बार इस सूत्र में आया है। शब्द–शब्द के भी दो भिन्न–भिन्न अर्थ है और ये इस प्रकार है। पुष्टिमार्गीय भक्त प्रभु के पास से पुनः स्वस्थान पर आता है। इसमें, प्रवर्तक या निवर्तक वेणुनाद है, अर्थात् भगवान् के पास जाने के पश्चात् ऐसे भक्त को पुनः नहीं आना पड़ता है। इसके लिए कारण वेणुनाद रूपी शब्द, ये प्रथम वार के प्रयोग का अर्थ है ज्ञानी को पुनः लौटने का नहीं होता इसके लिये, कारण तत्प्रतिपादक वेदवाक्य है, इस दूसरी बार के प्रयोग का अर्थ और संसार में पुनः लौटने की मना भी की है अर्थात् अलौकिक फल तो प्राप्त होने का है यह बिना कहे समझने का है, इसलिए अधिक कहने की कोई आवश्यकता नहीं है।

१. श्री यशोदाजी ने अपने गोद में जिसको खिलाया वे श्रीकृष्ण परमात्मा परमतत्त्व है, इसके अतिरिक्त दूसरा परम तत्त्व है इस प्रकार कहने वालों को हे समझदार लोकों, उनको आसुरी जीव समझते हैं ।

२. इस अणुभाष्यरूपी सूर्य का उदय हुआ है यह भिन्न भिन्न मत रूपी अन्धकार को दूर करने वाला है और वेदान्त तात्पर्य रूपी कमल को विकसित करने वाला है ।

३. इन्द्र को अभिमान हुआ, इस कारण इसने मूसलधार वर्षा का आरम्भ की इस कारण ब्रजवासी दुःखी हो गये, परन्तु प्रभु ने इनकी रक्षा की, इतना ही नहीं परन्तु स्वहास्यामृत से इनको इस दुःख के समय को थोड़ा सा भी मालूम नहीं पड़ने दिया और इस कार्य के लिये ही गिरिराज धारण करने का

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

कार्य किया । उपनिषदों में भी इस परम तत्त्व का ही प्रतिपादन किया है ।

४. श्रीकृष्ण की कृपा द्वारा ही यह सिद्धांत समझा जा सकते है और यह सिद्धान्त समझाया जा सकता है अर्थात् फिर प्रभु विशेष कृपा करने वाले हैं, भगवद् भक्तों को विशेष क्या कहना ?

५. यह भाष्य रूपी पुष्पांजलि श्री मदाचार्यचरण श्रीवल्लभाचार्यजी महाप्रभु के चरणाविन्द में अर्पित करता हूं । इसके द्वारा आचार्यश्री मेरे ऊपर सदा प्रसन्न रहें ।

।।ब्रह्मसूत्राणु भाष्य का चतुर्थाध्याय का चतुर्थपाद संपूर्ण ।।

संपूर्णोऽयं ग्रन्थः

त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पये।
तेन त्वदङ्घ्रिकमले रतिं मे यच्छशाश्वतीम् ।।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research Academy

# नन्दकुमाराष्टकम्

जलधरद्युति अंगं ललितत्रिभगं बहुकृतिरङ्गं रसिकवरं,
गोकुलपरिवारं मदनाकारं कुंजविहारं गूढनरं।
वल्लभ व्रजचन्द्रं सुभगसुछन्दं कृतआनन्दं भ्रांतिहरं,
भज नन्दकुमारं सर्वसुखसारं तत्वविचारं ब्रह्मपरम् ।।7 ।।

मेघ की कान्ति के समान शरीर धारण करने वाले, ललितत्रिभंगी, विविध स्वरूप रंग से विदित होने वाले, रसिक शिरोमणि गोसमूह जिनका परिवार है, कामदेव के समान आकार वाले, कुंजविहारी गुप्तमनुष्याकृति, प्रियव्रजचन्द्र, सुन्दर भाग्य एवं दिव्य लीलामय परमानन्द स्वरूप, भ्रान्ति का हरण करने वाले, सर्व सुख के साररूप तत्व द्वारा विचारित परब्रह्म नन्दकुमार श्रीकृष्णचन्द्र की भक्ति करो ।।7 ।।

वन्दितयुगचरणं पावनकरणं जगदुद्धरणं विमलधरं,
कालियशिरगमनं कृतफनिनमनं घातितयमनं मृदुलतरं।
वल्लभदुःखहरणं निर्मलचरणं अशरणशरणं मुक्तिकरं,
भज नन्दकुमारं सर्वसुखसारं तत्वविचारं ब्रह्मपरम् ।।8 ।।

जिनके चरण कमल वन्दनीय है, पवित्र करने वाले, उद्धारक निर्मल हस्तवाले, कालिय नाग के शिर पर चढ़कर नृत्य करने वाले, कालिय नाग के फणों को नमाने वाले, यमलार्जुन का भंग करने वाले, अत्यन्त कोमल, प्रियजनों के दुखःहरण करने वाले, निर्मल चरणवाले, अरक्षकों के संरक्षक, मुक्तिदाता, सर्वसुख के साररूप, तत्व द्वारा परब्रह्म नन्दकुमार श्रीकृष्णचन्द्र की भक्ति करो ।।8 ।।

CC-0. In Public Domain. Digtized by Muthulakshmi Research

चौधरी ऑफसेट प्रा. लि. - 0294-2584071, 2485784/1075-76-77